## जलवीरों के वहुत उपद्रव करने पर भी सोमेश्वर के सामतो का भयभीत न होना।

कवहु सस्त्र सर परहि। कवहु डक्के डकारिहि॥
तीन लोक तन [1]हकहि। बकहि वीरन वकारहि॥
अकाल कालह बल कारहि। समहि सग्राम सुधारहि॥
अजुत जग उद्धरहि। [*]कालह बल धार उधारहि॥
सामत भूमि भजहि भिरहि। गिरहि परहि उठहि लरहि॥
सोमेस सूर सक न [2]गनहि। विरचि गाल गल बल करहि॥
छ० ॥ २३॥

## वीरों को स्वय अपना पराक्रम वर्णन करके सामतो का भय दिखाना।

हम सु भयकर बल अभूत। सुभटन [3]हकारिहि॥
हम सु [4]प्रवत्त प्रमान। कनिष्ट अगुरि उप्पारहि॥
हम समुद्र प्रमान। डोहि जल पहुमि [5]प्रवाहहि॥
देषी सुनी [6]न कोइ। सोइ ब्रह मडल गावहि॥
किन काम धाम तजि वाम सुप। आइ सपत्त जमुनि निसि॥
चर बेर निसाचर हम फिरहि। नीर रमे तिल लेइ धसि॥
छ० ॥ २४॥

## वीरों का राजा सहित सामतो पर आसुरी शस्त्र प्रहार करना।

दूहा॥ [7]इह कहि के लग्गे लरन। गैन गुज जल फार॥
मानहु भारथ अत कौ। भार उतारन हार॥ छ० ॥ २५॥

## सामतों का वीरों से यथाशक्ति युद्ध करना।

कवित्त॥ काल सक अट्टरहि। तार बज्जत प्रहार सुर॥
जम्मुन [8]जल अदोल। वीर बोलत वीर गुर॥

(१) मो तर्कहि। * कृ को कवहि वीरन वक्कारहिं। (२) मो -गिनहि।
(३) ए कृ को हक्कारिय। (४) ए कृ को चड प्र०वत समान।
(५) मो प्रमानहि। को प्रवाहिहि। (६) न होइ। (७) मो एह कहे। (८) मो मजन।

कालह केलि सम केलि। ठेलि काढ़ैं चावद्दिसि ॥
एक आव वरषंत। एक फारंत नष्ष कसि ॥
परि मुच्छि मध्य विक्राम वलिय। जुद्ध निसाचर विषम [1]अषि ॥
वर वीर धीर धष्षे लरन। फहु पट्टत न्रप सोम [2]लषि ॥ छं० ॥ २६ ॥

## इसी प्रकार अरुणोदय की लालिमा प्रगट होते देख वीरों का बल कम होना और सागतों का जोर बढ़ना।

पद्धरी ॥ तिमि [3]तिमि सु वीर तामसत थोर। दिन उगन [4]बढ़ै रजपूत जोर ॥
वढ्ढै [5]जु मल्ल मुट्ठी प्रहार। फट्टै कि भूम पट तार तार ॥ छं० ॥ २७ ॥
उच्छरत जमुन जल इन प्रकार। क्रीड़ंत जानि मद गज फुंकार ॥
तरफरहि मध्य जल इन प्रकार। कपि कोप नंषि गिरि समुद सार ॥
छं० ॥ २८ ॥

वर भरहिं करहिं लत्तननि हाइ। * वज्जंत वज्र जनु विषम घाइ ॥
रन रह वहसि उच्चार बैन। इतनैं भयो [6]परताप गैन ॥ छं० ॥ २९ ॥
निसिचरन दिष्षि जब समय सूर। झलमलत किरन निमल करूर ॥
तमचरह पूर प्रगटी किरन्न। प्रगटौं सु दिसा विदिसान अन्न ॥
छं० ॥ ३० ॥

तब लग्गि पंच भर परिय मुच्छ। निसचर उतंग करि जुद्ध गच्छ ॥
छं० ॥ ३१ ॥

## प्रातःकाल के बाल सूर्य की प्रतिभा वर्णन।

दूहा ॥ ज्यों सैसव में जुवन [7]कच्छु। तुच्छ तुच्छ दरसाइ ॥
यों निसि मध्यह अरुन कर। उद्दित दिसा [8]लसाइ ॥ छं० ॥ ३२ ॥
*रत्ति रही वर विलगि वर। ज्यों ससि कोरह राह ॥
हरि उट्ठै वाराह धर। कै हरि चंपत राह ॥ छं० ॥ ३३ ॥

(१) ए. कृ. को.-पिषि। (२) ए. कृ. को.-लिषि।
(३) ए. कृ. को.तिमति। (४) मो.-वछे। (५) मो.-मुगल।
* मो.-बज्र लेत हथ्थ जम्बू विघाइ। (६) ए. कृ. को.-परभात।
(७) ए. कृ. को.-काव। (८) मो.-ललसाइ। * मो.-"यो रत्ति ही रविलग वर"

## सुर्योदय होते ही वीरों का अन्तर्ध्यान होना और सोमेश्वर साहित सब सामतों का मुर्छित होना।

अरिल्ल ॥ गच्छिय सुद्ध निसाचर वीर। परै धर मुच्छि सु पच सरीर ॥
किए तन पान प्रमानन जान। सु देवहि दुदुभि जानिय गान ॥
छ० ॥ ३४ ॥

## सब मुर्छित पड़े हुइ थे उसी समय पृथ्वीराज का वहा पर आना।

दूहा ॥ म्रतक समानति म्रतक परि। रहिग जीव छिपि छान ॥
तब लगि तहँ प्रथिराज रन। आनि सपत्ते [1]पान ॥ छ० ॥ ३५ ॥

## निज पिता एव सब सामतों की ऐसी दशा देख कर पृथ्वीराज के हृदय मे दु ख होना।

साटक ॥ [2]सोहिष्य न्रप राज तात निजय। बीभच्छ इच्छा क्रुध ॥
काल केलिय छिछ रुद्ध तनय, रुद्र सु सरत्तय ॥
माते तामस रस्स कस्स असुर, [3]हालाहल नैनय ॥
राज जा प्रथिराज चिति तनय, पुच्छै गुर [4]ततगुर ॥ छं० ॥ ३६ ॥

## यमुना के सम्मुख हाथ वाध कर खडे हो पृथ्वीराज का स्तुति करना।

दूहा ॥ जमुन सनमुष जोर कर। अस्तुति मडिय मुष्य ॥
तू माता दुष भजनी। रजन सेवक सुष्य ॥ छ० ॥ ३७ ॥

## यमुना जी की स्तुति।

भुजगी ॥ नमो मात मातग [5]सूरज्ज जाया। नमो देवि भम्मी जम पै [6]कहाया॥
जग अधक्रूप सु दीपक गन्नी। नदी कौन [7]पुज्जै सु तेरी करन्नी ॥
छ० ॥ ३८ ॥

(१) ए कृ को प्रान। (२) ए कृ को सोहिष्य।
(३) ए कृ को हाली। (४) ए कृ को सद्गुर, तद्गुर। (५) मो सूरिज्ज।
(६) ए कृ को कहाये। (७) मो -पूजै।

महा अम्म धारन्न तारन्न देही। निकासी सलीलं सु सेलं समेही।
बलीभद्र रष्यो हरप्यो हलंदी। तुअं नाम पासं सुभै सो कालंदी।
छं० ॥ ३९ ॥

त्रयं ताप भंजै जगत्तं जनन्नी। तुयं सेपियं सेसु नंमं मरन्नी॥
तुही तारनी जुग्ग हारन्नि पापं। तुहीं मात [1]कारनी अघं काट आपं॥
छं० ॥ ४० ॥

तुही याम सूरं जलं मुत्ति धारा। तुही नम्म मातंग नर लोग सारा॥
तुहीं साधवी मात नष्यं समानी। तुही तारनं लोक त्रैलोक रानी॥
छं० ॥ ४१ ॥

तुही बाल वेसं तुही वृद्ध काली। तुही तापसं ताप आपं सुराली॥
तुअं तट्ट सेवैं जिते [2]सिद्ध सिद्धं। तिते मुत्ति मुत्ति मनं वंछ दिद्धं॥
छं० ॥ ४२ ॥

तुही [3]मद्दनं मथ्थनं तेज धारा। तुहीं देवता देव त्रय लोक हारा॥
तुही जोगिनी जोग जोगं कपालं। तुही कल्प [4]मैं कंप रापंत आलं॥
छं० ॥ ४३ ॥

तुही विस्स रूपं तुहि विस्स माया। तुही तारनं जन्न संसार आया॥
कियौ अस्वमेधं पुनर्जन्म आवै। नही जन्म मातंग तो ध्यान पावै॥
छं० ॥ ४४ ॥

तुअं ध्यान मातंग अस्नान पूरं। करै अर्घ [5]आचार उग्गंत सूरं।
तनं तम्मनं तं जयं निर्विकारी। इसी जमुन [6]अप्पं सदिष्षी
छं० ॥ ४५ ॥

## स्तुति के अन्त में पृथ्वीराज का यमुना जी से वर मांगना।

कवित्त ॥ गंगा मूरति विसन। ब्रह्म मूरति सरसत्तिय ॥
जमुना मूरति ईस। दिष्य दैवन मुनि थप्पिय ॥

(१) ए. कृ. को.-कर वत, कर वत्त।
(२) ए. कृ. को.-"सिद्धं सिद्धंति"।
(३) मो.-महंत।
(४) ए. कृ. को. मैं कप्प।
(५) ए.-आवार।
(६) ए. कृ. को.-अप्पं।

मिली जाइ [1]भल मग । गग सागर अवधारिय ॥
ता सोनेसर रोग । दोष दोषह तन टारिय ॥
अव सुभट सहित देवी सु तन । करि निरमल तन मोह मय ॥
इह काहत जग्गि नृप मूरछा । प्रति बुल्लौ प्रथिराज तय ॥छं०॥४६॥

## सोमेस की मूर्छा भग होने पर पृथ्वीराज का पुन: ब्रह्मज्ञान की युक्तिमय स्तुति करना ।

साटक ॥ [2]त्व मे देह सु भाजनेव [3]सरिसा जीव धन प्रनाय ॥
दाह अग्गि सु क्रम्म दारुन धरै आवस्य [4]बद कार ॥
स रुद्र जम जोग तिष्ठत तनै अद्ध पल मध्यय ॥
जीवी वारि तरग चचल धिय विस्मत [5]अस तर ॥ छं० ॥ ४७ ॥
आसा अस्य सरोवरीय सलिल पषी वर [6]सुद्धय ॥
सुष्य दुष्यय मध्य वृच्छ तवय सापास्य चै गुनय ॥
मोह पत्तय रत्त छन्नव क्रमे फूल फल धारन ॥
एकश्रय सँतोष दोष तिगुना अस्याय वा निर्गुन ॥ छं० ॥ ४८ ॥
यों भूत आभूत वर्ष सु सत आयुर्बल अद्भुत ॥
तेषा अर्द्ध निसा गत रवि उभै बाल्यै च वृद्धे गता ॥
प्रात जोवन रत्त मत्तय रस व्याध क्रुध वधनै ॥
ना भूत [7]ससार तारन गुने [8]सभार निस्तारय ॥ छं० ॥ ४९ ॥

## इस प्रकार मूर्छा जगने पर पृथ्वीराज का गन्धर्व यत्र का जप करना जिससे मूर्छित लोगो का शिथिल शरीर चैतन्य होना ।

दोहा ॥ ग्यान ध्यान अस्तुति करिय । भयसु प्रसन्नय देव ॥
राज सहित सामत सब । जगे मूरछा एव ॥ छं० ॥ ५० ॥
गध्रव मच सुइष [8]जिय । आराध्यौ प्रथिराज ॥
[9]वरुन दोष तन ताप गय । उठि निद्रा जनु भाज ॥ छं० ॥ ५१ ॥

(१) ए कृ को जल गग ।　(२) ए कृ को त्वमे ।　(३) ए सरसी ।
(४) ए कृ को सवद ।　(५) ए कृ को नर ।　(६) मो सुठय ।
(७) मो ससार ।　(८) ए कृ को हुअ ।　(९) ए कृ को वरन ।

## पृथ्वीराज का सोमेश्वर को सिर नवाना ।

पद्धरी ॥ प्रथिराज राज सिर नामि आइ । जानंत मरम तुम सकल राइ ॥
सरिता रु ताल वापी अन्हाइ । निसि समय बरुन तन धरिय ठाइ ॥
छं० ॥ ५२ ॥

सरवरिय केलि सोइत्त [1]आइ । पोताल ईस क्रीलै सुभाइ ॥
सुमिरै न नाम सन सुद्ध [2]ध्याइ । उपजै सु विघन कै धर्म जाइ ॥
छं० ॥ ५३ ॥

भौसेन तब्ब तहँ एक ठाइ । करि वेद पठन तहँ विप्र गाइ ॥
करि होम जाप किन्नह पराइ । भए सुद्ध पाय गए तन [3]फुलाय ॥
छं० ॥ ५४ ॥

## सोमेश्वर को लिवा कर पृथ्वीराज का राजमहल में आना ।

दूहा ॥ बरुन दोष मेट्यौ सुप्रथु । ग्रेह संपते आय ॥
देषि पराक्रम सोम न्रप । फूल्यौ अंग न माय ॥ छं० ॥ ५५ ॥

## इति श्री कवि चंद विरचिते प्रथिराज रासके वरूण कथा नाम अड़तीसमो प्रस्ताव संपूर्णम् ॥ ३८ ॥



(१) ए. कृ. को.-पाइ ।
(२) ए.-पाइ, कृ. को.- धाइ । (३) ए. कृ. को.-फुलाइ ।

# अथ सोमवध सम्यौ लिष्यते ।

## ( उन्तालीसवां समय । )

### भीमदेव की इच्छा ।

कवित्त ॥ गुज्जर धर चालुक्क । भीम जिम भीम महाबल ॥
कोइ न चपै सीम । कित्ति वर रीति अचंगल ॥
सोमेसर सभरिय । तास मन अंतर सल्लै ॥
प्रथीराज ढिल्लीस । रीस तस [1]अंतर बल्लै ॥
मिलि मत तत्त बुझ्झवि मरम । करिय सेन चतुरंग सज ॥
धर लेउ आज दुज्जन दवटि । एकछत्र मंडोति रज ॥ छं० ॥ १ ॥

### भीमदेव का दिल्ली पर आक्रमण करने की सलाह करना ।

पद्धरी ॥ सभरिय राज गुज्जर नरेस । रत्तौ जु साम दानह [2]असेस ॥
[3]कालिंद कूल जंगलिय जास । प्रथिराज अकस रप्पै इलास ॥छं०॥२॥
चपौ जु अप्प उर रपैं डस । मन मध्य भीम इम भूमि गस ॥
हारे जुआरि कलमलिय [4]पेल । चालुक्क चित्त इम [5]मिलन सेल ॥
छं० ॥ ३ ॥

कुलटा छयल्ल जिम मिलन हेत । इम पगन षेत चहुआन चेत ॥
जिम चंद सूर मनि राह केत । कलमल्लिय चल्लिय उर भीम तेत ॥
छं० ॥ ४ ॥

रानंग देव झाला नरिंद । बुल्यौ सु राइ चालुक्क इंद ॥
[6]तमि कह्यौ ताम हौ इतत रोस । झलहलत अग्गि ज्यों जग्गि कोस ॥
छं० ॥ ५ ॥

बुल्लाइ सब्ब मर इक्क ठौर । चढिवाइ वेगि वर करौ दौरि ॥
पेलत नारि नर लेइ गड्ढ । इम लेउ भूमि पल पग्ग वड्ढि ॥छं०॥६॥

( १ ) मो-अवर । ( २ ) ए कृ को अरेस । ( ३ ) मो-कालयद ।
( ४ ) ए कृ को-पेत । ( ५ ) ए कृ को मलम । ( ६ ) मो मत ।

जिम करिव बाल घर मिटत धूरि । तिम इला आउ चहुआन चूरि ॥
भज्जंत भील जिम घर सुहाल । संभरिय भूमि इम करौं हाल ॥
छं० ॥ ७ ॥

कवित्त ॥ बोलि कन्ह कहीं नरिंद । रानिंग राज वर ॥
चौरासिम जयसिंघ । वीर धवलंग देव घर ॥
धौल हरै सुरतान । वीर सारँग मकवानं ॥
जूनागढ़ तत्तार । सार लग्गयौ परवानं ॥
मत मंति सज्जि चालुक्क भर । पुव्व वैर साल्यौ हियं ॥
केतीक बत्त संभरि धरा । रहै रंग चच्चर कियं ॥ छं० ॥ ८ ॥

गाथा ॥ सोझत्ती रन जित्ता । केवा किन्न संभरी राजं ॥
[1]तं वोलि कालहंतं । सस्सै सूल षग्ग [2]मग्गीयं ॥ छं० ॥ ९ ॥

## सब सरदारों का कहना कि वैर का बदला अवश्य लेना चाहिए।

कवित्त ॥ बोलौ राव रानिंग । बोलि चौरासिम मानं ॥
स्यामा स्याम नरिंद । भीर कहौ रेन थानं ॥
अति उदार अति रूप । भूप साईं रन रष्पन ॥
चाहुआन वरसिंह । [3]षिस्यौ वड़वानल भष्षक ॥
जै जैत कित्ति संसै न करि । सुवर वैर कहौ विषम ॥
आरंभ्य कथ्य भावै भवन । सुभर सुत्ति लब्भै सुषम ॥ छं० ॥ १० ॥

दूहा ॥ सुषम पिंड संग्रहिय बर । जुग जोग [4]नह लब्भ ॥
हिम ग्रीषम पावस सु तप । करै वीर प्रति अब्भ ॥ छं० ॥ ११ ॥

## भीमदेव के सैनिक बल की प्रशंसा ।

भुजंगी ॥ करै वीर वीरं सु वीरं प्रकारं । लगे राह चहुआन सौ जुद्ध ...
सु रावत्त रत्ता अभीरत्त कोनं । करै षेत भीमंग कौ सोन जोन...
छं० ॥ १२ ॥

( १ ) ए. कृ. को., "तंकेलि कुलहंता" ।　( २ ) ए. कृ. को.-मग्गाइं ।
( ३ ) मो.-षिज्यौ ।　( ४ ) ए. कृ. को.-नहि ।

करै कौन जमजोति जोत्यं प्रकार। गनै कौन वेलू सु गंगा प्रकारं ॥
गिनै कौन तारक ते [1]तेज भोरै। लरै कौन चालुक्क सों जुद्ध सोरै ॥
छं० ॥ १३ ॥

## भीमदेव की सेना का इकट्ठा होना।

गाथा ॥ फट्टै पुडु फुरमान। धाये धराजित्त जिताइ ॥
इम जुट्टे सब सेन। ज्यों मू नीर वह्नि सरताइ ॥ छं० ॥ १४ ॥

## भीमदेव की सेना की सजावट और सैनिक ओजस्विता का दृश्य।

विअष्वरी ॥ जुट्टे दल पहु पग [2]अपार। हैगै वर भर लभ्भि न सार ॥
वनै हय पय पय समान। पहु भूमी जनु पय उड़ान ॥ छं० ॥ १५ ॥
गज गज्जै गज्यौ जनु नीर। मद्दव वद्दल जानि समीर ॥
दिपियै सूर नूर पहु पूर। सध्या सागर [3]नूर करूर ॥ छं० ॥ १६ ॥
चलै मत्त मग मत्तहारे। धावै धर पग पाहर कारे ॥
काच्छे काच्छै वधै डोरी। चदन पेरि पिलै जनु होरी ॥ छं० ॥ १७ ॥
जिन पग भूमि न ढिल्लै कोई। विचरै लरै जानि जम दोई ॥
पाइक पग पिन्नै जनु नट्ठ। पडा कढ्ढि वढे गज [4]दट्ठ ॥ छं० ॥ १८ ॥
गोरी विन तिन लोह न छिज्जै। धार अनी कर वर ठेलिज्जै ॥
चचल अश्वह [5]नयत सूर। सूर तेज जिन मुष्प सनूर ॥ छं० ॥ १९ ॥
वकी भोंह भयकार नैन। फूली ववर लग्गो गैन ॥
रत्ते [6]स्वामि ध्रम्म रस रग। जोग जुगति मन चहुत जग ॥
छं० ॥ २० ॥

नेह न देह न माया ग्रेह। चितत सदा ब्रह्म मन लेह ॥
तेग त्याग मन मड न अग। सुभ्भत सेन मनो सुत्र गग ॥ छं ॥ २१ ॥
गहु परे न्रप गाहत गहु। जिम वाराह मोथ रस दहु ॥

(१) मो-मेज। (२) ए कृ को प्रपार। (३) ए कृ को सूर।
(४) मो नट्ठ, वट्ठ। (५) मो जनुपत। (६) मो साम।

औगुन अंग न स्वामित जंगं। ज्यों सह मीन दुहागिल रंगं॥
छं० ॥ २२ ॥

यों आतुर रत्तो मग मग्गं। ज्यों कुलटान छैल मन लग्गं॥
दसहूं दिसि दारुन दल बढ्ढं। ज्यों धुर बद्दल मद्दव चढ्ढं॥ छं० ॥ २३॥

सिलह सज्जि बढ्ढे बल बंकं। रीछ लंगूर मनों कपि लंकं॥
दिष्षत सेनह नैन भुलाई। मानहुं साइर [1]पार डुलाई॥ छं० ॥ २४॥

अमरसिंह सेवर परिमानं। मेरूं भट्ट तत्त बुधि जानं॥
बंसल लीला लच्छिन मंडे। देव काम सव बंधि रु छंडे॥ छं० ॥ २५॥

साम रूप सेवर परिमानं। दान रूप वर भट्ट सुजानं॥
भेद रूप दुज राज बषारं। डंड रूप चारन आकारं॥ छं० ॥ २६॥

लीने भीम संग चव मंत्री। दुष्ट अरिष्ट रमे जिन [2]जंत्री॥
सुर्ग म्रत्यु पाताल सुसंकं। अस आडंबर मंडत कंकं॥ छं० ॥ २७॥

## भोलाराय भीम का साम दाम दंड और भेद स्वरूप अपने चारों मंत्रियों को बुलाकर उचित परामर्श की आज्ञा देना।

दूहा॥ साम दाम अरु भेद करि। निरनै दंड रु सार॥
च्यारि दूत चतुरंग मन। वर सिधंत आकार॥ छं० ॥ २८॥

ए बुलाइ चालुक्क वर। मंत्री भोरा राज॥
अमरसिंह सेवर प्रसन। मंच जंच गुन काज॥ छं० ॥ २९॥

[3]इनहिं समीप बुलाइ करि। बोलिय भीम नरिंद॥
ज्यों तुम जंपौ [4]त्यौं करौं। तुम [5]छत मो सुख [6]निंद॥ छं० ॥ ३०॥

## मंत्रियों का कहना कि इस कार्य्य में विलंब न करना चाहिए।

जंपि सु मंत्री मंच तब। सुनि भीमंग सुदेव॥
धरतो वर पर अप्पनी। लेत न कीजै [7]छेव॥ छं० ॥ ३१॥

(१) ए. कृ. को -पाइ।
(२) ए.-मंत्री। (३) मो.-इनह। (४) ए. कृ. को. ज्यौ।
(५) मो.-बत। (६) ए. कृ. को.-न्यंदे। (७) ए. कृ. को.-सेव।

## राज्य प्राप्त करने की लालसा से गत भीषण घटनाओं का ऐतहासिक उदाहरण।

साटक ॥ भूमीन धर ध्रम्म कम्म [1]निरत, वध्यो वधे पाडव ॥
भूमी काज दधीच आस मृगया, नित्त वज्ज कारन ॥
केकइय भुअ काज रामय वन, दसरथ्य मगे वर ॥
सा भूमी कित कारनेव सरसा, स्नेहायय भूमय ॥ छं० ॥ ३२ ॥

## पुन मंत्रियों का आख्यान कहना।

कवित्त ॥ जा जीवन जग पाइ । आइ अवनी रस रगह ॥
जो जा जीवन वलह । विनोद रपह मन पगह ॥
जा जीवन कज्जह । कपूर पूरन प्रभु कोवाह ॥
जा जीवन आरंभ । कित्ति सा ध्रम्म सु रोपह ॥
जिहि काज जियन तप जप करहि । भमर गुफा साधहि अवस ॥
तिहि जियन [2]त्यागि मडय कलह । तौ भूमिय लभ्भै सु [3]रस ॥
छं० ॥ ३३ ॥

दूहा ॥ सो जीवन इम पहुनि करि । अच्छित सती समान ॥
चावद्दिसि नध्यै निडर । वौ लभ्भै [4]मिम पान ॥ छं० ॥ ३४ ॥

## भोलाराय का सेन सज कर तय्यारी करना।

सुनत मत चल्लिय न्त्रपति । सज्जि सेन चतुरंग ॥
जनु वद्दल पह उन्नए । दिठ्ठ न परत [5]नभग ॥ छं० ॥ ३५ ॥

## सेना के जुडाव का वर्णन

अरिल्ल ॥ हाला हल मिलत्त सेन । [6]ज्वाला मलि [7]ज्वालाह दत्तेन ॥
दैवत देव वधि चतुरंगी । है हिलन्न हिंदू दल [8]नंगी ॥ छं ॥ ३६ ॥

(१) मो सरस। (२) मो काज।
(३) मो सर। (४) ए कृ को पिम।
(५) ए कृ को भमग। (६) मो क्षाला।
(७) मो क्षालाह। (८) ए कृ को लग्गी।

गाथा ॥ सो चतुरंगय सेनं । हय गय सज्जि वीर उर रेवं ॥
अरुनोदय गुन मंतं । जानिज्जै सूरतं वीरं ॥ छं० ॥ ३७ ॥

## भीमदेव के सिर पर छत्र की छाया होना ।

उद्यौ छत्र छिति राज सिर । निपत वीर रस पान ॥
यों सब सेना रज्जियैं । ज्यौं जोगिंद जुवान ॥ छं० ॥ ३८ ॥

## कवि की उक्ति कि मंत्री सदैव भला मंत्र देते हैं परन्तु वे होनहार को नहीं जानते ।

कहहिं मंत्र मंत्रिय सुमति । विधि विधि सुविधि न जान ॥
कै भंजै कै रंजई । कै [1]दिवत्त प्रमान ॥ छं० ॥ ३९ ॥

## सेना का श्रेणीबद्ध खड़ा होना ।

आनिअ [2]अक्षित साल गुन । विधि चालुक सयन्न ॥
पुब्ब बैर सोभित्ति कौ । भिरि भंजै रिन तन्न ॥ छं० ॥ ४० ॥
पंच सहस पंचौ सुकत । पंचौ पंच प्रकत्त ॥
पंच रष्षि पंचौ ग्रहैं । तौ भारथ्थ सु जित्त ॥ छं० ॥ ४१ ॥

## सेना समूह का क्रम वर्णन ।

दूहा ॥ सली मिली कज्जल वरन । भेक भयानक भंति ॥
तिन अग्गैं धर मंडे । तिन अग्गैं गज पंति ॥ छं० ॥ ४२ ॥

## उक्त सेनासमूह की सजावट के आतंक की पावस ऋतु से उपमा वर्णन ।

माधुर्य ॥ गज पंति चल्लिय जलद हल्लिय गरज नग घन भुल्लियं ॥
हल हलन घंटन घोर घुंघर नाग दुम्भर डुल्लियं ॥
गत लग्गि गिरवर पुरहि तरवर हलहिं धरवर धाइही ॥
गलकांत दंत कि पंत बग घन धाम कल सति गावही ॥ छं० ॥ ४३ ॥

(१) ए. कृ. को.-देवत्त । (२) मो.-अनीति ।

गज वहत मदहद [1]मनहुं घन भद छुट्टि छिछन उब्भरै ॥
पग जोरि मोरि मरोरि सुर जनु दिष्षि सुरपति लुब्भरै ॥
वनि पीलवाननि ढाल हालनि वनिय वैरष साजही ॥
मनुं सिषर गिरि वर काम अगन छत्र चमर कि राजही ॥
छं० ॥ ४४ ॥

अध धुधन चलत मग्गन सुनत वज्जन चल्लही ॥
वै कोट ओटन अगड मन्नत सिषर गिर रद भल्लही ॥
दल मुष्ष मंडिय मेंघ छंडिय मनहु सुरपति वज्जय ॥
सुर सोम सोमह मझ्झ मोमह ग्रेह तजि प्रज भज्जय ॥ छं ॥ ४५ ॥
परि देस देसन रौरि दौरिय सुनिय सभरि रज्जय ॥
वर मगि वाजिय सिलह सजिय [2]वहै भोरा अज्जय ॥ छं० ॥ ४६ ॥

## इसी अवसर मे मुख्य सामतों सहित पृथ्वीराज का उत्तर की तरफ जाना और कैमास के सग कुछ सामंतों को पीठि सेना की तरफ आने की आज्ञा देना ।

कवित्त ॥ उत्तर वै विजयत । रोह रत्तौ प्रथिराज ॥
सोमेसर ढिल्लीस । सग सामत सुराज ॥
षीची राव प्रसग । जाम जद्दौ घट भारिय ॥
देवराज वग्गरिय । भान भट्टी षल हारिय ॥
उद्दिग्ग वाह [3]पग्गार भर । वलिय राव वलिभद्र सम ॥
इत्तनें रष्षि कैमास सँग । कालह क्रोच किन्नौ सुक्रम ॥ छं० ॥ ४७ ॥

## पृथ्वीराज के चले जाने पर उन सब सामतों का भी चला जाना जिनके भुजबल के आश्रित दिल्ली नगर था ।

दूहा ॥ जिन काठन ढिल्ली नयर । ते रष्ष प्रथिराज ॥
रसित स्वामि अभ्यतरह । कालह न [4]दुच्छन काज ॥ छं० ॥ ४८ ॥

(१) मो मनल । (२) मो-वही ।
(३) ए कृ को पागार । (४) ए कृ को-इछत ।

सुनत पुकारह छोह छकि । सत्तिय सत्त प्रमान ॥
चढ़त सोम चहू हयन । बिंटि नछिचन भान ॥ छं० ॥ ४९ ॥
रन बन घन सोमेस सुत । सज्जि सेन चतुरंग ॥
को बिद गुन मर्न ज्यौं रमत । ज्यौं भर जानत जंग ॥छं०॥५०॥

## उसी समय पूर्व बैर का बदला लेने के लिये भीमदेव का अजमेर पर चढ़आना, प्रातःकाल की उसकी तैयारी का वर्णन।

कवित्त ॥ नाग कल्लं मलि भार । सार सज्जत रन रज्जन ॥
दै दुवाह चालुक्क । भीम भारथ सों लग्गन ॥
सोभत्ती बर बैर । बहुरि हालाहल मच्च्यौ ॥
भरन पहुंचिय [1]आव । लेष लंघै को रच्यौ ॥
करि [2]स्नान दान इष्टं सु जप । भट अभंग सज्जे समुद ॥
बिगसंत नयन दिय बयन । मनों प्रात फुल्लै कुमुद ॥छं० ॥ ५१ ॥

## इधर कन्ह और जैसिंह के साथ सोमेश्वर का भीमदेव के सम्मुख युद्ध करने के लिये तय्यार होना।

कुसुम जुद्ध कुसुमेक । कुसुम संधन कुसुमेकह ॥
आदि जुद्ध संपनौ । दैव बध्यौ दुति देकह ॥
संभरि वै संभरिय । राज सोमेसह कन्नं ॥
उत्तर दिसि प्रथिराज । गयौ उत्तर दिसि मन्नं ॥
जै सिंह देव जै सिंह सुअ । ध्रुअ प्रमान पय [3]डड धरौ ॥
इल अचल अचल लग्गन नदिय । गरिल ग्गागर उम्भरौ ॥
छं० ॥ ५२ ॥

## सोमेश्वर की सेना की तय्यारी वर्णन।

हनुफाल ॥ सजि सेन सोम अपार । सुनि सज्ज सेन प्रकार ॥
सोमेस स्हूर बिचार । सजि चढे बीर जुझार ॥ छं० ॥ ५३ ॥

( १ ) ए. कृ. को.-आउ । ( २ ) मो.-कान्ह ।
( ३ ) कृ. को. मो.-डड ।

*धरा धरा कपिय भार । ॥
चढि राइ चालुक पान । धर धरिय दिसि सुथान ॥ छं० ॥ ५४ ॥
सुनि श्रवन सभरि राज । वर वज्जि [2]विजयत वाज ॥
तन [3]चविधि तूल तरंग । विधि मंडि वीर विजंग ॥ छं० ॥ ५५ ॥
दल देपि सूर सुरंग । उर होत अरियन पंग ॥
ढलकंत ढिल्लिय ढाल । मधु माध नूत तमाल ॥ छं० ॥ ५६ ॥
छुटि अचग अच्छुतुपार । पाहार फारि प्रहारि ॥
उड्डि हत्त तिड्डिय सेन । मनों राम लंका लेन ॥छं० ॥ ५७ ॥

## सैनिकों का उत्साह सोमेश्वर की वीरता और कन्हराय का बल वर्णन ।

कवित्त ॥ त्रिविध साज वड्डिय । अवाज भेरी कोकिल सुर ॥
भवर झुंड झंकार । चौर मोरह दुरत वर ॥
वर वसंत सम वीर । नच्चि तोपार त्रिभंगिय ॥
[4]रन रत्तो सोमेस । भीम भारथ अनभंगिय ॥
दल धरकि भरकि काइर सरकि । हरपि सूर वज्जिय करस ॥
कन्ह नरिंद प्रथिराज विन । सुभर कवा मंडिय सरस ॥छं०॥५८॥

## युद्ध आरंभ होना ।

दूहा ॥ सुवर वीर मच्यौ समर । रन उतंग सोमेस ॥
दै दुवाह [1]दुज्जन धरी । धरी सु अंक नरेस ॥ छं० ॥ ५९ ॥

## कन्ह का वीरमत और तदनुसार सेनापति उसका व्याख्यान ।

कवित्त ॥ जा दिन जीव रु जम्म । कम्मता दिज जम पच्छै ॥
सुष्य दुष्य जय अजय । लोभ माया नन सुच्छै ॥

* यद्यपि यह पाठ मो प्रति में ५३ छंद का चतुर्थ चरण करके दिया हुआ है किन्तु अन्य तीनों ए० कृ० को० प्रतियों में छं० ५३ के चतुर्थ चरण का "सजि चढ वीर सुझार" पाठ है । अतएव यह पाठ भेद नहीं हो सकता, आगे चल कर छन्द भंग भी है—इस से मालूम होता है कि इसके साथ का दूसरा चरण लेखक की भूल से छूट गया है । (२) मो विजयसु । (३) ए० कृ० को० विधि । (४) को० कृ० नर, ए० मर । (१) ए० कृ० दुज्जनै ।

काल कालह संग्रह्यौ। मोह पंजर आरुह्यौ ॥
[1]मुगति मग्ग सुरग्गै न। ग्यान अंतह किन सुझ्यौ ॥
प्रतिच्चंब अंब अंबह जुगति। मुगति कग्ग सह उध्धरै ॥
केवल सु अप्प [2]षिच्चिय तनह। कन्ह कंक जौ सुध्धरै ॥ छं० ॥ ६०॥

दूहा ॥ बीर गज्जि गज्जिय विदुष। *नर निरदोष सदोष ॥
संभरवै [3]संभर सुमति। न्टप लगि सुमत अनोष ॥ छं० ॥ ६१ ॥

## कन्ह की आंखों की पट्टी खुलना ।

कवित्त ॥ सजिय सकल सन्नाह। दाह जनु दंगल पट्टिय ॥
सुमरि साह इक्क देव। द्रुवन दल देषि [4]दपट्टिय ॥
छुट्टिय पट्टिय नयन। भइ दुंदभी गयन्ना ॥
तेग वेग झम झमिय। मच्च आरोठ भयन्ना ॥
फूलह सु धार धर कन्ह वर। कर पर छुट्टिय छह धरिय ॥
पग सट्ठि नट्ठि भीरांग दल। वल अमृत कन्ह करिय ॥ छं० ॥ ६२ ॥

## दोनों हिंदू सेनाओं की परस्पर ओजस्विता का वर्णन ।

दूहा ॥ कोल चंपि वर चंपि काल। नर निर्घोष निसान ॥
सुवर बीर हिंदुअ सयन। वर बीर। रस पान ॥ छं० ॥ ६३ ॥

## कन्हराय के युद्ध का पराक्रम वर्णन ।

†कलाकल ॥ कलहंतय केलि सु कन्ह कियं। जु अनंदिय नंदिय ईस बियं ॥
नचि [5]नौ रसमं इक कन्ह भरं। मय मंचि भयानक अंत करं ॥
छं० ॥ ६४ ॥

झमकंत सु दंतन असि झरी। जनु विज्जुलि पब्बत मेघ परी ॥
उड़ि धुंधरियं निय छाइ जनं। जनु सज्जिय [6]जुग्ग जुगद्दि पनं ॥ छं० ॥ ६५ ॥

( १ ) कृ. को.-मुकाति, ए.-सुकाति । ( २ ) ए कृ. को.-छत्री । ( ३ ) ए.-संभर ।
*ए. कृ. को.-नर निर घोस दोष । ( ४ ) ए.-दुपट्टिय, मो. को.-लपट्टिय ।
( ५ ) मो.-नौ रस में । ( ६ ) मो -सज्जि ।
†इस छंद को "को" प्रति में मधुराकल करके लिखा है और "मो" प्रति में भ्रमरावली करके लिखा है परतु भ्रमरावली छंद यह है नहीं भ्रमरावली अथवा नलिनी छन्द ५ सगन का होता है पर इस छद में केवल चारही सगन है ।

वजि [1]डौरुग्र डक्क निसान घुर । जनु वीर जगावत वीर उर ॥
दुग्र सेन वर्ल ग्रसियो वरपी । नचि जुग्गनि पप्पर लै हरपी ॥
छं० ॥ ६६ ॥

[2]जिनके सिर मार दुग्रार झरै । वहुर्यौ नन पजर ग्राय परै ॥
छं० ॥ ६७ ॥

कवित्त ॥ कहर मगर जिम पेल । ठेल्ल सेलन सम ठिल्लहि ॥
इक्क धुकत धर तुट्टि । *इक्क वल्लन गल मिल्लहि ॥
इक्क पामध उठत । इक्क ग्रतन ग्रालुझ्झहि ॥
इक्क हथ्थ पग झारहि । टिकि पग[3]पग विन झुभझहि ॥
[5]तरफरत इक्क धर मीन जनु । रन रवन [6]छिचिन कर्‍यौ ॥
धन धाइ घुम्मि घट धुकि धर । इम सु जुद्ध कन्हेह [7]भिर्‍यौ ॥
छं० ॥ ६८ ॥

## कन्ह राय का कोप ।

किन्न दंति विन दंत । सुभट सीसन विन किन्निय ॥
हय किन्निय विन नरनि । सेन भीमह करि झिन्निय ॥
[8]पुच्छा विन किय काल । वाल वर विगरिन दिष्पिय ॥
पल डारिय पल पूर । सूर कन्ह। भय भिष्पिय ॥
कीनी सुकित्ति भूमी ग्रचल । सचल सस्त्र सह झम्झरिय ॥
मदमत्त गध महियों [9]ढुरिय । मनो वाय दष्षह गुरिय ॥ छं० ॥ ६९ ॥

दूहा ॥ सत्तह [10] ग्राराधिय सुमहि । हरि दाढा ग्रन जान ॥
[11]सो सभरि सोमेस वर । सो कीनी पहिचान ॥ छं० ॥ ७० ॥

(१) ए कृ को-डरुग्र । (२) मो जिन ।
* मो इक्क वल्ल भग्गल मिल्लहि ।
(३) ए कृ को पग । (४) मो-पग । (५) ए कृ को तरफत ।
(६) ए कृ को छत्री । (७) ए कृ को लर्‍यौ । (८) ए पुधा, कृ पुदया ।
(९) मो दुरत । (१०) ए कृ का आधारिय ।
(११) ए कृ को से भरिवे सोमेम वर ।

## अपनी सेना को छितर बितर देख कर भीम देव का सेना में आकर स्वयं युद्ध करना।

कवित्त॥ मध्य रूप मध्यंत। मध्य [1]अग्यान तन मोचन॥
सिद्ध सुरध अनुरद्ध। वृद्ध वय कामिति सोचन॥
[2]पुत्र विना बिन बंध। बल सु बंध्यो भीमंदे॥
सार सुक्रत आरद्ध। सुब्ब लष्षं तंमंदे॥
बंभनिय बिनै सद्धी सयन। *नय तरत्त रत्ती सुगति॥
सोमेस सूर सोमेस सों। सार लग्गि बीरह सुभति॥ छं०॥ ७१॥

## कन्ह और भीम देव का परस्पर घोर युद्ध होना।

रसावला॥ रसं बीर मत्ते, लरै लोह तत्ते। धुरा कन्ह मत्ती, रनं [3]रोस पत्ती॥ छं०॥ ७२॥

मनों काल [4]दंते, रसं रुद्र रत्ते। झरै फुल्ल पत्ते, विमानं विहत्ते॥ छं०॥ ७३॥

षगंगे विहत्ती, उड़ै गज्ज मुत्ती। असं मंस कत्ती, रुधी धार रत्ती॥ छं०॥ ७४॥

उमा हाथ कत्ती, उछारंत छत्ती। महा भीम मत्ती, इसी रुद्र रत्ती॥ छं०॥ ७५॥

तजै मोह वंसं, मिलै हंस हंसं। झरै अंत भूमी, मनों मेघ भूमी॥ छं०॥ ७६॥

## कवि की उक्ति।

कवित्त॥ सघन घाय निघाइ। †मन्यौ को मरन अहुट्टिय॥
सूरबीर संग्राम। धीर भारथ्थ स जुट्टिय॥
कोन षेत तजि गयौ। कोन हान्यौ को जित्तौ॥
लिषं अंक बिन कंक। कोन माया रस वित्तौ॥

(१) मो.-धूम्मं। (२) ए कृ. को.-पुत्रि।
* मो.-"नयन तरत तरती सुगाति"। (३) मो.-सोम। (४ ए. कृ. को.-मत्ते।
† मो.-"मुन्यो कौमर आहुट्टिय"।

छह धरी श्रोन असिवर उछौ । धार मार रुधि धार चलि ॥
सजुत्त अग्गि धूमह स जुत । [1]छलि वलि वीर वलिष्ट वलि ॥ छ ॥ ७७ ॥

## युद्ध स्थल की उपमा वर्णन ।

सिद्धि रिद्ध विथ्थुरिय । लुथ्थि पर लुथ्थि अहुट्टिय ॥
श्रोन सलिल वढि चलिय । मरन मन किंकान जुट्टिय ॥
कालमल सिर वहि गुरिय । नयन अलि वास सु वासिय ॥
जध [2]मगरे कर मीन । कच्छ पुप्परि पग चासिय ॥
पोइनी अंत सेवाल कच । अंगुलि पग करि झिंग झरि ॥
सोमेस सूर चहुआन रन । भीम भयानक जुद्ध करि ॥ छं० ॥ ७८ ॥

दूहा ॥ हय गय जुद्ध अनुद्ध परि । वहत सार असरार ॥
*मानो जालुग अंत कौ । आनि सँपत्तौ पार ॥ छं० ॥ ७९ ॥

## कन्हराय का भीम देव के हाथी को मार गिरना ।

कवित्त ॥ सोमेसर अरि सूर । ढाहि [3]दीनै [4]वरि वानै ॥
नल कूबर मनि ग्रीव । जमल भग्गा [5]तरु कानै ॥
वे सराप नारद प्रमान । दरसन हर लद्धिय ॥
इन तमग उत्तरै । सार कट्टे वर वद्धिय ॥
निघ्घात धात मत्तौ कलह । असुर सुरन मत्तौ [6]महन ॥
कट्टै सुरत्त कित्तिय सुभट । सु कविचद [7]कित्तौ कहन ॥ छं० ॥ ८० ॥

## दोनों सेनाओं में परस्पर घोर युद्ध ।

भुजंगी ॥ वजे वीर वीर सु सार पनक्कै । महा मुत्ति वत्ते सु वीर रेनक्कै ॥
गजे वीर वह कारन्नाल सद्द । सनाह सत्थूर वहै सार हद्द ॥ छं० ॥ ८१ ॥
नचै जग रग ततथ्थे तथग । [8]लचै रंक चित्त मन सूर [9]पग ॥
बढै वक कवा ससकौ धरान । नग नग्ग जुट्टै अमग्ग परान ॥ छं० ॥ ८२ ॥

(१) ए कृ को वलि ।　　(२) ए कृ को मकर ।
*ए कृ को मनो जोग जुगति को ।　　(३) ए कृ को-दीनो ।
(४) ए कृ को-नर ।　　(५) मो तर ।　　(६) ए महन ।
(७) मो कीरति ।　　(८) ए कृ को जग ।
(०) ए कृ को-चलै ।

ठनकंत घंटं रनक्के नफेरी। मया मोह दीपन्न हरन्न [1]नेरी॥
धरं धार ढौरै ढंढोरैं सु ढालं। मनों चक्र फेरैं कि पंकं कुलालं॥
छं० ॥ ८३॥

## जामराय यद्दव और उसके सम्मुख खंगार का युद्ध करना, दोनों की मतवाले हाथियों से उपमा वर्णन।

कवित्त॥ समर समुद भीमंग। मध्य वड़वानल राजं॥
चाहुआन चालुक। रोस जुट्टे बल साजं॥
दल दष्षिन जदु जाम। कालप अंती कर कुप्पौ॥
[2]ता मुष्षह षंगार। झार अग्गी झर रुप्पौ॥
बिरचे कि [3]महिष बलवंड बल। दल [4]समूह चवदंत हुअ॥
नप काम जाम इक जहर झर। बहर रूप पिष्षेति दुव॥ छं० ॥८४॥

रसावला॥ जदू जाम जोधं, षंगारं सरोधं। भरं भार क्रुद्धं, रमै रोस उद्धं।
छं० ॥ ८५॥

करैं केलि कंकी, षुते लज्ज पंकी। कलरं करारे, मनों मत्तवारे॥
छं० ॥ ८६॥

पियें लोह छक्कं, बकै मार हक्कं। धरा घीर धूनें, फिरं अर्द्ध ऊनें॥
छं० ॥ ८७॥

बिना दंत दंती, किए क्रुद्धवंती। गिरैं कूट कारे, झरैं रत्त धारे॥
छं० ॥ ८८॥

परैं [5]सार मारे, भयानं निनारे। हयं पाइ एकं, फिरैं षेत केकं॥
छं० ॥ ८९॥

दुअं मुष्ष लग्गैं, डिगै नाति डिग्गैं। परैं लोह पूरं, गिनै नाति सूरं॥
छं० ॥ ९०॥

बहै श्रोन धारं, झरैं [6]सिन्न तारं। .... ... .... छं० ॥ ९१॥

## उन दोनों वीरों की मदान्ध बैल से उपमा वर्णन।

( १ ) ए. कृ. को.-भेरी। ( २ ) मो.-तमु। ( ३ ) ए. कृ. को.-वलष।
( ४ ) ए कृ. को.-समूह। ( ५ ) मो.-मार। ( ६ ) ए.-फिरन, कृ. को. मो.-झिरन।

गाथा ॥ यों लग्गे रन सूर । ज्यों मत्त [1]वृषभ रोस रगाइ ॥
गरजैं धर पुर षुदे । तक्कै धाइ अप्प अगाइ ॥ छं० ॥ ९२ ॥

## इन वीरों का युद्ध देख कर देवताओं का विस्मित होना और पुष्प वृष्टि करना ।

दूहा ॥ अमर धर पन्नग असुर । पिषि सह रष्षित नैन ॥
सुमन ससभ्रम पिष्षि क्रम । सुमन स [2]वृष्टिय गैन ॥ छं० ॥ ९३ ॥
सघन धाइ धूमत विघट । पिलै कि पन्नग मत्त ॥
विस भोए डविस सबल । [3]सगति नही जुग [4]जत्त ॥ छं० ॥ ९४ ॥

## सोमेश्वर जी के वाम सेनाध्यक्ष बलभद्र का पराक्रम वर्णन ।

कवित्त ॥ वाम अग सजि सग । वलिय वलिभद्र विरचि रन ॥
सेत चमर गज सेत । सेत गज झप करनि गन ॥
सेत हयन गज गाह । घट धूघर घनघोर ॥
वष्षर पष्षर जीन । सार दद्दुर दल रोर ॥
गज गाज बाजि नीसान धुनि । अति उभ्भर दल जोर वर ॥
बजि लाग राग सिधू स धुनि । करन सु उथल्ल [5]पत्थल्लधर ॥छं०॥९५॥

## भीम देव की सेना का भी मावस की रात्रि के समान जुट कर आगे बढना ।

दूहा ॥ पावस मावस निसि धुनिय । सजि सारंगी आइ ॥
पिभिर षेत घन धाइ मिलि । जानिक लग्गी लाइ ॥ छं० ॥ ९६ ॥

## सोमेश्वर जी की तरफ के बहुत से *कछवाहे वीरों का मारा जाना

(१) मो-मनय रोम ।　　(२) मो वृष्टिय ।
(३) मो सक्ति, ।　　(४) ए तत्र ।　　(५) मो पथ्थ ।

* कछवाहा क्षत्रियों की एक जाति विशेष को कहते हैं । वर्तमान जैपुर राज्य उसी वंश में है । कवि ने इस कछवाहा शब्द के लिये प्राय कूरभ शब्द प्रयोग किया है जो कि कूर्म (कच्छप, कछुवा) शब्द का अपभ्रंस है ।

भुजंगी ॥ मिले सेन [1]सूरं करूरं करारे। छुटै बान कम्मान करि बार धारे॥
परै कत्तियं घात निरघात वीरं। फिरं रुंड मुंडं तनं तच्छ [2]नीरं॥ छं० ॥ ९७ ॥

उड़ैं दंत सुंडं भसुंडं निनारे। मनों कज्जलं कूट अहि चंद दारे॥
उड़ै टोप टूकं गुरज्जं प्रहारे। मनों सूर सीसं घसे चंद तारे॥ छं० ॥ ९८ ॥

भई तीरयं भीर अप्पेव मानं। सरं पंजरं पथ्थ घंडेव जानं॥
मिले सेल मेलं भएकं भयंती। छुटै धान मानों धनं कूटकंती॥ छं० ॥ ९९ ॥

रजं रज्ज रज्जे सुरज्जे अनूपं। रमैं जानि वारुंत भूपाल भूपं॥
जिनं कछ्छ वर्चं धरं अग्ग धारै। तिनं झल्लियं षग्ग अरि सस्त्र झारै॥ छं० ॥ १०० ॥

जिते काछवाचं जितं अग्ग धारी। तिनं ठिल्लियं भार भर भीर भारी॥
धरं धुक्कियं धार कूरंभदेवं। सुभै सस्त्र सज्या मनों संत नेवं॥ छं० ॥ १०१ ॥

## भीमदेव की सेना का चारों ओर से सोमेश्वर को घेर लेना।

दूहा ॥ दच्छिन पच्छिम वाम दल। उत्त अनुझिय सार॥
गोल गहर गाजी अनी। सोमेसर अरि मार॥ छं० ॥ १०२ ॥

## उस समय चहुआन वीरों का जीवन की आशा छोड़ कर युद्ध करना।

गाथा ॥ बज्जे रन रनतूरं। गज्जे गहर सूर बल चूरं॥
मंडे निजर करूरं। छंडे मरन मोह सासूरं॥ छं० ॥ १०३ ॥

## सोमेश्वर और भीमदेव का परस्पर साम्हना होना।

साटक ॥ पिष्षेयं सोमेस गुज्जर धनी, मचकंदु निद्रा तयं॥
जलधेयं गंजाल कोपित वलं, हालाहल नैनयं॥

(१) ए. कृ. को.-सार। (२) मो.-तीरं।

जो वड कारवान कथित दलं, अज्जन आयातय ॥
श्री बीर चहुआन वानति बल, चालुक्क सधातय ॥ छं० ॥ १०४ ॥

## भीमदेव और सोमेश्वर दोनों की सेनाओं का परस्पर युद्ध करना।

भुजंगी ॥ बढे वान चहुआन चालुक्क षेत। महा मंत्र विद्या गुर सुक्क जेत॥
धनें घोर नीसान गज्जे गहार। उठे जानि प्रासाद वर्षा [1]प्रहार ॥
छं० ॥ १०५ ॥

बजी भेरि भंकार नफेरि नाद। तडक्कत विज्जू करनाल साद ॥
छुटी वान जंत्री उडी गेन अग्गी। [2]महादेव बीरं चष निद्र भग्गी॥
छं० ॥ १०६ ॥

सहन्नाइ सिंधू सुर हर्ष वीर। नचें ताल समाल वेताल श्रीर ॥
नचें न्रत्य नीसान नारद्द धाई। चढी व्योम विम्मान अपछरि सुहाई॥
छं० ॥ १०७ ॥

जके जष्प गंधर्व कौतिग्ग हारी। प्रलैकालय ब्याल [3]ब्याल विचारी ॥
दुव दिग्गपाल दुव छत्रधारी। दुव ढाल ढिचाल मल्लं करारी ॥
छं० ॥ १०८ ॥

दुअ [4]तवल दार दुव विरद वान। दुअ भूमि सधार हिंदू हदान ॥
दुअ सूर पूत दुअ [5]कास्य पाए। दुअ दद दारुन्न वाजे बजाए ॥
छं० ॥ १०९ ॥

दुअ लोह मेवाड मडूर मान। दुअ हकि हकार बढ्ढे व रान ॥
दुव सैन स्याही जल वद्दलान। दुअ गज्ज गुम्मानय तेज भान ॥
छं० ॥ ११० ॥

रची चचरी लोह डंडं डरारी। प्रढ्ढीय वेरा अचती करारी ॥
[6]सर जाल भाल भिदै जंत्र जीव। हयं हीस मंडे गरज्जे करीव ॥
छं० ॥ १११ ॥

(१) मो पहारें। (२) ए कृ को महावीर देव।
(३) को पत्री, ए कृ को-क्षत्री। (४) ए-तन्न, कृ को-तल्व।
(५) को-अस्व, ए कृ-अर्स्य। (६) ए कृ को-रस।

तुटै हड्ड मंसं धरंगं अभंती। गहै अंत गिद्धी गयनं भमंती॥
उछै छीछ तारं अपारं उतंगं। सुरं दृष्ट बंधूक पूजं [1]भुतंगं॥
छं० ॥ ११२॥

छुटैं मभक्क सभ्भरां नरं केकि कायें। लरें जंग हथ्थं विना केक राये।
उड़ै षुप्परी षग्ग झारैं करारी। मनों चंद सूरं दधी पूज धारी।
छं० ॥ ११३॥

किते धाइ अघघाइ धट धूम लुट्टैं। [2]तिनं जग्ग अनं क्रमं बंध छुट्टैं।
किते लोह छक्के रनं भूमि धूमैं। तिनं वास वैकुंठ कै ठाम धूमैं।
छं० ॥ ११४॥

जिते अंग अंगं परे टूटि न्यारे। तिनं उप्पजै मुत्ति कै भूम त्यारे।
कहै कव्वि वष्यान किं वर्नि तेनं। फलै [3]कृष्यि पच्छं मरनं जितेनं।
छं० ॥ ११५॥

कवित्त ॥ हालाहल वित्तयौ। सार सत्तौ कोलाहल॥
जुग्गिनि जय जय जपहिं। पसु, पंषिन कोलाहल॥
धर परंत धुरि धरनि। उत्त मंगलिहि कारहिं॥
भरर झरंत षग्गाह। बीर डंकिनि ढक्कारहि॥
महि मच्चि मह्लरत मरन रन। सह जाइ जय सुर करिय॥
चहुआन सूर सोमेस रन। षंड षंड तन झरि परिय॥छं०॥११६॥

## अपना मरण निश्चय जान कर सोमेश्वर का अतुलित वीरता से युद्ध करना और उसका मारा जाना।

हय गय नर भर परिय। भिरिय भारथ समानं॥
सोमेसर संचयौ। मरन निहचै उनमानं॥
रत्त रंग सवरंग। जंग सारह उभ्भारै॥
हक्कि मार धकि सार। झुम्मि भग सार [4]सु रारै॥
कलहंत कंक अनभूत हुअ। उड़हि हंस हंसन मिलहिं॥
तन तुट्टि रुधिर पल हड्ड सन। कै कमंध उठि रन षिलहिं॥छं०॥११७॥

(१) ए. कृ. को.-भुतंगं। (२) मो.-तनं। (३) ए.-ऋष्यि। (४) मो.-सुसारे।

## सोमेश्वर के साथ मारे गए हाथी घोड़े पदाती एव रावत सामतों की संख्या कथन ।

बाजि लषि सोमेस । सहस वर इक्क प्रमान ॥
[1]तिन मध काढ़ि पचास । वीर भारथ भरि पान ॥
तीन तीस पट परे । पऱ्यौ सोमेसर षेत ॥
गिद्धि सिद्धि वेताल । कक बध्यौ सिर नेत ॥
लभ्भी सु सुगति अदभुत जुगति । हस हकि हसह मिल्यौ ॥
सोमेस करी सोमेस गति । पच तत्त पचह मिल्यौ ॥ छं० ॥ ११८ ॥

## सोमेश्वर का मरना और भीमदेव का घायल होकर मूर्छित होना ।

दूहा ॥ जुझ्झि पऱ्यौ सोमेस धर । डोला चालुक राय ॥
दुहू सेन झरि धर परे । वजी वत्त पग चाइ ॥ छं० ॥ ११९ ॥
नए भृत्य न्रप रिप्पि के । ज्यो फिरि करिहै झुझ्झ ॥
चतुरानन चिता भई । नर भारथ्थ अनुभ्भ ॥ छं० ॥ १२० ॥

## सोमेश्वर को मुक्ति सहज ही मिली ।

गाथा ॥ जा [2]मुक्ति जोगिद । काल काइ अस्स असाइ ॥
सा मुत्ती सोमेस । इक्क छिने लभ्भिय राजा ॥ छं० ॥ १२१ ॥
भूमी भरत भरय । कलय कर कथ्थि कव्वे व ॥
जै जै जपि जगत्त । है है नभ्भ सद्द सुर थाय ॥ छं० ॥ १२२ ॥

## पृथ्वीराज का सोमेश्वर की मृत्यु सुन कर भूमि शय्या धारण करना और षोड़सी आदि मृत्युकर्म्म करना ।

कवित्त ॥ सुन्यौ राज प्रथिराज । भूमि सिज्जा अवधारिय ॥
तात काज तिन पिड । दान षोडस विचारिय ॥
भद्द मद्द सद्दयौ । राज गति अब्ब प्रकार ॥

( १ )मो -तिन मध्य सु पचास ।  ( २ ) ए कृ को मुक्ति, मुक्ति ।

द्वादस दिन प्रथिराज। भूमि सज्या संथारं॥
विन भोग भोज इक टंक करि। सुहथ दान दिय राज बर॥
दिन्नौ न कोइ दैहै न कोइ। इतौ दान जनमंत नर॥छं०॥१२३॥

## पृथ्वीराज का भूमि गो स्वर्णादि दान करना और पण करना कि जब तक भोराराय को न मार लूंगा न पाग बांधूंगा न घी खाऊंगा।

अट्ठ सहस दिय धेंन॥ *तब प्रथ्थी विधि धारिय॥
हेम स्रृंग षुर हेम। तौल द्वादस हिमसारिय॥
जुगति जुगति विधि नान। दान षोड़स विस्तारं॥
तात वैर संग्रहन। लेन प्रथिराज विचारं॥
घ्रत मुक्कि पाघ बंधन तजिय। सुव्रत वीर लीनौ विषम॥
चालुक्क भीम भर गंजिकै। काढ़ौ तात उदरह सुषम॥छं०॥१२४॥
अरिल्ल॥ धिग ताहि तोहि जीवन प्रमान। सध्यौ न तात वैरह विनान॥
राजिंदु द्दष्टि रग तेत नेन। बढ्यौ सु रोसु उर उमडि गेन॥छं॥१२५॥

## पृथ्वीराज का भोराराय पर चढ़ाई करने की इच्छा करना परन्तु मंत्रियों का पृथ्वीराज को अजमेर की गद्दी पर बैठाने का मंत्र देना।

दूहा॥ सजन सेन चाहै नृपति। वैर तात प्रथिराज॥
पाठ पुब्ब बैठन मतौ। पच्छ सु जुद्धह काज॥ छं०॥१२६॥

## पृथ्वीराज का राज्याभिषेक।

कवित्त॥ बोलि विप्र प्रथिराज। तत्त बुद्धी अधिकारिय॥
राज क्रंम सब जान। अग्ग आगाह तन धारिय॥
जग्य जाप मति जोग। क्रम्म बंधन बल बंधन॥
दिषत [1]मुष्ष जनु [2]ब्रह्म। पाप भंजन जन सज्जन॥

* मो.-"तब प्रथिराज सुधारिय" पाठ है।

(१) मो.-सुष्ष। (२) मो.-ब्रिम्म।

जोगिंद जोग पुच्छै नही । काल चिदस जानै सुमति ॥
सासँति सूर सोमह कारन । सुविधि सूर मडी सुमति ॥ छं० ॥ १२७ ॥

दूहा ॥ राज विप्र बोले सुहत । जजन सुजग्य पवित्र ॥
तत्र कोइ पुच्छै नहै । क्रम बारन बर मित्र ॥ छं० ॥ १२८ ॥

## पृथ्वीराज का दरवार में वैठना और विप्रों का स्वस्तयन पढ कर तिलक करना ।

पद्धरी ॥ आएसु विप्र दरवार बार । [1]साधत जोग मति सिद्ध [2]सार ॥
मतिवत [3]रत्ति प्रथमौत जोग । जुग जगति सेव तिन [4]देन भोग ॥
छं० ॥ १२९ ॥

पूजै प्रकार [5]साधन अनेव । तिन प्रसन होइ तन मद्धि देव ॥
देषेति विप्र इन विधि प्रकार । जानत बुद्धि तत्ती प्रचार ॥
छं० ॥ १३० ॥

महि मगन मडि नहि निकट फद । दिप्पत देह आनद कद ॥
प्रथिराज इद्र राजिद जोग । अप्पै सु मुत्ति अरु भुत्ति भोग ॥
छं० ॥ १३१ ॥

धर धरनि भिरन दै दान राज । सोवन्न भूमि मडी विराज ॥
पद सहस सहस बर हेम इक्क । अप्पै सु दान मानह विसिक्क ॥
छं० ॥ १३२ ॥

[6]जोगिंद [7]मत्ति प्रथिराज किन्न । बर वीर धीर साधत भिन्न ॥
छं० ॥ १३३ ॥

## पृथ्वीराज का ब्राह्मणों को दान देना और दरवार में नृत्य गान होना ।

दूहा ॥ विविध दान परिमाने करि । निगमबोध सुभ थान ॥
लिय दिप्पा जहा ब्रम्म सुत । करि अभिषेक न्हपान ॥ छं ॥ १३४ ॥

(१) क-सावरन । (२) ए क को चार ।
(३) ए क को-रत्त । (४) कृ ए नैन । (५) को मो राजन ।
(६) ए कृ को जोगिंद्र । (७) मो मति ।

भ्रमरावली ॥ नव बीर नवं रस बीर नयौ। भ्रमरावलि छंद सु चंद रयौ ॥ भुजंगी
सिधि बुद्धिय विप्र समान धरं। मति जानत तत्त सुमत्ति गुरं।
छं० ॥ १३५ ॥

गुर जानन गो विध तत्त सुरं। मनु बिंब सु बिंबर रंभ डरं ॥ दूहा।
त्रिय दिष्षिय रंभति रंभ गती। .... .... .. ॥ छं० ॥ १३६ ॥
वय स्याम सषी गुन गौर धरं। कविचंद सु ब्रनन कित्ति करं ॥
तमकौ तम तेज किरंन [1]रजं। तिन देषत चंद कलाति लजं ॥
छं० ॥ १३७ ॥ भुजं।

गुर सत्त वुधं गुरमत्त ग्रसं। तिन कै उर काम कलन्न नसं ॥
षहकें नग ज्यौं गज मग्ग फिरैं। तुटि वार प्रहारत धार धरैं।
छं० ॥ १३८ ॥

... ... .... । मनु तारक तेज ससी उचारं ॥
छलकै छिति मत्ति जराइ जसं। झलकै जनु मुत्तिय मुत्ति गसं
छं० ॥ १३९ ॥ दूहा

गुर च्यार ग्रहं गुरु जीव रवी। प्रगटी जनु जोति सु तेज हवी ॥
॥ छं० ॥ १४० ॥

## दर्वार में सब सामंतों सहित बैठे हुए पृथ्वीराज की शोभा वर्णन।

कवित्त ॥ प्रगटि राज दर जोति। रंग रवनी रस गावहिं ॥
पाट बैठि प्रथिराज। सब्ब सामंत सु भावहिं ॥
दधि तंदुल हरि दूब। सुभ्भ रोचन कासमीरं ॥
मनों भान में भान। प्रगटि कल [2]किरन सरीरं ॥
दिष्षियै बाल गावत सरन। सपत सुरस [3]षट राग [4]मति ॥
संसार भेद अभेद [5]रत। पत्ति [6]प्रघाति साधत [7]सुरति ॥ छं० ॥ १

( १ ) ए.-जरं। ( २ ) ए. कृ. को.-किरति। ( ३ ) ए. कृ. को.-
( ४ ) ए. कृ. को.-गति। ( ५ ) मो.-रन। ( ६ ) ए. कृ. को.-प्रगा
( ७ ) मो.-सुगनि।

भुजगी ॥ कुरगी सु चगी द्रपगीति वाले । इक मोल अमोल लोलत भाले॥
गरे पुष्फ माला विसालाति धारैं । मयका मुषी कठ [1]कलयठ सारैं॥
छं० ॥ १४२ ॥

दूहा ॥ वित मति गति सारत विधि । न्रप जै जै प्रथिराज ॥
मनो इदु सुरपुर गहन । उदै कारै मनु साज ॥ छं० ॥ १४३ ॥
लोइ सपते तिन महल । जहँ सामत नरिंद ॥
इच्छिनि अचल गठ जुरि । मनो इद्रानी इद्र ॥ छं० ॥ १४४ ॥

भुजगी ॥ न्रप इच्छिनी गठि बधी प्रकारे । मनो कामता काम की बुद्धि तारें॥
दुहू रग रगी सु रगीति साधी । मनों जीव गुर राह एकत बाधी॥
छं० ॥ १४५ ॥
सही सत्त मत प्रकारे निनारे । मनो मेनिका रभ आषे अपारे ॥
वर देषि असमान अभिमान जानै । बनै कोन इन्नत ता बुद्धि दानै॥
छं० ॥ १४६ ॥

दूहा ॥ चौअग्गानी लच्छि दै । सब सामतन सथ्थ ॥
जस जा हथ्थन बिप्प के । भौ कामिनिति समथ्थ ॥छं०॥१४७॥

गाथा ॥ उभै राम बर सूर । सामत सत्त घट दून ॥
ता अप्पन प्रथिराज । चौ अग्गा लच्छि सग्राम ॥ छं० ॥ १४८ ॥

## इच्छनी से गठवन्धन हो कर पृथ्वीराज का कुलाचर सबन्धी पूजन विधान करना ।

भुजगी ॥ भई कामना काम कामित्त राज । दियौ कन्ह चहुआन हथ्थी बिराज॥
उभै राज राजग जोगिंदु मित्त । मनो देवता जीव के जग्य जत्त ॥
छं० ॥ १४९ ॥

## पृथ्वीराज का राज गद्दी पर बैठना। पहिले कन्ह का और तिस पीछे क्रमानुसार अन्य सब सामतों का टीका करना ।

दूहा ॥ प्रथम तिलक सिर कन्ह किय । दुत्तिय निडर रठौर ॥
इन अग्गह सुभ सत करि । तापछ सुब्भर और ॥ छं० ॥ १५० ॥

(१) मो कलकक ।

कवित्त ॥ कियौ तिलक वर कन्ह। पाट प्रथिराज विराजहि ॥
मनो इंद्र अरधंग। हथ्थ इंदीवर राजहि ॥
चमर सेत सोभंत। ढुरत चावद्दिसि सीसं ॥
मनों भान पर धरिय। किरनि ससि कौ प्रति रीसं ॥
अवनीस इंद्र लग्यौ तपन। धुअ्र सुतेज तप उद्धरन ॥
सुरतान गहन मोषन करन। बहु बीरां रस संविधन ॥ छं० ॥ १५१ ॥

## पृथ्वीराज की शोभा का वर्णन।

कनक दंड सिर छत्र। सुमत चौहान सीस पर ॥
कै तरत्त ससि भान। तेज मंगल जंगल गुर ॥
ग्रह सुसंत संग्रहन। पंच पंचौ अधिकारिय ॥
चावद्दिसि चहुआन। दिष्टि नवग्रह बल टारिय ॥
प्रज मिलिय आनि बढ्यौ अनंद। चंद छंद चातिग रटहि ॥
प्रथिराज सु बर दुज्जन मनह। काल व्याल कारन ठटहि ॥ छं० १५२ ॥

इति श्री कवि चंद विरचिते प्रथिराज रासके भोला भीम विजय
सोमेश बंधनो नाम उनचालिसमों प्रस्ताव सम्पूर्णम् ॥ ३९ ॥



# अथ पज्जून छोंगा नाम प्रस्ताव लिष्यते*।

## ( चालीसवां समय । )

### पृथ्वीराज का पिता की मृत्यु पर दिल्ली आना।

दूहा ॥ †सुनि कागद प्रथिराज जब । वध्यौ भीम सोमेस ॥
आतुर परि आयौ जहां । दिल्लि देस नरेस ॥ छं० ॥ १ ॥

### पज्जून राय कछवाहे की पट्टन के संग्राम में वीरता वर्णन ।

दूहा ॥ कित्ति कला कूरंम वस । कहत चंद वरदाय ॥
ज्यों पट्टन संग्राम किय । जाइ सु भोरा राइ ॥ छं० ॥ २ ॥
सुनी राज प्रथिराज ने । ख्याला रानिंग रूय ॥
विरद बुलावे महबली । छोंगा सज्यौ सधूय ॥ छं० ॥ ३ ॥

### पृथ्वीराज का पज्जून राय के सिर पर छौंगा‡ बांध कर लड़ाई पर जाने की आज्ञा देना ।

कवित ॥ छोंगा ला सिर छत्र । सीस वध्यौ पज्जून ॥
जस जयपत्त जु आनि । करै परसन सह [1]जून ॥
अप्पाते घर रैंठ । रीस कीनी चालुका ॥
हीय पटक्के साल । वात सभरि चालुका ॥
पुच्छैव पल्ह कूरंभ कों । अप्पानौ दल टारियौ ॥
पज्जून भलयसी वीर वर । कारन कौच उचारयो ॥ छं० ॥ ४ ॥

* मो प्रति में "पज्जून कछवाहा छौगा नाम प्रस्ताव" ऐसा पाठ है ।

† यह दोहा मो प्रति मे नहीं है और पाठ से भी क्षेपक ज्ञात होता है ।

( १ ) ए कृ को दून ।

‡ एक प्रकार का राजसी या सरदारी चिन्ह जो पगड़ी के ऊपर बांधा जाता है जिसे झागी भी कहते हैं । सरपेंच, कलगी तुर्रा, इत्यादि का एक भेद है ।

## दूत का पृथ्वीराज को समाचार देना कि भोलाराय इस समय सोनिगर के किले में है और यहां पर पज्जूनराय का चढ़ाई करना ।

दल भोला भीमंग । साल चिंतिउ सोनिंगर ॥
किये कूच पर कूच । काल घेर्‍यौ कि कूट गिर ॥
चंद मंडि ओपमा । सरद राका परिमानं ॥
उदधि मझि जिम अनिल । जलधि लंका गई जानं ॥
दल दूत राज पिथ्थह कहिय । हक्कार्‍यौ पज्जून बल ॥
तुम जाइ जुरौ [1]ऊपम करौ । हनौ राज भीमंग दल ॥ छं० ॥ ५ ॥

दूहा ॥ सकल सूर कूरंभ वर । सथ लिन्नौ अप [2]जत्ति ॥
समर धीर बीरत सबर । लज्जी परै न [3]भत्ति ॥ छं० ॥ ६ ॥

## पज्जूनराय की चढ़ाई की शोभा वर्णन ।

पद्धरी ॥ चढ्यौ बीर पज्जून कूरंभ सथ्थं । मनों कच्छियं जोग जोगी समथ्थं ॥
दुअं तोन बंधे दुअं लै कमानं । *मनों उत्तरा पथ्थ पारथ्थ जानं ॥
छं० ॥ ७ ॥

दुअं असं बंसं रचे रथ्थ जोरं । लगे पाइ छत्री उठी भोमि भोरं ॥
कियौ पट्टनं कूच चालुक थानं । अपं सथ्थ बीरं सु लीनं जुवानं ॥
छं० ॥ ८ ॥

पुछै पंथ पंथी तनं सच्च जंपै । सुनै दुष्ट बैरी तिनं तेज कंपै ॥
इकं चित्त इष्टं [4]निजा साइ मानें । इसे बीर कूरंभ रैवान जानै ॥
छं० ॥ ९ ॥

तहा घेरियं ग्राम चालुक्क रायं । अचानक्क बीरं दरब्बार आयं ॥
॥ छं० ॥ १० ॥

(१) ए. कृ. को. ऊपर । (२) ए. कृ. को.-जित्ति ।
(३) ए. कृ. को.-भित्ति । * मो.-मनों उत्त पारथ्थ जान ।
(४) ए. कृ. को.-जिन ।

दूहा ॥ *चौकी भीमानी चढ़ै । झोला रानिग सथ्थ ॥
छोंगा वीर महावली । वर वीरा रस कथ्थ ॥ छं० ॥ ११ ॥

## पज्जून राय का घेरा डालना । मलय सिंह का मुकाबला करना।

कवित्त ॥ चपि काल पज्जून । वीर भोरा भीमदे ॥
कै आयौ उप्परै । फुट्टि पायाल सवद्दे ॥
सकल सेन चमक्यौ । वीर भोरा उठि जग्यौ ॥
मलसीह मुष काल । हाल सम [1]व्याल सु [2]भग्यौ ॥
[3]बक्कारे वीर छौंगा गह्यौ । सिर मडन लिय हथ्थ धरि ॥
आए सु सीस पज्जून करि । समर वाल वीर सुवरि ॥ छं० ॥ १२ ॥

## पज्जूनराय का चाबुक भुल जाना और फिर सात कोस से लौट कर चालुक की भरी सेना में से चाबुक ले जाना।

दूहा ॥ लै छोंगा वर [4]वीर चलि । चावक भूल्यौ हथ्थ ॥
सात कोस तें बाहुर्‌यौ । वर वीरा रस कथ्थ ॥ छं० ॥ १३ ॥
पट्टन हट्टन मझ्झ ते । लै आयौ फिरि धीर ॥
ता पाछें बाहर चढ्यौ । दल चालुकी वीर ॥ छं० ॥ १४ ॥

## चालुक सेना का पीछा करना और पज्जून राय का उसे परास्त करना।

भुजगी ॥ चढे पच्छ चालुक्क सो सज्जि सेन । हकारे नरिंद सु कूरंभ तेन ॥
सुने सद्द कन्न फिरे तथ्थ वीर । छुटै तीर तीर मनो सिंधु नीर ॥
छं० ॥ १५ ॥
बजै धाइ अघ्धाइ गज्जै हवाई । बजै आवध मझ्झ आवद्ध झाई ॥
मिले वीर धीर स्वय सूर भारे । परे रंग जंम मनो मत्तवारे ॥
छं० ॥ १६ ॥
झरै सार सार चिनगीस उट्ठे । मनो झिंगन भद्दवं रैनि वुट्ठे ॥
घन रत्त घटै उमा वीर रत्त । परै अट्ठदह वीर कूरंभ पत्त ॥ छं० ॥ १७ ॥

* ए कृ को "पिक्षा विमान चिढ्ढयो" ।　　(१) ए कृ को व्याल्ह ।
(२) ए कृ को लग्यौ ।　　(३) ए चक्कार ।　　(४) ए वाले ।

परे सहस चालुक द्वै वीन वीरं। तहां इत्तनैं भान चालुक नीरं।

छं० ॥ १८ ॥

## छौंगा देकर भीमदेव का पट्टन को जाना और मलय सिंह और पज्जून राय की कीर्ति का स्थापित होना।

दूहा ॥ मलसीह पज्जून रा। दस दिसि किति अवाज ॥

दै छौंगा भोरा फिर्यौ। गयौ सुपट्टन राज ॥ छं० ॥ १९ ॥

## पज्जून राय का पृथ्वीराज को छौंगा नजर करना।

गयौ सुचालुक ग्रेह तजि। रही कानै गिरि [1]लाज ॥

छौंगा कूरंभ रावलै। [2]कर दीनौ [3]प्रथिराज ॥ छं० ॥ २० ॥

## पृथ्वीराज का पज्जून राय को ही छौंगा दे देना और एक घोड़ा और देना।

राज सु छौंगा फेरि दिय। बर है वर आरोहि ॥

घटि चालुक [4]बढ़ि कूरमा। अयुत पराक्रम सोह ॥ छं० ॥ २१ ॥

मलसिंह रानिंग सुत। सुम्भर भोरा राज ॥

कूर्म अचानक यों पर्यौ। ज्यों तीतर पर बाज ॥ छं० ॥ २२ ॥

*पज्जुन राइ महाबली। मलसिंह धर पारि ॥

छौंगा लै पाछै फिर्यौ। सुनि चालुक पुकार ॥ छं० ॥ २३ ॥

## चन्द कवि की उक्ति से पज्जून राय के वीर शिरोमणि होने की प्रशंसा।

बहुत जुद्ध कीनौ सुबर। सुभर तेज प्रथिराज ॥

भट्ट चंद कीरति [5]तवै। कूरंभह सिरताज ॥ छं० ॥ २४ ॥

## इति श्री कविचंद विरचिते प्रथिराज रासके पजून कछवाहा छौंगा नाम च्यालीसमो प्रस्ताव सम्पूर्णम् ॥४०॥

---

(१) ए. कृ. को.-लज्ज। (२) मो. कर दीनौ। (३) ए. कृ. को.-प्रथु हथ्थ। (४) मो.-चवि। (५) ए. कृ. को.-तवी। * छन्द २१ और २२ मो.-प्रति में नहीं है। इन छन्दों में पुनरुक्ति है इस से इनके क्षेपक होने का भी सन्देह हो सकता है।

# अथ पज्जून चालुक नाम प्रस्ताव लिष्यते

## ( एकतालीसवां समय । )

### जै चंद के उभाडने से वालुका राय सोलंकी और शहाबुद्दीन की सेना का दिल्ली पर आक्रमण करना।

दूहा ॥ [1]वालुक्का हिंदू कमध । अौर सु गोरी साहि ॥
सास भेद जैचंद किय । पति दोली सम ताहि ॥ छं० ॥ १ ॥

### दूत का पृथ्वीराज को यह खबर देना।

कवित्त ॥ आइ पवरि चहुआन । [2]सु दल वालुकराइ सजि ॥
आइस पग नरेस । साह साहाव वैर कजि ॥
लष्य दोइ भर दोइ । पुरह पोपद सुआइय ॥
दिषि है गै अनमत्त । दूत ढिल्ली दिसि धाइय ॥
प्रथिराज रुधिर कारी कढ़िय । समह राम प्रोहित रढ़िय ॥
सुरतान समध वालुक कमध । [4]कहैं कोन चम्मू चढ़िय ॥ छं० ॥ २ ॥

### पृथ्वीराज का विचार करना की पज्जून राय से यह कार्य्य होना संभव है।

चालुक्का परि राइ । वीर वज्जे नीसान ॥
सवाल सूर सामत । पग्ग मग्ग किय पान ॥
सवर सेन सुरतान । राज प्रथिराज विचारिय ॥
विन कूरंभ को दलै । न्टपति इह तथ्य उच्चारिय ॥
जो चियन वस्य नन द्रव्य वसि । मरनसु तिन जिम तन मनैं ॥
सिर धरै काम चहुआन कौ । वियौ काम चित्त न गनैं ॥ छं० ॥ ३ ॥

( १ ) मो चालुक्का ।  ( २ ) मो -"सुवर चालुक्का राह सज ।
( ३ ) ए कृ को प्रोहि ।  ( ४ ) मो कहौ कान चढै ।

## पृथ्वीराज का पज्जूनराय को बुलाना ।

दूहा ॥ बोलि राज प्रथिराज तब । पान हथ्थ दिय [1]साज ॥
कहौ जाइ कूरंभ [2]कौं । इहै किज्जै हम काज ॥ छं० ॥ ४ ॥

## पृथ्वीराज का सभा में बीड़ा रखना और किसी का बीड़ा न उठाना सबका पज्जूनराय की प्रशंसा करना ।

कवित्त ॥ सुनि सुवत्त कूरंभ । कोइ झिल्लै न पान वर ॥
बड़गुज्जर दाहिम्म । चूर चालुक्क चंपि धर ॥
परमारह कमधज्ज । वीर परिहारय भट्टिय ॥
सकल सूर बर नठे । काल चंपै मति घट्टिय ॥
पज्जूनराइ षग अग्गरौ । करै नाम निरमल सु धर ॥
इन सम न कोइ रजपूत रन । डरहि काल [3]दिष्षिय [4]निजर ॥
छं० ॥ ५ ॥

## पज्जूनराय का भरी सभा में बीड़ा उठा कर दोनों शत्रुओं का ध्वंस करने की प्रतिज्ञा करना ।

ए कूरंभह बीर । धीर आहत धनुद्धर ॥
*जो मह नह पूजंत । जोग षल षंडन सब्बर ॥
इनह अप्प बल दौरि । जाइ असि असि अरि झारिय ॥
एकल्लै पज्जून सिंघ । परि पिसुन पछारिय ॥
लै पान सीस कूरंभ धरि । सकल सूर सामंत नटि ॥
चालुक्कराइ हिंदू दुसह । विषम काल ज्यालह सु जुटि ॥छं०॥६॥

## सुलतान और कमधुज्ज के दल की सर्प और अफीम से उपमा और पज्जूनराय की गरुड़ और ऊँट से उपमा वर्णन ।

( १ ) ए. कृ. को. बाज । ( २ ) ए. कृ. को.-सौं । ( ३ ) ए. कृ. को.-दिष्षै
( ४ ) ए. कृ. को.-नजरि । ※ मो.-प्रति-जोगन पुज्जे जोग षल षडन बीर ।

दूहा ॥ कालव्याल सुरतान दल । कमध सु पपय कूट ॥
हरि वाहन पज्जून दल । ते सजि धाए [1]ऊँट ॥ छं० ॥ ७ ॥

## पज्जूनराय के वीडा उठाने पर सभा मे आनन्द ध्वनि होना ।

भुजंगी ॥ लियौ पान पज्जून कूरंभ राइ । स्वय जानते सोइ कीनी सु भाइ ॥
मिलि अग्गि कूरम सोचित्त जान । गई हट्ठ चहुआन सुरतान मान ॥
छं० ॥ ८ ॥
वजै दुदुभी देव देव सु थान । भयौ सुष्प कूरम चित स भान ॥
॥ छं० ॥ ९ ॥

## पृथ्वीराज का पज्जूनराय को घोडा देना ।

दूहा ॥ लरन हथ्थ लिय तेग वर । वगसि राज तव वाज ॥
लिय कूरँभ कुल उज्जले । सीस नवाइ समाज ॥ छं० ॥ १० ॥

## चढ़ाई के लिये तय्यार हो कर पज्जूनराय का अपने कुटुम्ब से मिलना और उसके पाचो भाइयो का साथ होना ।

कवित्त ॥ [2]पग्ग बधि कूरम । आइ पज्जून अप्पन भर ॥
सुवर वीर वलिभद्र । तात पज्जून सथ्थ वर ॥
कान्ह वीर वर वीर । सिध पाल्हन्न सुधार ॥
मलयसिंह सब हथ्थ । सग लीने भर सार ॥
चित स्वामिध्रम सो अरि मिरन । लरन मरन तकसीर नन ॥
सुनि राग वीर काइर धरकि । वजिग वीर नीसान घन ॥ छं० ॥ ११ ॥

## पज्जून राय की चढाई की शोभा वर्णन ।

दूहा ॥ वजिग वीर नीसान घन । पावस सक्र समीर ॥
चढिग जोध पज्जून [3]भर । सज्जि हयग्गय वीर ॥ छं० ॥ १२ ॥
भुजंगी ॥ चढ्यौ वीर वलिभद्र कूरम राय । काला पथ्थ कोट सुजोट दिषाय ॥
छवी तेज सुष्प सु सोभत वीर । मनों केवल अग वीर सरीर ॥
छं० ॥ १३ ॥

---

(१) ए कृ को जूट । (२) छो को -पगा । (३) मो परि

चढ्यौ वीर संगं नरं सिंग रायं। दिठौ दिठ्ठ दिठ्ठौ मनों वेद गावं।
चढ्यौ राइ पज्जून छत्रं सुधारे। वदै आहि स्वामी रषी रत्त भारे।
छं० ॥ १४ ॥

द्रुमं सीस फेरै पजूनं सहेतं। मनों बाज राजं परं बंधि नेतं॥
चढ़े सेत बंधी सयं सज्जि सारं। तिथं पंचमी पूर आदीत वारं॥
छं० ॥ १५ ॥

## पज्जून राय के कूच की तिथि वर्णन।

दूहा॥ तिथि पंचमि रवि वार वर। छंडि पंच भर त्रास॥
चढ़े जोध है गै परिय। [1]मुगति सु लूटन रासि॥ छं० ॥ १६॥

## पज्जून राय का कृत वीरताओं का वर्णन।

साटका॥ [2]धीरंजं धर धीर कूरम वली, पज्जून रायं वरं॥
जित्ते तं सुरतान मान सरसं, आहत्त बानं बिषं॥
भूयो वाल भुआल भारथ कृतं, कप्पो धरा धट्टियं॥
तं काजं वर वीर धीर धरयं, संसार मुत्तं वरं॥ छं० ॥ १७॥

## पज्जून राय की चढ़ाई का आतंक वर्णन।

पद्धरी॥ चढ़ि चल्यौ सेन कूरंभ वीर। डपटीय जानि साइर गंभीर॥
बंधिय सुतीन कूरंभ मंत। जाने कि जोग जोगाधि अंत॥ छं० ॥ १८॥
तहाँ हुए सगुन ए सुभ्र रूप। दाहारसिंघ रवि रथ्थ जूप॥
दाहिनैं पूठ म्रग म्रगिय जाय। वामहु सुवीय सारस सुभाय॥
छं० ॥ १९॥

उत्तरै तार देवीति वार। डहकांत सद्द जुग्गिनिय भार॥
म्रगराज मिल्यौ दंतह प्रमान। [3]बंदे सुराज पज्जून जान॥छं०॥२०॥

## पज्जून राय का यवन सेना के गुवालियर पर पहुंचना।

दूहा॥ सकल सूर कूरंभ बर। मान मयग सुष वीर॥
तबै राइ चालुक्क वर। आइ [4]सँपत्तौ तीर॥ छं० ॥ २१॥

( १ ) ए. कृ. को.-मुक्ताति। ( २ ) ए. कृ. को.-धीरज्जं।
( ३ ) ए.-वद्धै, कृ.-वंदै। ( ४ ) ए. कृ. को.-संपनौ।

## कमधुज्ज और यवन सेना से पज्जून राय का साम्हना होना।

आइ संपत्त सूर भर। सुरतान। कमधज्ज ॥
कूरमह पज्जून सम। चढे जोध गुर गज्ज ॥ छं० ॥ २२ ॥

## दोनों प्रतिपक्षी सेनाओं का अतक वर्णन।

पद्धरी ॥ दुअ दीन हिदु समुह प्रमान। चालुक्क राइ अरि मलन मान ॥
चहुआन सूर रवि जेम वीर। पट्टन सु राइ अरि नसन धीर ॥
छं० ॥ २३ ॥
कूरम्म दान पग रूप दीन। असान जान रज रूप कीन ॥
छं० ॥ २४ ॥

दूहा ॥ करिग सेन समुप सुवर। गरुड व्यूह किय वीर ॥
लरन मरन मारथ्थ क्रत। जज्जर करन सरीर ॥ छं० ॥ २५ ॥
[1]निछ व्यूह कूरम करि। नाग व्यूह सुरतान ॥
पा ततार पुरसान पति। नडि फौज मैदान ॥ छं० ॥ २६ ॥

## पज्जून सेना के व्यूहवध्य होने का स्वपष्टीकरण।

कवित्त ॥ [2]पग जद्दव परिहार। पुच्छ पामार सुधारिय ॥
भट्टी सेन विपम्म। पिड पाव अधिकारिय ॥
जानु होइ पुडीर। नष्प उर मस अस करि ॥
चच अप सुभ जीह। वीर कूरम पयद्धरि ॥
[4]ग्रीवा सुजोति गज गाह गहि। [5]लहि लोहानो [6]ठौर बर ॥
छवह [7]मुजीक पज्जून सह। दौरि पर्यौ बलिभद्र बर ॥ छं० ॥ २७ ॥

## युद्ध की तिथि।

धरिय सत्त दिन रह्यौ। वार नौमीति सुक्र बर ॥
पच बीस आवट्टि। * यट्टि लोध सुवधि थर ॥

(१) मो गरुड। (२) मो पग। (३) ए कृ को राइ धरि।
(४) ए कृ को ग्रीगह। (५) ए लरि। (६) मो मीठि। (७) मो मुनीक।
* ए कृ को -"लुध्धि पर लुध्धि वंधि थर"।

कूरंमाह षग झारि । सार भारथ्थ सु किन्नौ ॥
सार वज्ज धरियार । टोप टंकार सु गिन्नौ ॥
आचार चारु राजन वरे । मरे वीर रजपूत वर ॥
संग्राम सूर कूरंभ सम । नर न नाग दानव्व [1]सुर ॥ छं० ॥ २८ ॥

श्लोक ॥ मानवं दानवं नैवं । देवांनां कुरु पांडवो ॥
कूरंभ राइ समो बीरं । न भूतो न भविष्यते ॥ छं० ॥ २९ ॥

## पज्जून राय की सेना का बड़ी वीरता से युद्ध करना।

कवित्त ॥ हाइ हाइ कहि छुट्ट । इट्ठ बलिभद्र अंमरिय ॥
वलिय तप्प कूरंम । सार साहित्त धुक्कारिय ॥
यों पजून दल मल्यौ । सोइ ओपम कवि भाइय ॥
कमल पंति गजराज । सरित मकराहह झुकि आहिय ॥
घन घाइ अघाइ सुघाइ धट । करिय एम कूरंभ घट ॥
सुध्धाट आइ कुधधाट किय । सुभट घाइ भारथ्थ [2]थट ॥ छं० ॥ ३० ॥

दूहा ॥ सुभट घाइ भारथ्थ भिरि । ते अंगन दिष्षाइ ॥
रुधि सुकै कद्दम हुए । हय तरंग सुभ्भाइ ॥ छं० ॥ ३१ ॥

## इस युद्ध में पज्जून राय के भाइयों का मारा जाना।

जुद्ध सुचालुक राइ तहँ । च्यार बंध परि षेत ॥
पंच भ्रात कूरंभ वर । उप्पारे सु अचेत ॥ छं० ॥ ३२ ॥

## पज्जून राय की जीत होना और शत्रु सेना का माल मता लूटा जाना।

कवित्त ॥ उप्पारिग पज्जून । बीर बलिभद्र उपारिग ॥
उप्पारिग पाल्हन नरिंदु । घाव [3]सठ्ठ तन धारिग ॥
परि पंचाइन कान्ह । जैत जैसिंह जुवानं ॥
हिंदु बीर दस ज्ञान । मेच्छ गहुन परिमानं ॥

(१) मो.-अमर । (२) ए.-तट ।
(३) ए. कृ. को.-सट्ठे ।

लुट्टे दरब्ब गज बाजि रथ। रिध राव उप्पारयौ ॥
जस जैत लियौ कूरंभ [१]रन। जीवन अवनि सु धारयौ ॥ छं ॥ ३३ ॥

## पृथ्वीराज के प्रताप की प्रशंसा।

दूहा ॥ * आज भाग चहुआन घर। आज भाग हिंदवान ॥
इन जीवत दिल्ली धरा। गज न सक्कै आनि ॥ छं० ॥ ३४ ॥

## पज्जून राय का भाइयों की क्रिया करना और २५ दिन गमी मना कर दान देना।

कोस पट्ट चहुआन वर। समुप राय वर वीर ॥
उभै वीस अरु पच दिन। न्हाइ दान दिय धीर ॥ छं० ॥ ३५ ॥

**इति श्री कविचंद विरचिते प्रथिराज रासाके चालुक समागम पज्जून विजय नाम इकतालीसमो प्रस्ताव सम्पूर्णम्॥४१॥**



(१) ए रु को नर।

* छन्द ३४ मो प्रति में नहीं है।

# अथ चंद द्वारका समयौ लिष्यते ।

## ( बयालीसवां समय। )

### कविचन्द का द्वारिका को जाना ।

दूहा ॥ चलन [1]चित चंदह कर्‌यौ । चलि द्वारिका सु चित्त ॥
मगि सीष प्रथिराज [2]पहु । सजिय सकल अप सथ्थ ॥ छं० ॥ १ ॥

### कविचंद का यात्रा समय का साज सामन और उसके साथियो का वर्णन ।

कवित्त ॥ दोइ सहस है बर [3]विसाल । सत [4]वारुन [5]सथ्थह ॥
सत गयंद रथ रूढ़ । साज आसन प्रथि रज्जह ॥
पलक बेद जोजन प्रमान । घटे * सबल क्रत पाइय ॥
साज लष्य तन लष्य । सकल बल कोरि सजाइय ॥
धानुक्क धार सत अठ्ठ चलि । कारन तिथ्थ जानह चलिय ॥
सत सुभट दान दिय तुरिय गज । मनहु जमन सागर मिलिय ॥
छं० ॥ २ ॥

### चन्द का चित्तौर के पास पहुंचना ।

[7]गज घट्टन चवाल । भेरि सहनाइय वज्जिय ॥
चलत आइ चित्रकोट । पुरन त्रियलोक [8]सुरज्जिय ॥
कन्ह मान लेय न कविंद । जोजन दुअ दिष्षिय ॥
शृंगारिय गढ हट्ट । [9]मनों इंद्रासन पिष्षिय ॥

( १ ) मो चित्त । ( २ ) मो पैं । ( ३ ) ए क को-विलास ।
( ४ ) ए कृ को बारुनह । ( ५ ) मो समथ्थह ।
*पाठ अधिक है । ( ७ ) मो घज । ( ८ ) ए कृ का-पराष्षिय ।
( ९ ) मो मनों इन्द्र थान विसिष्षिय ।

कपूर कलस तहं धरिय आनि। कुमकुमनि कुंड सुभ भरिय थान ॥
केतकि कमल केवर कुसुम्भ। मालती वेल जाती सुरभ ॥ छं० ॥ १२४ ॥

चंपक फूल पड्डुर अपार। जहं तहँति आनि किन्ने अमार ॥
तंबोल तच बानक अनंत। बुध विविध जाहि भूलत गनंत ॥
छं० ॥ १२५ ॥

दारिम दाष केला रसीन। अषरोट नासपाती नवीन ॥
नारियर पिंड षज्जूर आनि। बिज्जौर और फल विविध बानि ॥
छं० ॥ १२६ ॥

घृत दुग्ध मिश्र पकवान ढेर। आनंत तिनह लग्गी न बेर ॥
किय बिदा सब्ब सेवक बहोरि। दुरि बैठि पिष्षि इक षष्प ओर ॥
छं० ॥ १२७ ॥

## गंधर्व राज का आना और नाटक आरंभ होना।

दूहा ॥ निमष होत गंध्रव्व इक। संग नाटिक आरंभ ॥
तंतिताल बीना म्रदंग। सँग अच्छरि लिए रंभ ॥ छं० ॥ १२८ ॥

## अप्सराओं का दिव्यरूप और शृंगार वर्णन।

पद्धरी ॥ कुमकुमनि नीर कर मुष पषारि। अचवंत अमिय बर गंगधार ॥
करि गंध लेप अंगनि बनाइ। रचि कुसुम अंग गहने बनाइ ॥
छं० ॥ १२९ ॥

तंबोल बरनि कपूर षंड। फुनि करो नित्य नाटक मंडि ॥
स्वर सपत ताल कल मनहरंत। बनि बीन जंच हम्मन धरंत ॥
छं० ॥ १३० ॥

कटतार तार पट तार पाइ। संगीत भेद बरन्यो न जाइ ॥
रस राग रंग छत्तीस मंडि। धुनि धरत सिद्ध तन धर्म षंडि ॥
छं० ॥ १३१ ॥

जब रची रुचिर बीना प्रवीन। नारद नाद तंती अधीन ॥
रस सरस हास बरन्यौ न जाइ। सुभ कर्म धर्म सुभ्र सोम पाइ ॥
छं० ॥ १३२ ॥

नाटक उठि फुनि बैठि देव । करि भोग भोज मिष्टान सेव ॥
हुअ नृपति अन कपूर मंडि । तंबोल तत्त कर विरी षंडि ॥
छं० ॥ १३३ ॥

सब सथ्य बहुरि इक रह्यो जग्ग्य । तिहि सथ्य इक गंध्रब्ब हुय्य ॥
तिहि कह्यो जष्य रस रह्यो आज । इह कवन आनि सब संचिय साज ॥
छं० ॥ १३४ ॥

## पृथ्वीराज के आतिथ्य से प्रसन्न होकर गंधर्व का उन्हें एक सर्वसिद्ध कवच देना।

तिहि कही जष्य जिहि आत काम । सोमेस पुत्त प्रथिराज नाम ॥
गंध्रब्ब कही सुष प्रसन होइ । इक देउ मंत्र तन अभय सोइ ॥
छं० ॥ १३५ ॥

सुनि जष्य लीन प्रथिराज ताहि । मन मुदित अंग सुष रहे चाहि ॥
गंध्रब्ब मंत्र दीनो स धीस । सिर धारि हथ्थ दीनी असीस ॥
छं० ॥ १३६ ॥

गंधर्व जष्य बहुरे अकास । तिहि निसा पिथ्थ तहं किन्न वास ॥
छं० ॥ १३७ ॥

## इति श्रीकविचंद विरचिते प्रथिराज रासके सुकवर्ननं नाम सैंतालिसमो प्रस्ताव संपूर्णम् ॥ ४७ ॥



# अथ बालुका राइ सम्यौ लिष्यते ॥

## ( अडतालिसवां समय। )

### राजसूय यज्ञ सम्बन्धी कार्यों के सम्पादन करने के लिये राजाओं को निमन्त्रण भेजे जाना।

कवित्त ॥ राज राज सब काम। करैं राजसु आरंभै ॥
नीच काम अरु ऊच। अर्थ कामह प्रारंभै ॥
नीति काम अरु ध्रम्म। बाज गज क्रम परिहार ॥
देस देस फुरमान। दिए पहुपग अपार ॥
मची सुमत मति बधि कै। सबै देस फौजें फटी ॥
बर कित्ति करन जुग जुग लगै। इह कमध जैचंद यटी ॥छं०॥१॥

### यज्ञ की सामग्री का वर्णन।

नराज ॥ हियत सोधि राजस्रू जुराज जग्गि जोगय।
सवस्र राज सामद्ड मेदि बध भोगय ॥
सु दांन मान अप्पि पान दैवय न बोधय ॥
सवर्त्त वत्तमान रे अनेक निद्धि सोधय ॥ छं० ॥ २ ॥
सुबेन्न भार लाष एक मुत्ति भार साठय।
रजक भार कोटि एक धातु भार नाठय ॥
तुरंग भार लावए गजेंद्र ग्रेह लष्यय।
कपूर कासमीरय अनेक भार सष्यय ॥ छं० ॥ ३ ॥
पटबर स अबर सुगध धूप डबर।
सटत्त लोप च्यारि वा सदासि [1]नेस अतर ॥
सुमत नाम नोदरे प्रजा प्रसन्न सतर ॥
॥ छं० ॥ ॥ ४ ॥

( १ ) ए नेम।

षटानु अंस भाग विप्र संग्रने सुपचयं ॥
सु षोडसा प्रमान दौन वेद वान अप्पयं।
विराम गर्व दर्वने सु मंचि मंच भागयं।
विचारि वीर राजसू जयंति [1]जोति जागयं ॥ छं० ॥ ५ ॥

## यश के हेतु आह्वान के लिये दसों दिशाओं में जयचन्द का दूत भेजना।

दूहा ॥ राज जग्य आरंभ किय। सेंवर सहित सँजोग ॥
मिलि मंगल मंडप रचिय। जहां विविध विधि [2]भोग ॥छं०॥६॥
दिसि मंडल षँड षंडलह। पंग फिरे जु बसीठ।
बल बंधौ दल हिंदु जौ। बंधौ मेच्छ सा ढीठ ॥ छं० ॥ ७ ॥
मत मंडित छंडित कलह। बल दीरघ प्रति बाम ॥
कहै पंग न्रप ऊंच मति। रहै सु रष्षौ नाम ॥ छं० ॥ ८ ॥

गाथा ॥ केकेन गया महि मंडलायं। वज्जाए दीह दसहांई ॥
विपफुरे जास कित्ती। तेगया न विगया हुंतीं ॥ छं० ॥ ९ ॥

## जयचन्द का प्रताप वर्णन।

कवित्त ॥ स्वर्ग मंच जीतयौ। नाग जीतयौ मंच बल ॥
बल जीते द्रिगपाल। चढ़वि है वै अभंग भर ॥
सुगत माल द्रगपाल। जित्त छल गोरे मारे ॥
द्रव्य सबल बल अग्ग। जग्य कारनह अधिकारे ॥
चिहुं तेज चक्क ससि काल ज्यौं। तपै तेज ग्रीषम सु रवि ॥
संसार मान न्रप तेज बल। यौं सु धरा तौ तेज तवि ॥छं०॥१०॥

गाथा ॥ पहुवी कालह बलियं। कालह नमा कित्तियं बलियं ॥
जे नर कालह छलयं। ते कित्ती संजीवनं करयं ॥ छं० ॥११॥

## जयचन्द का पृथ्वीराज को दिल्ली का आधा राज्य बांट देने के लिये संदेशा भेजने की इच्छा करना।

(१) ए.-जोगि। (२) ए.-जोग।

पद्धरी ॥ उत्तरै वीर पहुपंगराइ। हम मात तात द्रिग विजय चाइ ॥
मुकलै दूत वर मत्त काज। मातुलह वस प्रथिराज राज ॥छं०१२॥
छिद्र न जानि गुरु गुरुअ पत्ति। चित्रग राइ सोहसह हत्त ॥
धर धरनि बटि विभ्भाइ लच्छि। जानै सु राज जिन तजो गच्छि ॥
छं० ॥ १३ ॥
बधौ समेत जिन बलह भूमि। बरयै सुराज ताम्रत्त [1]अतूमि ॥
बर मिलै आइ पहुपग पाइ। ढिल्ली समेत सोरों लगाइ ॥छं०॥१४॥
अप्पैज भूमि तुम सेव जाइ। ॥
जिम जिम सु बमौ तुम चित चढ़ंत। तिम तिम सु दान पगहु बढंत॥
छं० ॥ १५ ॥
अनि ठौर षेद जिन करौ चित्त। अप्पै सु भूमि दस गुनिय हित्त॥
को करै पग सों वल्ल प्रमान। दिष्यौ न तीन लोकह निदान ॥
छं० ॥ १६ ॥
अब अमित मत इह तत्त जानि। गुरुवत्त तत्त मत्री सु ठानि ॥
पय लग्गि सुनि रु परधान तब्ब। पहुपंग राइ बर हुकम सब्ब॥छं०॥१७॥

## जयचन्द का पृथ्वीराज के लिये संदेसा।

कवित्त ॥ मातुल हम तुम इक्क। इक्कि बसह निरधारिय ॥
आदि वस कमधज्ज। बरन छत्रिय अधिकारिय ॥
तुम सभरि चहुआन। बसौ अजमेरति वीर ॥
पग देस सब भूमि। मंगै सो अब्ब उरीर ॥
यों कियौ मत ग्रह अप्प बर। सुमति बोलि परधान न्रप ॥
छिति मत्ति छिक्ति जीपन धरा। सुवर सूर साहस सु तप ॥छं०॥१८॥

## जयचन्द की आज्ञानुसार कवियों का जयचन्द की विरदावली पढना और मंत्री सुमंत का जयचन्द को यज्ञ करने से मना करना।

(१) ए अनमि।

पद्धरी ॥ थप्पै सुमट्ट राजसू पंग । नर हरै पाप कारवत गंग ॥
धुनि धुनि सु विप्र बोलेति वेद । तन करै निमल अघ करै छेद ॥
छं० ॥ १६ ॥

ग्रह ग्रहन हेम कलसि कसि सु नारि । मानों कि सूर ससि छिन्न तारि॥
जगमगै हेम विधि विधि बनाइ। जिम निगम अंत वसि बरुन ओइ ॥
छं० ॥ २० ॥

ग्रह ग्रहन कलस तोरन समान । कैलास सिषर प्रतपै सुमान ॥
ग्रह ग्रहन गोष रष्षत बनाइ । कैलास डरह ससि अद्ध पाइ ॥
छं० ॥ २१ ॥

ग्रह ग्रह कि पाट जगमग जराइ । कैलास लग्गि नवग्रह रिसाइ ॥
*कलि अंत पथ्थ कनवज्ज राइ । .... .... छं० ॥ २२ ॥

सतपती सील धर ग्रम्म चाव । सुनि रोस कियौ पहु पंग राव ॥
मागधहु सूत बंदनि बुलाव । .... .... .... छं० ॥ २३ ॥

पुच्छयौ सु बंस कमधज्ज ग्रब्ब । हम बंस जग्य किहि कियौ पुब्ब ॥
जिहि बंस जग्य नन होइ राज । भुगतौ न भूप सुष सर समाज ॥
छं० ॥ २४ ॥

तुम बंस भए कमधज्ज सूर । कीनौ सु राज राजस्स भूर ॥
तव बंस भयौ वाहन नरिंद । अंतरिष रथ्थ चलि अग्ग कंद ॥
छं० ॥ २५ ॥

तुम बंस भयौ पूरूर (१)सूर । रथ च्यारि चक्र जिहि जीति सूर ॥
सतसिंधु सूर जिह रथ्थ चीन्ह । तुम बंस भयौ नृप राज नील॥
छं० ॥ २६ ॥

तुम बंस भयौ नलराइ अंद । नैषद्ध हार हौ धऱ्यौ बंध ॥
षट चक्र भए कमधज्ज आदि । किन्नौ नरिंद जिह्न बरुन बाद ॥
छं० ॥ २७ ॥

जीमूत धऱ्यौ जिहि चक्र सीस । संसार कित्ति कीनी जगीस ॥

* इस स्थान पर छंद के कुछ अधिक अश खडित मालूम होते हैं क्योंकि यहा के पाठ में अर्थ नितान्त खंडित होता है ।

( १ ) सूर ।

की कहै पग सों दुष्ट [1]आय। मंडै सुजग्य निहचैत राय॥
छं० ॥ २८ ॥

वारुन्न भूमि हय गय अनग्ग। परठंत पुन्न राजहू जग्ग॥
सोधिग पुरान वलि वस वीर। भूगोल लिषित दिष्षित सहीर॥
छं० ॥ २९ ॥

छिति छत्र बंध राजन समान। जित्तेति सकल हय गय प्रमान॥
पुच्छै सुमत परधान तथ्थ। अब करहु जग्य जिम चलहि कथ्थ॥
छं० ॥ ३० ॥

उत्तर सु दीन मंत्री सुजानि। कलिजुग्ग नांहि वियजुग प्रमान॥
करि ध्रम्म देव देवल अनेक। षोडसा दान दिन देहु देव॥
छं० ॥ ३१ ॥

मो सीष मानि न्रप पग जीव। कलिजुग्ग नही अर्जुन सु भीव॥
झुकि पगराव मंत्री समान। लहु लोह अब्ब बोलहु अयान॥
छं० ॥ ३२ ॥

## जयचन्द का मंत्री की बात न मान कर यज्ञ के लिये सुदिन शोधन करवाना।

दूहा॥ पग वचन मंत्रीस उर। मन भिट्यौ न प्रमान॥
ज्यौं सायक फुट्टै नही। गुरु पथ्थर परजान॥ छं० ॥ ३३ ॥
पग परट्ठिय जग्य जव। बत्त विविध धर बज्जि॥
वर बंभन दिन धरहु सुभ। लगन महूरत रज्जि॥ छं० ॥ ३४ ॥

## मंत्री का स्वामी की आज्ञा मानकर दिल्ली को जाना।

मानि हुकम पहुपंग को। चलि मंत्री बुधि वीर॥
कै साधै चहुआन को। कै धर वटै धीर॥ छं० ॥ ३५ ॥
राज वचन सेवक सुध्रम। तत्व वचन करि जानि॥
दिस दिल्ली ढिल्ली धरा। सभरि वै परिमान॥ छं० ॥ ३६ ॥

भुजंगी॥ सभारिय राज चित्त पुनीत। जहां साधिय मंत्र मंत्री अनीत॥

(१) ए अग्रह।

मनं वृत्त जान्यौ त्रितं वक्र सूरं। मनों साधनं वृत्त संसार चूरं ॥
छं० ॥ ३७ ॥
निपं अम्म जानैं इसे सूर पांचौ। मनों पंग देही दुती अंग सांचौ ॥
छं० ॥ ३८ ॥

## सुमंत का दिल्ली पहुँचना।

दूहा ॥ सुक्कलि धर पत्ते न्रपति। दूत सु अम्म सुचार ॥
मनों पंग देही दुती। सुबरि बुद्धि उद्धार ॥ छं० ॥ ३९ ॥

## पृथ्वीराज का सुमंत का यथोचित सत्कार और सम्मान करना।

कवित्त ॥ मिलत राज प्रथिराज। करिय आदर अधिकारिय ॥
देव भगति परमान। देव जिम अचत सु चारिय ॥
वर मिष्टान सु पान। मध्य अम्रत फल धारिय ॥
रंग रंग घनसार। अंग म्रगमद अधिकारिय ॥
मतवंत वृत्ति छोड़ें नहीं। डर न चित्त मन उच्चरहि ॥
षट थोंस गए बित्तें सुभर। है कम्मद गुन बिस्तारिय ॥छं०॥४०॥

## मंत्री सुमंत का पृथ्वीराज को जयचन्द का पत्र देकर अपने आने का कारण कहना।

कवित्त ॥ हरन दच्छ ज्यों जग्य। सेव कीनी कुवेर वर ॥
यों सेवा प्रथिराज। जानि पहुपंग करै नर ॥
भगति भाव विश्राम। ताप जप जाप देव सम ॥
षट सुद्दीह कम्मर प्रमान। उच्चर्‍यौ बीर भ्रम ॥
जं कह्यौ गुज्ज जैचंद वर। विधि विधान निरमान गति ॥
जैचंद मंत जो गूढ़ कौ। कह्यौ राज राजन सुगति ॥ छं० ॥ ४१ ॥

साटक ॥ सोयं इंद्रयप्रस्थ कारन वरं, जुक्कोव गंध्रव गुरं ॥
सोयं ता परचंड देवि बलयं, पंचे छठं [1]बंधवं।
नायं भीम द्रुयोध सूमित बलं, एवा किता अग्गजं ॥
सोयं मंगय राज राजन वरं, मातुल्ल मातुल वरं ॥ छं०॥ ४२ ॥

(१) ए.-बंधकं।

## सुमन्त की बातें सुन कर पृथ्वीराज का अपने राज्य कर्म्मचारियों से सलाह करना।

पद्धरी ॥ तिहि मत काज प्रथिराज राज। बोले सु बीर भर वर विराज ॥
प्रथिराज सथ्थ सामंत सत्त। इक अग अग पचौ सु रत्त ॥
छं० ॥ ४३ ॥

जानहि सु तत्त सा ब्रम्म सूर। देषत नरिंद बल कारि करूर ॥
बोल्यौ सु गुरुअ गोयंद राज। आहुट्ठ मभ्भ सामंत लाज ॥
छं० ॥ ४४ ॥

बोल्यौ सु धनिय धारा नरिंद। आरंभ सलष पामार इंद ॥
गंभीर गरुअ भारोति भुम्मि। साइरह मद्धि नमनद्धि घुम्मि ॥
छं० ॥ ४५ ॥

बोलयौ बीर नरनाह स्वामि। भारथ्थ बीर पारथ्थ जामि ॥
छल छत्र छित्ति निढ्ढुर नरिंद। जैचंद वध भारथ्थ कंद ॥
छं० ॥ ४६ ॥

दुजराज गुरू पट ब्रम पवित्त। बोलए अवर जैसत सत्त ॥
इहि विधि प्रमान सामंत रत्त। बोलै न बोल ते चित्त मत्त ॥
छं० ॥ ४७ ॥

## सामंतों की सत्कीर्ति।

दूहा ॥ मत्ति धीर सामंत सब। अति पवित्त गुन काज ॥
एक एक भुज लष्य वर। लष्य लष्य सिरताज ॥ छं० ॥ ४८ ॥

## जयचन्द का यज्ञ के लिये पृथ्वीराज को बुलाना।

पद्धरी ॥ पहुपंग राव राजसू जग्य। आरंभ रंभ कीनौ अचग्ग ॥
जित्तए राज सब सिंध बार। मिल्लए कंठ जनु मुत्ति हार ॥
छं० ॥ ४९ ॥

जुग्गिनिय पुरह सुनि भयौ षेद। आवहि न माल मझ्झह अभेद ॥
मुक्कले दूत तब तिन रिसाइ। असमथ्थ सेस किम भूमि पाइ ॥
छं० ॥ ५० ॥

बंधो समेत सामंत सथ्थ। उत्तारेहि आनि दरबार अथ्थ ॥
सुनि दूत चले दिल्लिय सु थान। आजानबाहं जहं चाहुआन ॥
छं० ॥ ५१ ॥

पहुंचे सु इंद्र पथ्थह सु थान। गुदराइ बत्त जैचंद नाम ॥
हज्जूर बोलि पठ्ठाय राज। क्यों आइ दुत्त सो जंपि काज ॥
छं० ॥ ५२ ॥

## कन्नौज के दूत का पृथ्वीराज से मिल कर जयचन्द का संदेशा कहना।

तब दूत कहिय दिल्ली नरेस। आएस जंपि जैचंद नरेस ॥
राजस्व जग्य आरंभ कीन। दस दिसन भूप फुरमान दीन ॥
छं० ॥ ५३ ॥

छिति छत्र बंध आए सु सब्ब। तुम चलहु बेगि नह विरम अब्ब ॥
फुरमान दीन चहुआन तोहि। कर छरिय दावि दरबान होहि ॥
छं० ॥ ५४ ॥

## पृथ्वीराज के सामंतों का जयचन्द के यज्ञ में जाने से नहीं करना और दूत का कन्नौज वापिस आना।

बुल्लै न बैन प्रथिराज ताह। संकरै सिंध गुर जननि चाह ॥
उच्चरे गरुअ गोयंद राज। कलि मझ्झ जग्य को करै आज ॥
छं० ॥ ५५ ॥

सतजुग्ग कहहि बलिराय कीन। तिहि कित्ति काज चिहु लोक दीन ॥
त्रेता सु कीन रघुवंसराइ। कुब्बेर कनक बरष्यौ सु आइ ॥
छं० ॥ ५६ ॥

धर अग्ग पुच द्वापर सु नाइ। तिहि पथ्थ वीर अरु हरि सहाइ ॥
[1]इल दर्व गर्व तुम अप्रमान। बोलहुत बोल देवन समान ॥
छं० ॥ ५७ ॥

( १ ) कृ. ८ल।

जानीव तुम्ह वनी न कोइ। निरवीर पहुमि कबहू न होइ॥
जगलह वास कालिद कूल। जानै न राज जैचद सूल॥
छं० ॥ ५८ ॥

जानहित देस जोगिन पुरेस। आनल्ल वस प्रथिय नरेस॥
कै बार साह बधयौ जेन। भजिय सु भूप भिरि भीमसेन॥
छं० ॥ ५९ ॥

सभरि सकोप सोमेस पूत। दामित्त रूप अवतार भूत॥
तिहि कध सीस किम जग्य होइ। जो प्रथिय नहीं चहुआन कोइ॥
छं० ॥ ६० ॥

देषी सु सभा तिन सिंघ रूप। मानै न जग्य मन अन्य भूप॥
आदरहु मद उठि चलि वसीठ। श्रामिनी सभा बुधजन बईठ॥
छं० ॥ ६१ ॥

## कन्नौज के दूत का अपने स्वामी का प्रताप स्मरण करके पृथ्वीराज की ढीठता को धिक्कारना।

कवित्त ॥ मन विचारि वसीठ। आप आयन दै तारी॥
बछै जवुक मरन। वथ्थ पचानन भारी॥
मरन लोइ बछैत। हथ्थ जमदढ्ढ घोलै॥
अजा मरन बछैत। वार दीपो सग डोलै॥
बछई मरन कातर वितर। सूर हक्क पचारई॥
गामी गमार घर बैठि कै। पग राइ बक्कारई॥ छं० ॥ ६२ ॥

दूहा ॥ जौ वरपग नरिद है। हौं जानू बर जोर॥
ज्यौ अगस्ति साइर पियौ। त्यौं ढिल्ली धर तोर॥ छं० ॥ ६३ ॥
जोवन वैवर विनै वर। कहै पग सो अज्ज॥
मत अवैठौ गैठ है। आन मान कामधज्ज॥ छं० ॥ ६४ ॥

## दिल्ली से आए हुए दूत के वचन सुन कर जयचन्द का कुपित होना और चालुका राय का उसे समझा कर शान्त करना। यज्ञ का सामान होना।

पद्धरी ॥ फिरि चलिग तबै कनवज्ज संफ। मय मलिन मुष्प जनु कमल संफ॥
तिन दूत पंग अग कहिय बैन। अति रोस कीन रग तैत नैन ॥
छं० ॥ ६५ ॥

बुल्ल्यौ सुमंत परधान तब्ब। कनवज्ज नाथ करि जग्य अब्ब ॥
बोलै सुमंत मंत्री प्रमान। उद्धरन जग्य कलि जुग्ग पान ॥
छं० ॥ ६६ ॥

बालुका राइ बोल्यौ हकारि। साधन सु जग्य बहु जुद्ध सार ॥
षुरसानषान बंदेति मीर। सो भाग दसम अप्पै सरीर ॥ छं० ॥ ६७ ॥
ऐसै जु सज्जि चौसठि हजार। अप्पैति सेछ पहुपंग बार ॥
नीसान बार बज्जेति चंग। बज्जी अवाज दिसि दिसि अनंग ॥
छं० ॥ ६८ ॥

षोषंद बाद बालुकाराज। रष्पियै जग्य को रहै साज ॥
जब लग्गि गहौ चहुआन वाहि। तव लग्गि ताहि टरि काल जाहि॥
छं० ॥ ६९ ॥

ए आससंद न्रप करहि सेव। उच्चरहिं काम सो होइ देव ॥
सोवन्न प्रतिम प्रथिराज जानि। थप्पियै पवरि दरबार बानि ॥
छं० ॥ ७० ॥

सेंवर सँजोग अरु जग्य काज। बुध जननि बोलि दिन धरहु आज॥
मंत्रीन राव परमोधि जामि। धुम्मे सबार नीसान ताम ॥
छं० ॥ ७१ ॥

सब सदन बंधि बंदरनि बार। कोटंत हेम ग्रह ग्रह सु तार ॥
भूषन सु दान सुर सम अचार। आनंद इंद्र सुर सम बिचार ॥
छं० ॥ ७२ ॥

धवलियै धाम देवल सु चीय। तम हरन कलस रविव्यंब बीय ॥
धज मगन रोर जनु मधु अछीय। जनु रचिय बंभ कैलास बीय ॥
छं० ॥ ७३ ॥

इके बार संजोइय सषिन प्रत्ति। मुसकाय मंद इह कहिय वत्त ॥
आचिज्ज एक सषि उरह अत्ति। वद्दलीय बिद्धि मो मनह गत्ति ॥
छं० ॥ ७४ ॥

## संयोगिता के हृदय में विरह वेदना का सचार होना।

गाथा ॥ वबुरे मलय मरुत । जगुरे पिक पराग पर पच ॥
उतकठ भार तस्सा । मन मान सके सप मत्ति ॥ छं० ॥ ७५ ॥
मानीय दाह वाले । पुत्तलिका पानि ग्रहनाय ॥
एकात सेज सहव्वे । लज्जा विया विनया साई ॥ छं० ॥ ७६ ॥

चद्रायन ॥ कचन ग्रेह सु मोतिय वदर वार हुअ ।
ता ओपम वर भट्ट विचार सु एम जुअ ॥
मेर चरनन गग तरगनि जानको ।
कि मेर चरन्न किरन्न भई लगि भान की ॥ छं० ॥ ७७ ॥
तिन ग्रेहनि में फिरत सजोगी सोभई ।
रति की रूप न होइ काम तन लोभई ॥
मनो मधुक मन मधि मन मधि ही करी ।
कोटि रत्ति की तेज रत्ति वह उन्हरी ॥ छं० ॥ ७८ ॥

अरिल्ल ॥ अकुर पान चरावत वच्छ । मनो माननि मिस दिष्पि अनुच्छ ॥
सहचरि चरित परस पर वत्तय । मनों सजोइ सँजोग मनमथ्थय ॥
छं० ॥ ७९ ॥

गाथा ॥ वज्जाइ गाह श्रवन । नयन चित्तं हि दिट्ठ लग्गाह ॥
आमान ग्राम लज्जा । आनगा अकुरी वाला ॥ छं० ॥ ८० ॥

## सयोगिता का सखियों सहित क्रीड़ा करते हुए उसकी मानसिक एव दैहिक अवस्था का वर्णन।

पद्धरी ॥ राजन अनेक पुचीति सग । पटवीय वरप नन लसति अग ॥
के जुवति सग द्वासद सुरग । मिल लिपहि भाम नव नव अनग ॥
छं० ॥ ८१ ॥
सजोगि सग जुवती प्रवीन । आनद गान तिन कठ कीन ॥
। ॥ छं० ॥ ८२ ॥

गाथा ॥ आनन उछग चिवुकी । आलोली इछ सजोगी ॥
वरनीय पानि पत्तो । दीहास तामि अठ मझामि ॥ छं० ॥ ८३ ॥

पद्धरी ॥ कोमल किसोर किंचित सुरंग। अधरें तंमोर अच्छें दुरंग ॥
सुभ सरल बाल वल्लीस थोर। अंकुरहि मान मनमथ्थ ओर ॥
छं० ॥ ८४ ॥

जुब्बन जुवत्ति रचि कहहि बत्त। श्रवननि सीर निकु नयन रत्त ॥
मुक्कहि न लोई लज्जा सुरत्त। निरधनिय मनहु धन गहिय हथ्थ ॥
छं० ॥ ८५ ॥

गाथा ॥ हा हंत सा सखिन्ना। या सुंदरि काय वर यामि ॥
बालियं विधि विहिन्ना। संयोगीय जोगिनी पानी ॥ छं० ॥ ८६ ॥

## संयोगिता की वय और उस के स्वाभाविक सौन्दर्य का वर्णन।

मोतीदाम ॥ बयजोग संजोग वसंतह जोग। कहै कविचंद समावरि भोग ॥
अनं मधु मद्ध मधुं धुनि होइ। विना रस जोवन तीय अलोइ ॥
छं० ॥ ८७ ॥

मनं मिन लीन वसंतत राज। सु इच्छत सैसव जोवन वाज ॥
कहूं कहु अंकुरि कुंपरि नाहि। तहां विन सैसव जोवन जाहि ॥
छं० ॥ ८८ ॥

कहै भमरी जगि होपति आज। भई नृप वार वसंतह राज ॥
तहां बजि धुंधर जोवन माइ। जगावहिं सैसव सेन सुनाइ ॥ छं० ॥ ८९ ॥

दूहा ॥ सैसव रिति तुछ तुच्छ हुअ। कछु वसंत धरि भाव ॥
मानों अलि दूतनि भई। नीदनि वेगि जगाव ॥ छं० ॥ ९० ॥

## संयोगिता के यौवन काल की वसंत ऋतु से उपमा वर्णन।

पद्धरी ॥ अधर तपत पल्लव सु वास। मंजरिय तिलक पंजरिय पास ॥
अलि अलक कंठ कलयंठ मंत। संयोगि भोग बर सुअ वसंत ॥
छं० ॥ ९१ ॥

मधुरे हिमंत रितुराज मंत। परसपर प्रेम सो पियन कंत ॥
लुट्टहित भोर सुगंध वास। मिलि चंद कुंद फूले अकास ॥
छं० ॥ ९२ ॥

बन वग्ग मग्ग हलि अव मोर। सिर ढरत जानि मनमथ्थ चोर॥
चलि सीत मंद सुगंध वात। पावक मनौं विरहनी पात॥
छं० ॥ ९३ ॥

कुह कुह करत कलयंठ जोट। दल मिलहि जानि आनंग कोट॥
तरु पल्लव पीत अरु रत्त नील। हरि चलहि जानि मनमथ्थ पील॥
छं० ॥ ९४ ॥

कुसमेष कुसुम नवधनुक साज। भंगी सुपति गुन गरुअ गाज॥
संजर सुवोन सो मनहु नेह। विद्धारि जानि जुअ जननि देह॥
छं० ॥ ९५ ॥

ऊपलिय चलिय चंपक सरूप। प्रज्जरहि प्रगट मंद्रप्प कूप॥
कर वत्त पत्त केतुकि सुकांति। विहरत रत्त विछुरत छत्ति॥
छं० ॥ ९६ ॥

परिरंभ अनिल कदलि दपान। सिर धुनहि सरस धुनि जान तान॥
मौरि भ्रमर अभिराम रम्म। नन करहि पीय परदेस गम्म॥
छं० ॥ ९७ ॥

फूलिग पलास तजि पत रत्त। रन रंग ससिर जीतौ वसंत॥
दिष्यहि तपत जिहि कंत दूर। थकि वोलि वोलि जल रहिय पूरि॥
छं० ॥ ९८ ॥

संजोग भोग जुवती प्रवीन। पै कंठ नहि दुह भगिअ लीन॥
रवि जोग भोग ससि नीय थान। दिन धऱ्यौ देव पंचमि प्रमान॥
छं० ॥ ९९ ॥

सोय जग्य उद्दीपन वाल काज। विलसन विलास मंडौज साज॥
पर उछव दपिन दीनौ मिलोन। विग्रहन देस चढि चाहुआन॥
छं० ॥ १०० ॥

## पृथ्वीराज का अपमान हुआ जान कर संयोगिता का दुखित होना और पृथ्वीराज से ही व्याह करने का पण करना।

स्लोक॥ अन्यथा नैव पिष्यति। दुज वाक्य न मुंचते।
प्रोपत जोगिनी नाथो। संजोगी तत्र गच्छति॥ छं० ॥ १०१ ॥

दूहा ॥ जगत बत्त जोगिन पुरह । सुनिय किंत्ति कमधज्ज ॥
भनै अप्प विस्रंम मन । नमि सामंत सुरज्ज ॥ छं० ॥ १०२ ॥
दूत वचन कग्गद सयन । थप्पि वत्त सासत्त ॥
चमकि चित्त चहुआन न्टप । तमि सामंत विरत्त ॥ छं० ॥ १०३ ॥
सुनिय वत्त दिल्ली न्रपति । थप्पो पोरि प्रथिराज ॥
अब जीवन बंछौ न्टपति । करहु मरन कौ साज ॥ छं० ॥ १०४ ॥

## अपनी मूर्ति का दरवान के स्थान पर स्थापित होना सुनकर पृथ्वीराज का कुपित होकर सामंतों से सलाह करना।

कवित्त ॥ मो उम्भै पहुपंग । जग्य मंडै अवुद्धि कर ॥
जो भंजौं इह जग्य । देव विध्वंसि धुंम परि ॥
कच करवत पाषान । हथ्थ जुट्टै बर मग्गै ॥
प्रजा पंग आरुही । बहुरि हथ्था नन लग्गै ॥
प्रथिराज राज हंकारि बर । मत सामंत सु मंडि घर ॥
कैमास बीर गुज्जर अठिल । करौ सूर एकट्ठ बर ॥ छं० ॥ १०५ ॥

## सब सामंतों का अपना अपना मत प्रकाशित करना।

मत्त मंडि सामंत । गरुअ गोयंद उचारिय ॥
पंग जग्य तौ करै । भूमि नन बीर संहारिय ॥
साष बीर मथ्थियै । गयन कंकन प्रति साजन ॥
बनसी मथ्थ समुद्र । मथन रन रतन सुराजन ॥
धरधकि धंकि राजन गरै । पहुमि कही चहुआन नहिं ॥
निरबीर पहुमि सोइ होय बर । पंग जग्य कलजुग्ग महिं ॥
छं० ॥ १०६ ॥

पंच सूर एकंग । सथ्थ सामंत सत्त भर ॥
धाव सेन सजि सेन । राज प्रथिराज प्रीति नर ॥
राज गुरू दुजराम । राज रष्षन बल राषन ॥
अप्प सजिय सामंत । सज्जि सब सूर एक मन ॥
सामंत सूर षोयंद कजि । पंग भज्जि अग्गर सुधर ॥
बालुकराव निंदह कढ़िय । पग्ग मग्ग मंगै गहर ॥ छं० ॥ १०७ ॥

## जयचन्द के भाई वालुकाराय को मारने के लिये तैयारी होना।

दूहा ॥ काज वीर वालुक सु क्रत । सज्जि सेन चतुरंग ॥
तिन कारन भजन सु अगि । बाजि वीर अनभग ॥ छं० ॥ १०८ ॥

## कन्ह चहुआन और गोइन्दराय आदि सामतों का कहना कि कन्नोज पर ही चढ़ाई की जाय।

पद्धरी ॥ सुनि मत तत जुग्गिनि पुरेस । मनेव भेव मन मंडि तेस ॥
काज मत सत जोगीय थान । सब वढ्यौ कोप भर आसमान ॥
छं० ॥ १०९ ॥

वुल्लाइ सबें भर राज काज । पमार सलप सम जैत आज ॥
निद्दुरह राव जामानि जाद । चदेल भूप भोहा सु वाद ॥छं०॥११०
कैमास मासई तेज रासि । दाहिम्म बोलि अग्गै उहासि ॥
पुडीर चद लगा अभग । वग्गरी देव पीची प्रसग ॥ छं० ॥ १११ ॥
सामत सूर मिलि एक थान । मतेव मत विधि चाहुआन ॥
तुम सुनिय तुम　　।　　,　　॥ छं० ॥ ११२ ॥ ॥
हम लाज राज तुम सीस साज । तुम रचिय वुद्धि सो कत्यकाज ॥
तमि कहिय राव गोयद तब्ब । भजों निकट्ट कनवज्ज सब्ब ॥
छं० ॥ ११३ ॥

तब कही कन्ह सुनि चाहुआन । सजि सेन जुरौ कनवज्ज थान ॥
मचाइ कूह कनवज्ज थाह । पडहि सु रान विधि जग्य राह ॥
छं० ॥ ११४ ॥

उचरिग वत्त जामानि जद्द । सजि चढ़ौ जूह कजि कूह नद्द ॥
भजियै देस कमधज्ज राज । उज्जारि थान जचान राज ॥छं०॥११५॥
पुकार कूह उट्ठे करार । भजहि सु जेन भय जग्य भार ॥
उच्चऱ्यौ चद पुडीर ताम । कैमास मत पुच्छौ सु हाम ॥छं०॥११६॥
मति सिंधु सह गुन अग्गरेस । वुद्धत वुद्ध मनजा असेस ॥

आनंद सुनिय सामंत सब्ब । भय मोद मंन अस सुनिय तब्ब ॥
छं० ॥ ११७ ॥

कैमास ताम जंपै सुमेस । कामधज्ज सुवल दल अस्स हेस ॥
बालुकाराय षोषंद थान । भंजियै तास हनि गूह जान ॥
छं० ॥ ११८ ॥

दग्गियै धाम पुर नैर नेस । पुकार भार फुट्टै असेस ॥
बिग्गारै जग्य जैचंद राज । जस होइ किति सुअ सोम काज ॥
छं० ॥ ११९ ॥

दाहिंम मंत सुनि भर उहास । मन्नेव मंत सो धंनि हास ॥
आनंद राज प्रथिराज ताम । थपि मंत पत्त निज निज्ज धाम ॥
छं० ॥ १२० ॥

## कैमास का कहना कि बालुकाराय को मार कर ही यज्ञ विध्वंस किया जा सकता है।

कवित्त ॥ रष्पि थान षोषंद । राइ बालुक्क प्रमानं ॥
दिय अड्डौ चहुआन । जग्य मूलं रषि वानं ॥
रष्पि सेन समरथ्थ । गरू आदर भर मन्निय ॥
सो संभरि चहुआन । बीर अंकुरि चित्तवन्निय ॥
सामंत सूर वर बोलि बर । मंति बैठ ढीलीस पहु ॥
चय जाम सिंघ घरियार बजि । बीर बीर लग्गे सु पहु ॥ छं० ॥ १२१ ॥

गाथा ॥ दिढ़ करि मंच सहाओ । पत्तो धाम राज सा भृत्तं ॥
अंतर महल उहासौ । आअं मेस तथ्थ चहुआनं ॥ छं० ॥ १२२ ॥

## दूसरे दिन सभा में आकर पृथ्वीराज का बालुकाराय पर चढ़ाई करने के लिये महूर्त देखने की आज्ञा देना।

अरिल्ल ॥ बोलि तथ्थ मंची कयमासं । राजा मानिय टू आमासं ॥
और सबै सामंत सुरेसं । दिय सनमानि बहोरि नरेसं ॥ छं० ॥ १२३ ॥

गाथा ॥ सिंधासने सुरेसं । सम अरोहि धीर ढीलीसं ॥
अस पयान विचारं । .... .... .... .. ॥ छं० ॥ १२४ ॥

दूहा ॥ बोल्यौ बम्भन सूर तहां । कही सु जिय की बात ॥
सो दिन पंडित देषि हम । जिन दिन चलैं सघात ॥ छं० ॥ १२५ ॥

## ब्राह्मण का यात्रा के लिये सुदिन बतलाना ।

दूहा ॥ तब बंभन कर जोर कहि । सुनौ सु बात नरिंद ॥
पुष्य नषित रविवार है । तिन दिन करौ अनंद ॥ छं० ॥ १२६ ॥

## उक्त नियत तिथि पर तैयारी करके पृथ्वीराज का अपने सामन्तों को अच्छे अच्छे घोडे देना ।

पद्धरी ॥ रवि जोग्य पुष्य ससि तीय थान । दिन धर्यौ देव पंचमि प्रमान॥
पर उछह दिपन कीनौ मिलान । विग्रहन देस चढि चाहुआन ॥
छं० ॥ १२७ ॥

साहनिय ताम सद्यौ सुरेस । विलहान वाह अप्पौ सुवेस ॥
हय मुकट मुकुट ऐराक वस । चहुआन कान्ह अप्पौ उतस ॥
छं० ॥ १२८ ॥

आरब्ब उच जति पपराव । समपौ सु राव गोयद ताव ॥
मानिक्क महोदधि मध्य जात । निरषत नैन थक्कै न गात ॥
छं० ॥ १२९ ॥

चमकंत घुरिय विज्जल्ल विभास । समयौ सु राव निढ्ढुरह तास ॥
लहराक तेज अग्गाध भाल । मापत छौनि पुज्जै न ताल ॥
छं० ॥ १३० ॥

तुरकेस गात गरुअत भेस । समपौ सु राव पज्जून तेस ॥
लटि पाल जाति पधार मझ्झ । समपौ सु राव पम्मार सज्जि ॥
छं० ॥ १३१ ॥

रेसमी रोस मानै न मग्ग । कूदत मत पय धर अलग्ग ॥
हयरोह सोह मन्नै सु भेस । विलहान जैत अप्पौ जु हेस ॥
छं० ॥ १३२ ॥

तेजाल चाल वरवाह बस । कैमास तास अप्पौ सु हस ॥

चेटकी चित्ररूपी रसाल। समयौ सु अद्द जामोन ताल॥
छं०॥ १३३॥

सोभाल मंझ नाचंत थाल। गति रंभ जेम रचंत ताल॥
नप जीह जीह जंपै सुभाइ। समपौ सु साज चावंडराइ॥
छं०॥ १३४॥

गति सुबर भ्रमर महरेस ताजि। समदेहु राज पाहार गाजि॥
रंगेस उंच लछ्छन सु भेस। समपौ सु राव लंगी नरेस॥
छं०॥ १३५॥

रा राम देहु मदनेस साजि। माथुरह सरस कनक्कय मांझि॥
पटखूत पटे परसंग राव। परमार सिंघ कंकन सुभाव॥
छं०॥ १३६॥

बग्गरी देव दै तेजदाम। सिंघली सिंध पामार ताम॥
बहरी सु चाल तेजाल काल। समपौ सु राव मौंहा मुंहाल॥
छं०॥ १३७॥

परचई रोह जिम चित्त भाजि। महनसी सु जंगम देहु साजि॥
हय बाज साज साजे सुभेस। सो देउ बरन बंधव सुरेस॥
छं०॥ १३८॥

बहुत कुरंगगति कुरंगवाह। बलिभद्र अप्पि उतंग राह॥
सोभाल फाल कनक्क सु देव। रंगाल राव विग्रह बिरेव॥
छं०॥ १३९॥

महरीस जाति महरेस थान। आजानबाह अप्पौ लुहान॥
कनक्क कनक रूपी सु तेव। पहुमीस पाय मनों दस्सदेव॥
छं०॥ १४०॥

गिरवर उतंग गरुअत्त गात। पाहार फट्टि गुरु पाइ घात॥
साकत्ति साज सब्बै सुभाइ। चहुआन समप्यौ अत्तताइ॥
छं०॥ १४१॥

सारसी सूर रथ कित्ति कीम। किंगन समप्पि लोहान धीम॥
हैअवरह अवर मत देहु जाम। बोले समंझ गुरराम ताम॥
छं०॥ १४२॥

आरस दीन सा साहनेस। विलहान देहु सत अवर जेस ॥
सदेव अप्प सुप सिलह दार। समदेहु सिलह सत गात सार ॥
छं० ॥ १४३ ॥

अदर प्रवेस पावक पुज्जि। आसीस मन्त्र दिय गरुअ गज्जि ॥
दिय अतिथ दान हय मगि राज। आनयौ ताम साकत्ति साज ॥
छं० ॥ १४४ ॥

वर पात्र जेम परठत पाइ। मडैति थाल जिम तत्त थाइ ॥
कालमोर जेम मडै काराल। मझ्झमि पीठ मनु कट्ठताल ॥
छं० ॥ १४५ ॥

विसाल उअर अच्छौ पडच्छि। निरपत रथ्थ सूरिज्ज सच्छि ॥
मानिक मनोहर छब्बि लाल। हर वास भास गौसम विसाल ॥
छं० ॥ १४६ ॥

विन चसम चसम समकति दीस। लालप्पि लोह चपैति रीस ॥
अचवत सुच्छ अजुलिय अप्प। चमकात छाह भय तेज वप्प ॥
छं० ॥ १४७ ॥

उर जाइ सुद्धि रुचि राग वाग। वर नह जेम लेयत लाग ॥
मडत उद्ध तडव सु उच। परसत पाइ मनु ध्यान रुच ॥
छं० ॥ १४८ ॥

अति उच हद्ध भर षुरासान। पित मात विमल कुल समवान ॥
अनिय सु साजि सिगार पाट। विजति चोर जिम पुछ राट ॥
छं० ॥ १४९ ॥

चमकात षुरिय दामिनि दमकि। पटतार तार धरनिय धमकि ॥
मगेव चल्यौ चहुआन जाम। जै जया सवद आयास ताम ॥
छं० ॥ १५० ॥

## पृथ्वीराज के कूच के समय का ओजस्व और शोभा वर्णन।

दूहा ॥ चढि चलौ प्रथिराज हय। जै मुष वदी जपि ॥
विकसे सूर सुभट्ट तन। कलच सु कातर कपि ॥ छं० ॥ १५१ ॥

जग्य विध्वंसे पंग कौ। धर लुट्टै परवान ॥
मंति सूर सामंत सह। चढ़ि चल्लौ चहुआन ॥ छं० ॥ १५२ ॥

## तैयारी के समय सुसज्जित सेना के बीच में पृथ्वीराज की शोभा वर्णन।

गाथा ॥ इक तौ सहबलयं। एक तौ होइ सहसयं वरयं ॥
एक तौ दस दूनं। एक तौ परबलं लष्षं ॥ छं० ॥ १५३ ॥

कवित्त ॥ सुबर बीर मिलि सकल। सेन राजी रंजन बर ॥
बज्रपाट निरघात। राज चिहुं अप्परि मंगुर ॥
मनों सूर छुटि किरन। समुद छुट्टिय बडवानल ॥
सजे सेन चतुरंग। राज आभंग बीर बल ॥
षोषंद काज जीपन प्रथम। बालुका भंजन सुभर ॥
निड्डुर नरिंद पुंडीर भर। कारन राज अग्गों सगुर ॥ छं० ॥ १५४ ॥

## सेना सज कर पृथ्वीराज का चलना और कन्नौज राज्य की सीमा में पैठ कर वहां की प्रजा को दुःख देना।

दूहा ॥ गोडंडा षल मित्तरी। धर जंगली विहान ॥
यों बंधे सह सूर बर। चढ़ि चल्लौ चहुआन ॥ छं० ॥ १५५ ॥
है गै बधि बंधन विविध। धन सद्धी ग्रह बीर ॥
चावद्दिसि धर पंग की। ज्यों कलपंतर तीर ॥ छं० ॥ १५६ ॥

गथा ॥ जो धर पंग नरिंद। सो भंजे सूरयं धीरं ॥
ज्यों गुर सूलत अंगं। सौ लग्गे सिंघयं पानं ॥ छं० ॥ १५७ ॥

## बालुका राय का परदेश की तरफ यात्रा करना।

मुरिल्ल ॥ संवर काम चढ्यौ चहुआनं। बालुक्का परदेस प्रमानं ॥
है गै दल चतुरंगी पानं। भ्रम भंजन मन उग्यौ भानं ॥
छं० ॥ १५८ ॥

## पृथ्वीराज की सेना की संख्या तथा उसके साथ में जाने वाले योद्धाओं का वर्णन।

हनूफाल ॥ चढि चल्यौ राज चुहान। बोलेव सूर समान ॥
गिन लिए सूर सु छित्त। भर सहस सजि दह सत्त ॥ छं० ॥१५९॥
नीसान दून समान। भेरीय साद सुरान ॥
बल बढिय राजस वीर। जनु उपटि समुद गँभीर ॥ छं० ॥ १६० ॥
भए सकल एकत जाम। गुन सकल ग्रह विदु राम ।
अग्गौ सु कान्ह चहुआन। ता पच्छ बलिभद्र जान ॥ छं० ॥ १६१ ॥
उच्छग अग सनाह। सथ लिए सूर सबाह ॥
मह्देस जंगल देस। चढि चलिय दिल्लि नरेस ॥ छं० ॥ १६२ ॥
मिसि सज्यौ जानि काराल। दाहत ग्राम सु ढाल ॥
मिलि चलिग पोपंद पास। बढ़ि वीर जुद्धस आस ॥ छं० ॥ १६३॥
मन मुष्य साजहि जुद्ध। हनि ताहि कम्महि सुद्ध ॥
कलि कूह मचि करार। धर अग्नि कूटहि धार ॥ छं० ॥ १६४ ॥
पिनि पेह लोपिय व्योम। दिसि विदिसि धुधरि धोम ॥
रिधि मधि लुट्टहि अप्प। वर सत्व सत्व सुदप्प ॥ छं० ॥ १६५ ॥
धर ढरहि भाजहि एक। मधि हनहि आप अनेक ।
बहु मोल वस्त्र समोच। सम हरहि सह्व हि सोच ॥ छं० ॥ १६६ ॥
सचरिय धाह विधाह। टहाय दिसि दिसि राह ॥
द्रुम सैल व्योम सपूर। कलि कूह रत्ति करूर ॥ छं० ॥ १६७ ॥
सव नैर झगर कूक। सज्जियै अतम ऊक ॥
पोपद नर सुर थान। समपत्त अत्ति उतान ॥ छं० ॥ १६८ ॥

## वालुका राय की प्रजा का पीडित होकर हाहाकार मचाना।

मुरिल्ल ॥ छुट्टे दिसा दिसा चहुआन। समर काम समावर जान ॥
परजा मिलिय करै बुबान। [1]सभरि भारथ रह रिसवान ॥
छं० ॥ १६९ ॥

## चाहुआन की चढाई का आतंक वर्णन।

कवित्त ॥ दिसि पहु उड्डिय धोम। भोम लग्गिय आयासह ।

(१) ए कृ-"सभरित भर थर हरि सवान"

निधि लुट्टिय चतुरंग। रंक हुअ राज राजसुं॥
निधि पति निधि घट्टिय। सु रंक बड्डिय लच्छिय पन॥
बाला संधि विसंधि। राग ग्रीषम रिति सुध्धन॥
घरियार घरिय बद्धय घटै। सो ओपम परमानियै॥
निधि पति रंक रंका सु पति। विषम गत्ति गुर जानियै॥
छं० ॥ १७० ॥

## पृथ्वीराज का भुज्ज पर अधिकार करना।

सुपति पत्ति षोषंद। सुनिय बालुकाराय बर॥
धर धामह कामधज्ज। भुज्ज मंडिय कापाट भर॥
अरि भय किम औसेर। बढ़िय अग्गर न्रप दीनिय॥
राज तेज यों लग्ग। जोग माया क्रम चीनिय॥
अद्यपि न्रपत्ति बहु बल कियौ। नट विद्या चित्तह धरिय॥
प्रथिराज पानि जल बढ़ि विषम। आगत्ति रूप होइ अनुसरिय॥
छं० ॥ १७१ ॥

धोम अंपि देषीय। कान संभरि पुकार बर॥
समै जागि लषि कलंक। जीव अरु रहे नहीं धर॥
रवि नठ्ठौ ससि छिप्यौ। चंद भग्गौ भग्गा सुर॥
पवन गवन नन करै। सीत पालै न अत्ति बर॥
जो चलै मेर धूवह चलै। मिलै सात जोगी तदप॥
जो चलै अरक पच्छिम परक। बल छुट्टै बालुक बय॥
छं० ॥ १७२ ॥

## पृथ्वीराज की चढ़ाई की खबर सुनकर बालुका राय का आश्चर्य्यान्वित और कुपित होना।

धाइ थाइ षो षंद। सुनिय बालुक राव रव॥
लघु बंधव जैचंद। राइ संकेस असंभव॥
सो संभलि कलि क्रुद्ध। जक्क छुड्डिय दिसि दिसि दर॥
नह सुन्यिै अस्तुत्ति। नयर सब गाजि गहब्बर॥
बालुका राइ इम उच्चरै। कहौ बत्त कारन सु कल॥

मम करहु धाह थिर होइ करि। कवन तेग बधी सु काल ॥
छं० ॥ १७३ ॥

## पृथ्वीराज का नाम सुनकर बालुका राय का सेना सजना ।

किन रुद्यौ सुअ तरनि । कहै नैरोपति सजम ॥
आज राज अैचद । कवन उद्दंग करै दम ॥
तबै जाइ धाह्वन । सुनहि मवेस राउ सुअ ॥
दीलीवै चहुआन । तेन उज्जारि जारि सुअ ॥
सुनि वाद वादि नीसान किय । अप्प बोलि सज्जे [1]सुभर ॥
सज होइ चढ़ौ बद्धौ सिलह । अनी बधि आषाढ बर ॥
छं० ॥ १७४ ॥

## बालुका राय का सैन्य सहित पृथ्वीराज के सम्मुख आना ।

चढि आयौ चहुआन । देस विध्वसिय अग्गिय ॥
बर बालुका राइ । वीर बाजे रन जग्गिय ॥
अवित ढीठ चहुआन । बरै वीर सुअ आनी ॥
धर धूसे धन लुट्टि । जम्य धूसे पगानी ॥
बर बीर धीर तन तोन बँधि । बालुकाराव सु स्रुक्किया ॥
प्रथिराज सेन सम्हौ विहर । ताजी तुग सु नच्चिया ॥ छं० ॥१७५॥

## चाहुआन से युद्ध करने को जाने के लिये बालुकाराय का हार्दिक उत्कर्ष और ओज वर्णन ।

चढ़त राव बालुक्क । आस लग्गी भो भग्गा ॥
सो ओपम कविचद । देव बानीन चिरग्गा ॥
ज्यों नव बल्लभ प्रीति । काम कामी सो जग्गा ॥
सोइ सनेह सुबध । प्रीति लागी तन लग्गा ॥
पुकार सथ्थ सायें चल्यौ । काल सथ्यें गोली चलै ॥
रोर चमक सायें उठै । त्यों बर कवि ओपम षुलै ॥ छं० ॥ १७६ ॥

(१) ए को सुनर ।

चहुआना संजुट्टौ। राव वालुक उठि धायौ॥
छीन लगन पथ दूरि। बरन बरसें बर आयौ॥
तुच्छ दिवस काज बहुत। कान्ह आतुर चित चाइय॥
सबै सेन संमूह। नीर रोसह बरखाइय॥
लग्गयौ रोस सामंत सथ। अप्प थान नन तज्यौ किहं॥
दिठ परत राइ चहुआन बर। बालुक वर साज्यौ समहं॥
छं० ॥ १७७ ॥

## चाहुआन राय की सेनसंख्या।

दूहा॥ सेन सहस बत्तीस भर। चढ्यौ स जंगल जूह॥
नैर छंडि बाहिर चले। तब रज इप्पिय फूह॥ छं० ॥ १७८ ॥

## दोनों सेनाओं की परस्पर देखादेखी होना।

कवित्त॥ पंथे षेत करसनी। छूर धावै चावद्दिसि॥
धन लूटत ज्यों रंक। लज्ज लग्गै न वरं तस॥
अंबरीष अस आप। जेम दुर्वास चक्र कस॥
जिम देवासुर देव। सबद जिम तरै कव्वि रस॥
अट्टत्त जुद्ध हिंदू तुरुन। सुनर वीर लग्गे बिरद॥
संप्रत्ति वीर बाराह बर। रुधिर भए निंमल सरद॥ छं० ॥ १७९॥

गाथा॥ रन डंबर अंबर उत्तानं। देषे डहर सेन सगरानं॥
सज किय सेन अप्प परसंसे। आप जाति गुन नाम सरंसे॥
छं० ॥ १८० ॥

सुनियं तामं नाद निसानं। आयौ सेन सम्मुष चहुआनं॥
दल दुअ ताम हुअं दे ठालं। बज्जे नद्द सद्द झूझालं॥छं०॥१८१॥

गाथा॥ दल दुअ हुअ देठालं। गज्जे नाद बीर विसरालं॥
सज्जे सेन सु चालं। बंधे फौज कमध फासि कालं॥
छं० ॥ १८२ ॥

## बालुका राय की सुसज्जित सेना को देख कर चाहुआन सेना का सन्नद्ध और व्यूहबद्ध होना।

अरिल्ल ॥ बँधी फौज देपी चहुआन। सज्जि किय सेन आप सधान ॥
वधे सिलह सूर सूरान। गज्जै सीस सुभर असमान ॥ छं० ॥१८३॥
सज्जि सेन सामंत सूर वर। गज्जे गेन सु लग्गि मछभर ॥
वधे गरट चले गति मद। मानि सूर सामंत अनद ॥छं०॥१८४॥

## दोनो हिन्दू सेनाओ का परस्पर युद्ध वर्णन।

दूहा ॥ जीवतह कीरति सु लभ। मरन अपच्छर हूर ॥
दो हथान लड्डू मिलै। न्याय करै वर सूर ॥ छं० ॥ १८५ ॥
चले सज्जि दूनौं सयन। दिट्ठ दिट्ठ करूर ॥
सामिध्रम्म सा क्रम गुर। सो सभारै सूर ॥ छं० ॥ १८६ ॥

रसावला ॥ हिंदु हिंदू भिर। काल हत्ते सुर ॥
एक एका गर। वीर डक्क वार ॥ छं० ॥ १८७ ॥
तार वाजे इर। गेन लग्गा नर ॥
अत दती जर। नाल कड्डै सर ॥ छं० ॥ १८८ ॥
हस्त चीछ पर। धात सोभै सर ॥
झार वडफ्फार। लोह लोह कर ॥ छं० ॥ १८९ ॥
देवतौ सेन र। वज्र नाली कर ॥
पग वीर छर। सूर मत्त गुर ॥ छं० ॥ १९० ॥
सिध छुट्टै पल। वीर मत्त दल ॥
ढाल ढाल ढल। वीर चंपे मिल ॥ छं० ॥ १९१ ॥

## वालुकाराय का युद्ध करना।

कवित्त ॥ वर वालुका विसाल। सस्त्र वाहन उचारिय ॥
पग भूमि रतनन। स हथ धार अधिकारिय ॥
मझि ससुद वालुका। पुब्ब छोरा गल लग्गा ॥
रतन पटू सत छंडि। गिरह लय लरनें लग्गा ॥
दल मझि एम पोपद पति। ज्यौं ग्रीषम मावसि रवै ॥
डोलन सु चित्त वन वायते। चल पत्तन कर कानवै ॥छं०॥१९२॥

## वालुकाराय की वीरता और उसका फुर्तीलापन।

अँग षतेन बेहि हथ्थ। सस्त्र लागत जड़ धारिय॥
लोह लगत सिलहान। दोष परगत्तिय हारिय॥
लोह संक नन करै। लाज संका न दिसा करि॥
छच प्रगा चूकंत। सूर संकै न पग्ग धर॥
नव बधुअ संक रत्ता गरुअ। कुल संकै कुल बधु सकल॥
कामधज्ज जुध चहुआन सों। सुबर बीर धरि पंच छल॥ छं०॥१९३॥
घरिय पंच साधंत। सूर साधै असि मर नर॥
बालुका अरि राज। सबै भगा जु कग्ग धर॥
पग पुच्छानन दियै। षेल असिवार परिमानं॥
मोष मद्द असि देष। परज रज बंने धानं॥
अति बीर सुधट्ट तजि रोस बर। इम उकांस चहुआन रिन॥
त्रिप जैत बीर बिम्भर भगति। सुबर वीर आरन्न घन॥ छं०॥१९४॥

## बालुकाराय का रणकौशल।

बाज सस्त्र छितिमंत। बीर बरषंत संच असि॥
सस्त्र धार बाजै प्रहार। वेताल ताल रसि॥
कमल विमल विछुरंत। कमल नंचत बर बरतन॥
डक्क च्यारि सिर च्यारि। नीर किन्नौ जु बीर गुन॥
सुर बचन रचन सुरलोक गति। काम धाम धामार तजि॥
बालुकाराव चहुआन सों। दुतयि बीर भारथ्थ सजि॥ छं०॥१९५॥

## सूरता की प्रशंसा।

चर चालै पय रहै। मान चालै न अचल हुअ॥
मंत अचल कर सुचल। इक न चलंत सूर सुअ॥
अति उतंग दिसि जोति। जोति ऐसे गतिमानं॥
कुटिल चिया चंचल सु। बीज चाव दिसि धानं॥
जिन सुष सु वीर त्रिम्मल सु बर। सार झालै ते जलझली॥
मैं मंत पंथ रुक्के सुबर। सुगति पंथ पंथा षुली॥ छं०॥१९६॥

दूहा॥ सुगति मग्ग पंथा षुली। सबर थापि पति सूर॥
जिन गुन प्रगटित पंड कुल। तिहि सँधारिग सूर॥ छं०॥१९७॥

## वालुकाराय का घिर जाना और उसका पराक्रम।

कवित्त ॥ वीर कुंड मंडलिय। परिय वालुकाराय पुनि ॥
चद मंडि ओपम। मनों पावस्स मोर धुनि ॥
सिंधु समान भए। तेज वडवानल तुंग ॥
हेम मभिझ नग धरिय। सूर फिरि मेर सुरंग ॥
जयपत्त जुद्ध वोलिय सुभर। ज वोल्यौ त कर कियौ ॥
चहुआन सिंधु लग्गो मिलन। [1]घर अगस्ति मतइ नयौ ॥
छं० ॥ १६८ ॥

## युद्ध स्थल का चित्र दर्शन।

त्रोटक ॥ घरिएक भयानक वीर हुअ। वर वज्ज निसान निसोन धुअ ॥
अमय अम षेद कटंत वर। मिटि गाँवर सीस नवाइ गुर ॥
छं० ॥ १६६ ॥

दुहु वीरन वीरह हथ्थ धक। सु मनो कर तोर निसान डक ॥
दुहु वीर विरोधत हथ्थन ही। दुहु दीनह आनि गुमान गही ॥
छं० ॥ २०० ॥

जु परे रुधि सीस कमंछ धरे। सुमनों गिर तिदुअ अग्ग जरै ॥
गज दंतनि सूर दुलग्गि फिरै। तिनकी उपमा [2]कविचंद धरै ॥
छं० ॥ २०१ ॥

जल जावक धाम प्रनार परै। निकसी जनु मध्य भ्रसल ग तिरै ॥
सु किधों ससि निक्करि हथ्थ धरी। निकसो वल लागत फूल झरी॥
घन घाव किये सिर सूर तुटै। तिन की उपमा कविचंद रटै ॥
मनों धर वामन मापन को। वलि रूप कियौ विधि आपन को ॥
छं० ॥ २०२ ॥

## वालुका राय का पृथ्वीराज पर आक्रमण करना। पृथ्वीराज का उसके हाथी को मार भगाना।

(१) ए चमू। (२) को मति।

कवित्त ॥ मोर परी प्रथिराज। दैपि बालुका मंत गज ॥
चंपि मुट्ठि दिढ़ पानि। सीस बाहीय कुंभ रजि ॥
टुट्टि सीस लुति वरसि। रुधिर भीजै लग्गे भ्रमि॥
सुमनौं मग्ग छुति पान। चंपि निकलिय ओपम तम ॥
जुद्ध स एह मंजी जलह। आदि चंपि सो दिन चरिय ॥
दैवत्त वजह प्रथिराज दुति। छंद चंदकवि उच्चरिय ॥ छं० ॥ २०३॥

## पृथ्वीराज की सेना का पुनः दृढ़ता से व्यूहबद्ध होना। व्यूह का वर्णन।

भुजंगप्रयात॥ सँभारे सबै स्वामि भ्रम्मिंति सूरं। वरं वंसरम्मं असंसंस नूरं॥
तबै उच्चर्यौ .. दिराजं सहाजं। समं मंत ईसं सु दाहिम्म राजं ॥
छं० ॥ २०४ ॥
समं साजियं फौजं सु औजं कमंधं। करौं साज आजं अनी अन्न मंधं॥
तबै जंपि राजं सु दाहिम्म दष्यौ। नरंनाह कंधं तुसं कास अष्यौ ॥
छं० ॥ २०५ ॥
सुषं अग्ग कारु सु सामंत राजं। गुरूराव गोयंद सम दच्छ नाजं॥
बरं सज्जियं बाइयं निद्दुरेसं। मध्यं रक्षियं अप्प राजगं तेसं ॥
छं० ॥ २०६ ॥
सचे सब्ब रावे सु सामंत सूरं। गुरं बीर वाजिन्न वज्जे करूरं ॥
चलं फौज सज्जे समं भट्ट थट्टं। गहारं भरं सेन देषे गिरट्टं ॥
छं० ॥ २०७ ॥

## बालुका राय का अपने वीरों को प्रचार कर उत्साहित करना।

तबै उच्चर्यौ जंच बालुक रायं। निजं नाम आभासि अप्पं सहायं॥
सनंमुष्ष इष्षै अनी चाहुआनं। दहे देस सीसं गुरं ग्रास थानं ॥
छं० ॥ २०८ ॥
भयौ काम काजं जपं चंद आजं। निजं भ्रम्म मन्ने कुलं क्रत्य लाजं॥
सुने गज्जियं दट्ठ जुद्धं सनट्ठं। मुषं रत्त नेनं तनं तेन बट्ठं ॥छं०॥२०९॥

## दोनों सेनाओं में परस्पर घोर संग्राम होना। संग्राम वर्णन।

मिल्यौ चौलुकाराइ गज्जं नरिंद। सम सेल चहुआन करि पग्ग दंद॥
सजी सेन चतुरंग तारंग रुप्प। लग्यौ चंपि प्रथिराज ता गज्ज मुप्प॥
छं० ॥ २१० ॥

भरं भीर भारी उभारी कमान। भिरे सेन कमधज्ज अरु चाहुआनं॥
चले दून सेन मिल बान बान। मनों बूंद भद्द मह मेघ जान॥
छं० ॥ २११ ॥

गजे सूर सूर लगे हथ्थ वथ्थ। दुअ उच्चरे आन ईस दुअथ्थ॥
बजी सार धार सम सार सार। मुष उच्चरे मार मार करार॥
छं० ॥ २१२ ॥

सम बीर बाजिच बाजिच बाजे। धरक्कें धरार सु गो गैंन गाजे॥
तुटैं सीस दीस रुरें रुंड मुंड। परें गज्ज भाजें सु तुट्टै भुसुंड॥
छं० ॥ २१३ ॥

फटै जठ्ठर सठ्ठर स विहार। फारे फेफार डिभरू तुट्टि भार॥
विछुट्टैं उर डिल्लर अंतरेस। भभक्कत श्रोन सश्रोन अनेस॥
छं० ॥ २१४ ॥

कटैं कट्ट बाजत पग्ग करार। मनों कट्ठ कठ्ठारि कूटे कुहार॥
उरा फार फूटत पट्टे उलट्टे। मिले हथ्थवथ्थ सम भट्ट चट्टे॥
छं० ॥ २१५ ॥

छुरी जम्म दट्ट सनट्ट प्रहार। जराद जर तुट्टि उट्ठत सोर॥
तटक्कत टोप गुरज्ज प्रहार। फटै सीस दीसें विकट्ट विहार॥
छं० ॥ २१६ ॥

मुडक्कत कंध कडक्कत हड्ड। फडक्कत फेफ सरे फस मड्ड॥
दडक्कत श्रोन प्रहारे सपूर। गडक्कत कंध सु धायति जूरं॥
छं० ॥ २१७ ॥

धर सीस हक्कत धक्कक जीह। नचै पग्ग कमंध धप्पंत दीह॥
हहक्कंत हक्कत नाचत वीरं। पल चारु गोमाय गाजत तीरं॥
छं० ॥ २१८ ॥

धहं राइ चौसट्ठि उपट्टि मद्द। नचे ईस मीसं डकं डक नद्द॥
गहै अंत गिद्धी झड़प्पंत तुट्टं। पलं चार चारं अहारंत लुट्टं॥
छं० ॥ २१९ ॥

प्रसारं प्रवारं धनं श्रोन भारं। गहं राइ नादं नदी जेम नारं॥
धलं मंस हड्डं सुथट्टं असेसं। गहै हंस चारी भरै हंस एसं॥
छं० ॥ २२० ॥

हहकार हंकार हकार हकं। हवक्कं हवक्का धरे धीर धकं॥
गहै केस केसं प्रहारै परेसं। हनै छंडि आवद्ध आवद्धनेसं॥
छं० ॥ २२१ ॥

समं सूर वथ्थं लहै सूर सथ्थं। विनानं सु मसं पयं ढीक पच्छं॥
वुलं अप्प ईषे बरै आन ईसं। उकासंत कासं रजे वीर रीसं॥
छं० ॥ २२२ ॥

बिना पाइ घायं करै पग्ग टेकं। हुये षंड षंडं विहंडं विसेकं॥
महा जुद्ध आजुद्ध देषे अपारं। परे हथ्थ सामंत सो सूर भारं॥
छं० ॥ २२३ ॥

बरे इच्छि थोरथ्थ नीवीर हूंदं। रसं वीर नारद्द नंचै अनंदं॥
इसों जुद्ध हूतें दुअं जास वित्तं। मिरें मंत माहिप्प ज्यों मंस चित्तं॥
छं० ॥ २२४ ॥

## कन्ह और बालुकाराय का युद्ध, बालुकाराय का मारा जाना।

दिषे कन्ह चौहान बालुक्क रायं। उदै दिट्ठ सोकी समं सज्जि घायं॥
तवै बालुकाराइ उम्भारीय पग्गं। करै कन्ह हेलं सुहेलं चिभंगं॥
छं० ॥ २२५ ॥

हने बालुकाराइ सो षग्ग झट्टं। कढ्यौ कन्ह गात्तं सु सेलंनि हट्टं॥
हयौ सेल षंडं कमंडं सजरं। सिल्लै फौरि फुट्टै पटे पुट्टि भूरं॥
छं० ॥ २२६ ॥

धरं झारियं कन्ह सेलं जु नंषे। पऱ्यौ बालुकाराइ सो भूमि धप्पे॥
हन्यौ बालुकाराइ देष्यौ समथ्थं। सबं देषि सामंत आमंत हथ्थं॥
छं० ॥ २२७ ॥

भगी फौज कमधज्ज सा छडि पत। हन्यौ वालुकाराइ देष्यौ समथ्थ
छं० ॥ २२८ ॥

कवित्त ॥ पऱ्यौ राव सारंग। वीर सङ्यौ वडगुज्जर ॥
ईस सीस संभऱ्यौ। सोइ लीनौ स वधि उर ॥
गग दुचित नदि कपि। उमा भै दीन प्रमान ॥
सीस ईस ससिकंठ। हथ्थ वडगुज्जर यान ॥
रुधेव पच पचौ मिलिय। सबर वीर तत्तौ सँगति ॥
पोपद राव झुम्भयौ सरस। स वर बीर भारथ्थपति ॥ छं० ॥ २२९ ॥

## वालुकाराय के मारे जाने पर उसके वीर योद्धाओं का जूझ जाना ।

परतन नर भर भीर। सिधु वढ्यौ चहुआन ॥
जे हरुए उत्तरे। गयौ वहु हथ्थ निधान ॥
कुल भारे रजपूत। रहे पथ्थर परिमान ॥
। राज चढ्यौ चहुआन ॥
वालुकाराइ भारे कुलह। पथ्थर ज्यों सङे रह्यौ ॥
चहुआन वार वज्जी विषम। तत वेर उह्नि न गयौ ॥ छं० ॥ २३० ॥

## वालुकाराय की राजधानी का लूटाजाना ।

चाहुआन भय राज। सुभर वालुका राज वर ॥
अव लुट्टौ घर धेन। अवहि दक्खिझयै पद्दर ॥
धर किपाट वालुका। सूर अतर सपत्ते ॥
पूरन आहुति दीय। पग जग्यह आहुत्ते ॥
वालुकाराइ पजर पऱ्यौ। देपि उभय चहुआन धर ॥
मोरिया भजि दोइ व धि धरि। चर नट्ठा कासी वहर ॥छं०॥२३१॥
तजि सु नारि भजि पीय। विसरि आतुर भय पजर ॥
पिय कोमल सुदरी। परत पिच्छल सस्हर धर ॥
कंचन पत्त पराम। सूर कल मोती धारे ॥
नूत पच परिहार। चद ओपम विचारे ॥
तारक वाल मगलति ग्रह। कै नप सुदरि पारियै ॥

ओपम चंद बरदाइ कवि। जातें चालु विचारियै ॥ छं० ॥ २३२ ॥

## बालुकाराय के साथ मारे गए वीरों की संख्या वर्णन।

दूहा। ॥ परत सु बालुक राय रन। सहस पंच सम सथ्थ ॥
उभय घटी मध्यान उध। धनि सामंत सु हथ्थ ॥ छं० ॥ २३३ ॥
ढिल्ली ईसय सत्त क्षत। परे सु कटि रन थान ॥
सबे सत्त सामंत कुसल। जै लद्धी चहुआन ॥ छं० ॥ २३४ ॥

## बालुकाराय के शौर्य्य की प्रशंसा वर्णन।

कवित्त ॥ धनि बालुक्काराय। सेन सध्यौ चहुआनं ॥
पंग जग्य बिगरंत। अंग नित मान सु सानं ॥
सार धार झिल्लोर। सेन धुंसे दुज्जन दै ॥
प्रथम रारि परि काम। बलि बारन्न बंमन वै ॥
सामंत सेन एकठ्ठ हुअ। संमुह सेन सु धाइया ॥
गोदंड संड नीसान बर। चंपि चुहान बजाइया ॥ छं० ॥ २३५ ॥

## बालुकाराय के पक्षपाती यवन योद्धाओं की वीरता का वर्णन।

पऱ्यौ जुद्ध बालुका। मीर बद्धा षंधारं ॥
ते सम पंग कुमार। षग्ग बज्ज्यौ बर सारं ॥
मिलि सामंत सरोस। रीठ बज्जी झारारहर ॥
मनों मेघ मह्हि बीज। बाल झंझरि ओराझर ॥
सौ सठि सहस मंभर्भ मिलिय। धनि सामंत सु हथ्थ हिय ॥
मारथ्थ पथ्थ दुत्तौ विषम। चंद छंद बत्त कहिय ॥ छं० ॥ २३६ ॥
चौपाई ॥ बज्जियं बीर आयास तूरं। गज्जियं काल आषाढ धूरं ॥
*सजी सेन नाइक दिन मानं। सजियं पति दंती विमानं ॥
छं० ॥ २३७ ॥

## जैचन्द की सेना और मुसलमान सेना का पृथ्वीराज का मुख रोकना।

* इस छन्द में नीचे की दोनो पंक्तिया तो चौपाई की हैं परन्तु ऊपर की दोनो पंक्तिया छन्द भुजंगमप्रयात ही की हैं। पाठ तीनों प्रतियों में समान है।

भुजगप्रयात ॥ मिले मीछ कमधज्ज अरु चाहुआन । वजी सार सार सुधार प्रमान ॥
लगी डंबरी रज्ज आयास छाय । निसा पति गिद्दी रुधिरन्न पाय ॥
छं० ॥ २३८ ॥

तहा चद बरदाय ओपम तव्वी । मनों बाद गठी परे जगि रव्वी ॥
मिले जोध हथ्थ तिवथ्थ बकारे । परे चद मद्दीन छुट्ट पचारे ॥
छं० ॥ २३९ ॥

वजे धाइ आधाय धाय घरक्की । मनों नीर मभ्भें तिरजे तुरक्की ॥
लगै टोप तेगा सु तूटत दीसै । मनो मुक्ति छुच्छू छुटे बीज दीसै ॥
छं० ॥ २४० ॥

धरी अद्ध दीह रह्यौ ता प्रमान । तबै बाह्यौ पग पाइक्क सान ॥
सबै मीर वदा तुरक्काम पान । कहैं पकरौ चाहते चाहुआन ॥
छं० ॥ २४१ ॥

धह्यौ पग मोरी सु पधार सारौ । निनें रोकिय कान्ह चहुआन भारौ ॥
छं० ॥ २४२ ॥

दूहा ॥ चर तिन आनि स वीट वर । मिलि रोवरौ प्रथिराज ॥
पति पग हय जग परि । तिहु पुर वज्जन बाज ॥ छं० ॥ २४३ ॥
परि पारस भृत पग धन । लाग निसानति बान ॥
विटि सेन प्रथिराज वर । जानि समुद प्रमान ॥ छं० ॥ २४४ ॥

## पृथ्वीराज की उक्त सेना पर चढाई और वीरों के मोक्ष पाने के विषय मे कवि की उक्ति ।

कवित्त ॥ होत प्रात प्रथिराज । रच्यौ सामत सूर सँग ॥
चतुरानन वर दिप्प । पह्यौ चिता सजीव अँग ॥
सिरजत लग्गै वार । मरत इन वार न लग्गै ॥
चित्त चेत सिरजू सु जूह । उतकाठ सु भग्गै ॥
इतनौ सु एह अ देह मनि । मरन जुद्ध संग्राम मन ॥
ए जीव रचि फेर न परे । मुगति बध बधे सधन ॥ छं० ॥ २४५ ॥

## दोनो सेनाओं का परस्पर मिलना ।

घरिय अद्धदिन चढ़त। सूर छुटि जुरन सु बद्दे ॥
अप्प अप्प मुष रोकि। अरिन मुष दोऊ सद्दे ॥
अनी सुप्प जरि सुप्प। सोइ उच्चाय सु डारिय ॥
घरिय च्यार सौ च्यारि। जानि धरियार सु मारिय ॥
तट छुट्टि कमंध सु बंधि उठि। भगर थट्ट नट पिल्लयौ ॥
चामंडराय दाहर तनौ। बर दुज्जन भर ढिल्लयौ ॥ छं० ॥ २४६ ॥

## चहुआन और मुसलमान सेना का घोर युद्ध।

भुजंगप्रयात ॥ करी ठेलि दूनौ अनी एकमेकं। षटं लष्प दूनं भिरे राव एकं।
पियै बारुनी सार तुट्टै दुहीनं। उतं उथ्थलै मेजि अग्गानि धीनं ॥
छं० ॥ २४७ ॥

गड़े मद्धि अग्गी सजोगीन होई। रजं सत्त सासत्त संसत्त लोई ॥
लगें लोह तत्ते रुधिं घुट घुट्टै। परें कुंभ षग्गे अघं कन्न छुट्टै ॥
छं० ॥ २४८ ॥

परें बथ्थ बथ्थं विरुझझाय छुट्टें। मनों सुक्ति सारी दुअं हथ्थ लुट्टें।
बहें बान कंमान जंबूर गोरं। सकें उड्डि नाहीं तहां पंषि तोरं ॥
छं० ॥ २४९ ॥

महाबीर धीरं लरें ते तरप्फैं। मनों पंग जंगी बली पंष अप्पैं ॥
तहां बीर सों बीर बीरं डकारं। तहां कोपियं राम बारड उपारं ॥
छं० ॥ २५० ॥

हयं असवारं समेतं उठायौ। मनों तापसी ताप भाते उचायौ ॥
घरी तीय तीयं सु भारथ्थ वित्यौ। रिनं संभरीराव चै वेर जित्यौ ॥
छं० ॥ २५१ ॥

## कन्नौज की सेना का भागना और पृथ्वीराज की जीत होना।

कवित्त ॥ भगिय सेन सा पंग । भगिय चतुरंग सुज मोरिय ॥
बर बालुका सु राय। सेन चहुआन ढंढोरिय ॥
बर श्रृंगार प्रथिराज। हुअ सु तिन बेर प्रमानं ॥
कायर हथिय प्रमान। समुद उत्तरि चहुआनं ॥

वालुकाराय मारौ कुलह । पारथ जिम मध्यह रयौ ॥
दोहित्त पग कमधज्ज कौ । सभरि वै हथ्थह थप्यौ ॥ छं० ॥ २५२ ॥
दूहा ॥ बर वालुका सु राय नृप । निधि लुट्टिय चतुरग ॥
विय सुदेस वर भंजनह । वज्जा वज्जि सु जग ॥ छं० ॥ २५३ ॥

## वालुकाराय की स्त्री का स्वप्न ।

कवित्त ॥ जे भील गत हुत । सोइ कीनिय करतार ॥
जध गत्ति धरि लक । लक जधा मति सार ॥
नेनह दिद्ध सरोज । केस अहि विध सु किन्निय ॥
परवत सक्क चढ त । मेलि साई सुध वन्निय ॥
भय भज्जि राज प्रथिराज वर । गामनि जित राजन सु गति ॥
तजि आस वास सासन सु पिय । सुवर वीर वीराधि मति ॥
छं० ॥ २५४ ॥

## वालुकाराय की स्त्री की विलाप वार्ता ।

भुजगप्रयात ॥ जिनें साजतें धूम धूमें नरिंद । लगी धूम आयास सो भजि चद ॥
तुरी वारज राय पोपद वद । तहा वालुकाराय सग्राम सद ॥
छं० ॥ २५५ ॥
तहा वालुकाराय दानै सु मानै । तिनै भजिया भूप घटि चाहुआन ॥
पग पग्ग पद्दे सु धक्का हलाई । जहा पारसीराव सूर गुराई ॥
छं० ॥ २५६ ॥
छतेरी छनेरी मडेरी बरारी । तिन चद चदेरि नैरी निहारी ॥
जिने तारिया कालपी कन्दराय । जिने मडिया जुद्ध प्रथिराज साय ॥
छं० ॥ २५७ ॥
जिने आल पिडाइ राचक चक्के । वर रोरिया दाइ सग्राम सक्के ॥
जिने जग्य जारे धरे गग पारे । जिने सभरी याट तडे निवारे ॥
छं० ॥ २५८ ॥
जिने भजिय भीम पुर भीम भजे । जिने भजिया जाय गोधग हज्जे ॥
जिने भजिय जाय प्रथम सु कासी । भए सूर सामत उत्त उदासी ॥
छं० ॥ २५९ ॥

जिने भंजियं जाय मेवात थ्रामं। जिने बैर सों सेन सज्जे समानं ॥
जिने भंजियं भीम सोमेस भारी जिने राजधानीं सवें पाय पारी ॥
छं० ॥ २६० ॥

जिने आलगी जोग पंडे षषेली। जिने माथुरी मोह मोहंत लेली ॥
जि सारीपुरं रोरि पारा जगायं। .... . . छं० ॥ २६१ ॥

कियं दीन बंबारि प्रथिराज तोरी। घगं षीच षंगार बल्लोच मोरी ॥
तहां ग्रीव बंबारि अग्रीव फूटी। तहां गोधनं धेन चौनान लूटी ॥
छं० ॥ २६२ ॥

जिने देस पट्टेर जोरी विछोरी। ते तजें पो पीय कांठं सुगोरी ॥
तिनं तीर नह चालहं चाल झांषे। तहां झंपरहि जेम गज झांप लष्षे ॥
छं० ॥ २६३ ॥

तिनं चीर संमीर झारंत तुट्टे। मनों रत्ति रंजं तरं पत्त छुट्टे ॥
तिनं ग्रीव नगजोति रहि फुट्टि पव्वै। .... ... ॥ छं० ॥ २६४ ॥

तमंचे सिषर जमदाह लग्गे। .. . .... ... . ॥
तिनं अस्त्र प्रज्जारि मिटी म्रग्गएनी। तहां चलहि तिन तेज सुषचंद रेनी॥
छं० ॥ २६५ ॥

तहां बीज फल जानि घन कीर धाए। तहां दसन बालमे दसनं छिपाए॥
तिनं सद्द सहरोस सहरोस संकी। तहां थर हरे थकि रही हीन लंकी ॥
छं० ॥ २६६ ॥

कव्वि रटि रटति पिय पीअ जंपै। एम रिपु खनि प्रथिराज सु कंपै ॥
॥ छं० ॥ २६७ ॥

वाधा ॥ संबर काम चढ्यौ चहुआनं। कंपै भै चिय दुज्जन वानं ॥
बर छुट्टत नीवी न सम्हारै। लेहिं उसास प्रहार प्रहारै ॥छं०॥२६८॥

अंगुरि एक ग्रहै कर बालं। दूजै कीर निवारति जालं ॥
थान थान विह्वल भइ बालं। मुत्तिन उर बर तुट्टित मालं ॥
छं० ॥ २६९ ॥

सो ओपम कविचंद सु पाई। मनों हंस कटि पंछ चिलाइ ॥
छं० ॥ २७० ॥

Nagari-Pracharini Granthmala Series No. 4-12

# THE PRITHVÍRÁJ RASO

OF

CHAND BARDAI,

12

EDITED

BY

*Mohanlal Vishnulal Pandia, & Syam Sundar Das, B. A.*

WITH THE ASSISTANCE OF KUNWAR KANHIYA JU

CANTOS XLVIII to LIV



महाकवि चंद वरदाई

कृत

# पृथ्वीराजरासो

जिसको

मोहनलाल विष्णुलाल पंड्या और श्यामसुन्दरदास बी. ए. ने

कुँअर कन्हैया जू की सहायता

से

सम्पादित किया।

सर्गे ४८ से ५४ तक।

PRINTED AT THE TARA PRINTING WORKS AND PUBLISHED BY THE NAGARI PRACHARINI SABHA BENARES

1908

# सूचीपत्र ।



०

दूहा ॥ गय मदा चप चंचला । गुर जघा कटि रंच ॥
　　पिय प्रथिराज सु रिपु कियौ । विपरित करन विरंच ॥छं०॥२७१॥

कवित्त ॥ सुभट सतें सहस । घरिनि तिन पुलिय सुरन बल ॥
　　कुसुम कप धन उअर । भमरे भर करय जु अलि तन ॥
　　कपि करग तारन । अब पल्लव कि कीर मति ॥
　　धाह सबद उच्छलीय । कग्ग कलाठ कंठगति ॥
　　सिर चिहर मोर विसहर गिलिय । भनिस चंद कवियन वयनं ॥
　　चहुआन राव सोमेस सुअ । प्रथियराज इम तुअ दुअन ॥छं०॥२७२॥

## पृथ्वीराज का बालुकाराय को मार कर दिल्ली को आना।

　　हनिग राव बालुका । भजि पोपद मह्लापुर ॥
　　लुट्टि रिद्धि नव दिद्धि । कनक पट ऋल नग धुर ॥
　　करत सास उद्दास । छोहि जोरी वर दंपति ॥
　　फिर्यौ राज चहुआन । प्रान देषे हरि संपति ॥
　　बाजंत नद्द नीसान वर । धाह प्रकास हिलोर धर ॥
　　भजेव जग्य जैचंद न्टप । थान वयट्ठौ कपि पर ॥ छं० ॥ २७३ ॥

## गत घटना का परिणाम वर्णन।

　　सुनि विधात अब दुष्य । जायषे मानव दुष्य ॥
　　चंद दुट्ट अजह्न दहै । विरहिन अप रुष्य ॥
　　रिपु जानत चहुआन । मत इह गत्त न कित्तौ ॥
　　चप चंचल गति मंद । गुरन जंघा फिरि धत्तौ ॥
　　पावर सुगत्ति धरतौ तनह । मन अगम गिरि चढ़न कौ ॥
　　विचारि बत्त भवपित्त मन । तौ बैठति हम गढ़न कौ ॥छं०॥२७४॥

## बालुकाराय की स्त्री का जयचन्द के यहां जाकर पुकार करना।

दूहा ॥ रन हारी पुकार पुनि । गई पग पंधाहि ॥
　　जग्य विध्व सिय न्टप दुलह । पति जुग्गिनिपुर प्राहि ॥ छं० ॥ २७५ ॥

## इति कविचंद विरचिते प्राथिराज रासके बालुकाराय वधनो नाम अडतालिसमों प्रस्ताव सम्पूर्णम् ॥ ४८ ॥

# अथ पंग जग्य विध्वंसनो नाम प्रस्ताव ।

## ( उंचासवां समय । )

### यज्ञा के बीच में बालुकाराय की स्त्री का कन्नौज पहुँचना ।

दूहा ॥ जग्य उजाये अट्ठ दिन । अठ्ठ रहे दिन अग्ग ॥
तेरसि माधह पुब्ब पष । सुदर पुकारह जग्य ॥ छं० ॥ १ ॥

### यज्ञ के समय कन्नौजपुर की सजावट बनावट का वर्णन और जयचन्द को बालुकाराय के मारे जाने की खबर मिलना ।

पद्धरी ॥ तिन समय ताम कनवज नरेस । क्रत काम पुन्य सज्जे असेस ॥
सँवर सँजोग सम जग्य काज । विथ्थुरिय रिद्धि गति विविध राज ॥
छं० ॥ २ ॥

शृंगारि सहर विविधं बिनान । आनद रूप रज्जे उतान ॥
तोरन अनूप राजै सु भाइ । जगमगत षंभ हिम जरित ताइ ॥
छं० ॥ ३ ॥

बासन विचित्र उत्तान ताम । मंडप्प उच सज्जे सु धाम ॥
बासनह स्रेन विधि बधि बान । सोभत धज्ज बधे सु थान ॥
छं० ॥ ४ ॥

छोनी पवित्र स्रद्धी सवारि । द्रावै सु मंडि सुर सम अपार ॥
गावत थानथानह सु गेव । मंगल अनेक साजो सु भेव ॥
छं० ॥ ५ ॥

जलजात माल तोरन कुसुम्म । बहु रंग विद्धि सोभा सुरम्म ॥
आये सु न्रपति अनेक थान । उद्दार मत्ति पिति आसमान ॥
छं० ॥ ६ ॥

संमर संजोग लष्षे सु भूप। संपत्त लाज हय गय अनूप ॥
देवंत अत्ति उत्तान थान। प्रगटंत अप्प गुन आसमान॥ छं० ॥ ७॥
चिंतै सु चित्त कामधज राइ। केहरि कंठेर वर मुत्ति[1] काय ॥
संजोग सज्जि नयरी प्रकार। सम कारह साज हय गय सुमार ॥
छं० ॥ ८ ॥

वाजे अनंत बज्जे विवान। बहु नृत्य भारत रंजंत तान ॥
कौतिग सु राज राजै अनूप। क्रीतयंत कंठ सो दिष्ट रूप ॥
छं० ॥ ९ ॥

भूलंत नेन देषत विनान। मग्गंम चित्त साक्षत्य जान ॥
आतस चरित्त साजे अनेव। नाटिक्क कोटि नाचंत भेव ॥छं०॥१०॥
देषहि विवान साजहि सु देव। वानिय प्रसाद कछु कहिय गेव ॥
इहि विद्धि सत्त अह विर्त्ति जाम। अस आइ कुक्कि पर दार ताम ॥
छं० ॥ ११ ॥

कर पंग मग्ग आगें सु वीर। सर सुक्कि मुक्कि सुमनं प्रसीर ॥
सुनियै न सद्द नीसान भार। दरबार मद्धय इत्तौ पुकार ॥
छं० ॥ १२ ॥

तम पुच्छि ताम जैचंद राज। अवगुन अग्गा किन करिय काज ॥
उच्चंत ताम धाह्न सउत्त। चहुआन राव सोमेस पुत्त ॥छं०॥१३॥
सब देस भंजि षोषंद थान। वालुकाराय हनि देषि प्रान ॥
छं० ॥ १४ ॥

## सात समुद्रों के नाम।

दूहा॥ षीर नीर दधि ईष घृत। वारुनि समुद लवन्न ॥
इन सत्तन सम जफाने। बोलिय कामध वचन्न ॥ छं० ॥ १५ ॥

## दसों दिशाओं और दिग्पालों के नाम।

कवित्त॥ पूरब दिसि पतिइंद। अग्नि कूंनह अगिनेयं ॥
दच्छिन यम नैरत्ति। कून नैरत्ति सुनेयं ॥

(१) ए.-माय।

पच्छिम अधिपति वरुन। वाय कूँन बहवान ॥
उत्तर हेरि कुबेर। कून ईसह ईसान ॥
ऊरद्ध ब्रह्म पाताल नग। मान षडि दिगपाल कौ ॥
प्रथिराज काल्हि आनो पकरि। तौ जायौ विजपाल कौ ॥
छं० ॥ १६ ॥

अरिल ॥ द्रोनागिर हनुमत उपारिय। अहंकार उर अंतर धारिय ॥
कहत चंद हरि गर्व पहारिय। सायक षँचि भारथ वग मारिय ॥
छं० ॥ १७ ॥

## बालुकाराय का वध सुनकर जयचन्द का क्रोध करना।

पद्धरी ॥ दै अधर दंत कंपौ रिसाइ। बुल्ल्यौ सरोस कमधज्जराइ ॥
धन भरौ लष्ष वे सरस वाउ। करि सवालाष नीसान घाउ ॥
छं० ॥ १८ ॥

सज्जौ गयंद सत्तरि हजार। अरु असीलष्ष तिष्षे तुषार ॥
पाइक्क कोरि धानुष्ष धार। स्वाकोरि सजौ वकै झुझार ॥ छं० ॥ १९ ॥
नव कोरि जोरि आतस्स बाज। इत्तनौ सेन छिनमेक साजि ॥
पकरो दुअन जिन जाइ भाजि। पूनी सु भ्रात को ठोर आज ॥
छं० ॥ २० ॥
गहिलेउ पिसुन पारो विपत्ति। जैचंद कोपि बोल्यौ न्रपत्ति ॥
॥ छं० ॥ २१ ॥

दूहा ॥ जित्ति जगत जैपत्त लिय। दिसि सुरधर उपदेस ॥
छिति रष्षन छिति परस वर। सुनि पगुरे नरेस ॥ छं० ॥ २२ ॥

## यज्ञ का ध्वंस होना और जयचन्द का पृथ्वीराज के ऊपर चढ़ाई करने की तैय्यारी करना।

पद्धरी ॥ थकि वेद वेन विप्रान गान। आनंद सकल सुनियै न कान ॥
करि चंपि राव मुक्यौ निसास। बिग्गर्यौ जग्य मची विसास ॥
छं० ॥ २३ ॥

बंधौं सु चंपि अब चाहुआन। विग्गर्यौ जग्य निहचै प्रमान॥
जोगिनी राज चितंग जोइ। बंधौं समेत प्रथिराज दोइ॥ छं०॥ २४॥
सन्नाह राज बंधौ स बीर। निर्वार करौं चहुआन और॥
आहुट्टराज प्रथिराज साहि। पीलौं जु तेल जिम तिल प्रवाहि॥
छं०॥ २५॥

संभरि जुन्हाइ बुल्लाइ राइ। इक बत्त कहा पिय सुनहु आइ॥
सुनियै न पुन्य सभ मग्ग राज। जुव जसि जुवत्ति अति करिग साज॥
छं०॥ २६॥

पुच्छीस ताम संजोगि बत्त। कहि धाह कौन मोपित विरत्त॥
उच्चरी ताम सहचरी एक। बंधौ सु राज प्रथिराज तेक॥ छं०॥ २७॥
दिल्ली नरेस सोमेस पुत्त। चहुआन पान देषे सउत्त॥
बालुकाराव सम्यौ सु तेन। षोषंद भंजि पुर लुट्टि रेन॥ छं०॥ २८॥

## यह सब सुन कर संयोगिता का अपने प्रण को और भी दृढ़ करना।

सुनि श्रवन बत्त संजोगि तथ्थ। चितां सुचित्त गंधर्व कथ्थ॥
संजोगि जोग वर तुम्ह आज। व्रित लयौ बरन प्रथिराज साज॥
छं०॥ २९॥

द्रिढ करिय मंच सम चित्त अत्ति। पितु विरत बुद्धि छंडौ विमत्ति॥
संजोगि ताम जंप्यौ सु एम। मानौं सु मुगाफ इह देहु नेम॥
छं०॥ ३०॥

चहुआन सुबर मोसत्ति मत्ति। छंडौ सु अवर लालिच अत्ति॥
इम जंपि मंच सा निज्ज धाम। छंडेव अप्प विधि ब्याह काम॥
छं०॥ ३१॥

दूहा॥ गंठि जुन्हाई उन्हाइ निजु। राइ बरन निज दान॥
श्रुति अनुराग संजोगि कौ। करहु न प्रभू प्रमान॥ छं०॥ ३२॥

## समय उपयुक्त देख कर जयचन्द का संयोगिता के स्वयंवर करने का विचार करना।

कवित्त ॥ बालवेस वय चढत। अम्म रेष्यों न पुच्छि ग्रह ॥
भूमि भूमि न्रिप मिले। जानि वातूल तूल तह ॥
बर सजोगि प्रनाइ। राज बध्यौ चहुआन ॥
बधि बीर प्रथिराज। जग्य मडौ परवान ॥
सज्जै जु काइ भजै कवन। का जानै किम होइ फिरि ॥
पुत्रीय स्वयवर मडिकै। फिरि बधौ दुज्जन असुरि ॥ छं० ॥ ३३ ॥

दूहा ॥ रह सुमत न्रप चिति मन। वजो अवाजन साज ॥
सुनि सजोगि कुमारि ने। हृत लीनौ प्रथिराज ॥ छं० ॥ ३४ ॥

## यह सुन कर संयोगिता का चौहान प्रति और भी अनुराग बढ़ना।

कवित्त ॥ जग्य विध्वसिय पग। दुअन श्रोतान बढाइय ॥
सुनि सुनि रह सजोगि। चित्त हृत लीय प्रवाहिय ॥
बरों कि बर चहुआन। वार घोज अम्म सारिय ॥
कै छण्णों देंउ प्रान। बरों मनमध्य विचारिय ॥
मन मझ्झ बत्त इत्ती करी। प्रगट न वल बालह करी ॥
पहुपग मत बहु मानि कै। राज राज उच्चित फिरि ॥
छं० ॥ ३५ ॥

दूहा ॥ पग सुयवर थप्पि तह। सुनिय जुन्हाइय वत्त ॥
बर कमोद जिम सुदरी। रचि वचननि सुनि गत्ति ॥छं०॥३६॥
मा मुरछी धुक्किय धरनि। सुनिय सजोइय बाल ॥
सुहन सुहदी बत्तरी। भुअन परही झाल ॥ छं० ॥ ३७ ॥

अप्प स्वयवर की जरहि। सथ मुक्किय अरि काज ॥
सबै बीर सथ्थह दए। रहि कनवज्ज सु राज ॥ छं० ॥ ३८ ॥

हालाहल की फौज रत। तुतर किय चहुआन ॥
अप्प अप्प कों ह्वै गई। धर जगरी विहान ॥ छं० ॥ ३९ ॥

## पृथ्वीराज का शिकार खेलते समय शत्रु की फौज से घिर जाना।

कवित्त ॥ गथ जंगल जगलियं । राज निरवास देस करि ॥
राजा रैवन जुथ्थ । गयौ प्रथिराज मंत करि ॥
प्रजा पुलिंद नरिंद । समर रावर धर रापौ ॥
चीय चीय साविच । थान थानं न्रप पापौ ॥
सम हथ्थ जुथ्थ की काथ्थ गै । सुबर काथ्थ कविचंद कहि ॥
प्रथिराज राज अरु वीर गति । विपन मझ्झ आषेट गहि ॥
छं० ॥ ४० ॥

## राव रैना का भाग जाना।

काइर मुक्यौ नरिंद । पुहप परजंत मधुप तजि ॥
सुके सर तजिहति हंस । द्रुम्म बन म्रगन पत्ति भजि ॥
ज्यौं कलहीत सु पंषि । तजै तरवर नन सेवं ॥
द्रव्य हीन कौं गनिक । तजंत पथ्थर करि देवं ॥
जल तजत कुंभ ज्यौं भिष्ट दुज । जग्य पवित्त न मानइय ॥
भजि थान थान अरि म्रत गयं । बर लालचि सु प्रानइयं ॥
छं० ॥ ४१ ॥

दूहा ॥ मानि प्रान की लालसा । तजि साईं सौं हेत ॥
छंडि गए कायर सबै । रहै सूर बधि नेत ॥ छं० ॥ ४२ ॥

## केवल १०६ साथियों सहित पृथ्वीराज का शत्रु पर जै पाना।

कुंडलिया ॥ पालिज्जै लहु पुत्त लौं । मानिज्जै गुरु जेन ॥
बर संकट सो भृत्त नै । साईं मुक्यो तेन ॥
साईं मुक्यौ तेन । सिंघ नन होइ न भिल्लं ॥
सौ समंत छह सूर । सम प्रथिराज इकल्लं ॥
धर धूंसे बर पंग । कोस पंची मालिज्जै ॥
मिथ्यौ जग्य कामधज्जा । धज्ज बंधे पालिज्जै छं० ॥ ४३ ॥

**इति श्री कविचंद विरचिते प्रथिराज रासके पंग जग्य विध्वंसनो नाम उनचासमो प्रस्ताव सम्पूर्णम् ॥ ४९ ॥**

# अथ संजोगता नाम प्रस्ताव लिष्यते ॥

## ( पचासवां समय । )

### पृथ्वीराज का शिकार खेलने जाना और कन्नौज के गुप्त चर का जयचन्द को समाचार देना ।

*दूहा ॥ तिहि तप आषेटक भ्रमें । थिर न रहै चहुआन ॥
जोगिनिपुर जो रष्षनह । दस सामंत प्रधान ॥ छं० ॥ १ ॥
दूत दोइ जुग्गिनि पुरै । गय कनवज फिरि दिष्षि ॥
ढिल्लीवै ढिल्ली चरित । कहैं पग सों सिष्य ॥ छं० ॥ २ ॥

### पृथ्वीराज का शिकार खेलते फिरना और सांझ होते ही साठ हजार शत्रु सेना का उसे आ घेरना ।

कवित्त ॥ इह अप्पानी धत्त । बैर कट्ठै चहुआन ॥
मद्धि प्रात अरु सझ । भयति कपै [1]पगान ॥
पच अग पचास । सोर ढिल्लिय रचि गट्ठे ॥
यों कहत दुत बीय । आय बन बीर सु ठट्ठे ॥
दुसमन दुरग दैवान गति । अब कुरग जम्मी ततरि ॥
गज फुक जेम पूजौ जु इम । चढि अरि समुह न्रप्प भिरि ॥छं०॥३॥
सिध वचन [2]चर मानि । पान असि लष्प सु फेर ॥
सुवर तप्प चहुआन । कोइ समुह नन हेर ॥
भेद न्रपति करिपान । कन्ह लिन्नो उर भान ॥
मिलि ततार कलुधज्ज । तारि कट्ठे चहुआन ॥
वर हस छिपत एकत्त निसि । प्रात अचानक बढ्ढियै ॥
ढिलही वज्र कर वज्र वर । सट्ठि सहस भर चढ्ढियै ॥ छं० ॥ ४ ॥

( १ ) ए क को पगान । ( २ ) ए वर ।

* मो प्रति का पाठ यहा से पुन. आरम्भ होता है ।

सिलह अगें करि लीन। गाम मगमें उत्तारिय ॥
सोदागिर ईसब्ब। [1]बीर बढ्ढिउ जस मारिय ॥
अंधारी नव भार। अप्प दूनों संपत्ते ॥
अट्ठ पारि बर चढ्यौ। [2]भेस जू जू बर मत्ते ॥
संजुरन बेन कारन्न सब। भाग चवध्थै चढ्ढयौ ॥
बाजीद षान लूंषे मनों। चूक [3]चोंक बर बढ्ढयौ ॥ छं० ॥ ५ ॥

## सब सामंतों का शत्रु सेना को मार कर बिड़ार देना।

पार पार बाजीद। धाइ अप्पौ नर कोई ॥
चूक चूक चिंतयौ। सब्ब सामंत जगोई ॥
चूक बीर मानि कै। बीर [4]कैमास जु आइय ॥
सूर सूर आहुट्टि। [5]सब्ब हंसीरह धाइय ॥
बर दीन एक अदीन जुध। निसि सपूह कलहंत बजि ॥
बर जग्ग दट्ठ बढ्ढह परे। [6]जहां तहां हिंदू सु भजि ॥ छं० ॥ ६ ॥

फिर कहंत बन बीर। चरित ढिल्ली चहुआनं ॥
अप्पन न्रप आषेट। सूर सम्हौ सुलतानं ॥
बर दाहिम कैमास। सिंघ चौकी बर घल्ली ॥
आय अब्ब सामंत। बंध प्रथिराज सु चल्ली ॥
बर साम दान अरु भेद दंड। कंका बंक न्रप किज्जियै ॥
सामंत मंत बंधि सु मति गति। सामि संग्राम न छिज्जियै ॥ छं० ॥ ७ ॥

## सामंतों की स्वामिभक्ति का वर्णन।

एकदेह पहुपंग। बंधि [7]निझझर निसंक भरि ॥
दुतिय देह पज्जून। सुरंभ कूरंमदेव बर ॥
त्रतिय देह तूंअर। प्रहार पांवार सलष्षी ॥
चतुर देह दाहिम्म। धरन नरसिंह सु रष्षौ ॥

(१) ए. कृ. को.-वीर वढी ऊस भारिय। (२) ए. कृ. को.-भेद।
(३) मो.-चूक। (४) मो.-कैमासह। (५) ए. कृ. को.-हसारह।
(६) ए. कृ. को.-"जह नह हिजन सु भज्ज"। (७) मो.-निडर, निड्डर।

पचमी देह कैमास मति। वर रघुवस कानव विय॥
षट देह गौर गुज्जर अठिल। लोहानौ लगुरि सविय॥ छं० ॥ ८॥

## जयचन्द का अपने मन्त्री से संयोगिता का स्वयम्बर करने की सलाह करना।

तब सुमत परधान। पग सब सेन बुलाइय॥
जु कछु मत मतियै। मत चहुआन सु धाइय॥
प्रथम मूल दिज्जियै। व्याल आवै कौ नावै॥
जिनहि नाहि दिज्जियै। लाभ [1]सुदरि अकरावै॥
मोमत मत चितै न्रपति। बाल स्वयवर किज्जियै॥
तापच्छ सिध एकट्ठई। फिरि दुज्जन भिरि भजियै॥ छं० ॥ ९॥
दूहा॥ इतनी बत जैचद सो। कही सुमत प्रधान॥
बत मन्त्री जैचद नें। अतर मत भए आन॥ छं० ॥ १०॥
मानि मत पहुपग ने। महल कहल उठि जाइ॥
वर सवर सजोग कौ। पुच्छि जुन्हाई आइ॥ छं० ॥ ११॥

## जयचन्द का सयोगिता को समझाने के लिये दूतीं को भेजना।

चौपाई॥ सुनी जत वर वैर जुन्हाई। सहचरि चरी सुरग बुलाई॥
कहि वर वर उतकठ सु बाला। चितै पुच्छि [2]विविरि वर माला॥
छं० ॥ १२॥
सहचरि चरित [3]वरन मोकल्ली। मनो हरि कामन हरी इकल्ली॥
छं० ॥ १३॥
सति कारन चित हरन। सतिका नाक तिहि।
*वर सुमतिका नाम। प्रबोधनि नाम जिहि॥ छं० ॥ १४॥
दूहा॥ सुस्थ सु राजन सुस्थ चित। सुस्थ विलब न धीर॥
पुरुष जु काम काम सचरै। नैन सुता पन पीर॥ छं० ॥ १५॥

(१) ए कृ को सुन्दर। (२) ए कृ को विवर। (३) ए कृ को चरन।
* मालूम होता है कि उपर की चौपाइ के दो अंतिम दो प्रथम पद भूल से खडित हो गए हैं।

वार्ता ॥ राजा आयस दीनौ। सहचरी सलाम कीनौ ॥
हमारी सीष धरौ। [1]संजोगिता कौ हठ दूरि करौ ॥

## दूतिका के लक्षण और उसका स्वभाव वर्णन।

नाराच ॥ परक्खि पंगराय दुत्ति पुत्ति आलि मुक्कने।
तिसाम दाम दंड भेद मारसी विचष्पने ॥
बचन्न चित्त चातुरी न ताहि कोइ पुज्जई।
हरंत मान मेनका मनोहरंन सुझझई। छं० ॥ १६ ॥
श्रवन्न नेन सेन सेन तार तार मंडई।
अनेक विद्धि सिद्ध साध ईस ग्यान पंडई ॥
अनेक भांति चातुरीनि वित्त चित्त चोरई।
छिनेक में प्रसन्नवै जु जेम मेन डोरई ॥ छं० ॥ १७ ॥
कलक्ककलं अलाप जाप ताप छत्त संसई ॥
स्रिषंड ज्यों मिठास बास सासता प्रसन्नई ॥
अनेक बुद्धि सुद्धि सब्ब सुच्छि काम जग्गवै।
सु पाठई चतूर बत्त प्रथंममन्न लग्गवै ॥ छं० ॥ १८ ॥
रहंत मोन मोनही हसंतते हसावही।
विषंम जोग भोष तेज जोर सों नसावही ॥
अगोन कंठ पोत रूप उत्तरं दिवावही।
कपट्ट ग्यान बत्त मंडि हट्ठ सों छंडावही ॥ छं० ॥ १९ ॥
प्रचारिका सु चारि जाइ अंगने समुझझवै।
अनेक चित्त चातुरी सु आप मन्न [2]सुझझवै ॥
॥ छं० ॥ २० ॥

गाथा ॥ चंचल चित्त प्रचारो। चंचल नैंनीय चंचला बेनी ॥
थावर चित संजोई। थावर गति गुह्य गंमाहि ॥ छं० ॥ २१ ॥

## दूती का संयोगिता से वचन।

रासा ॥ अलस नयन अलसायत आदुर प्रप्प किय।
किम बुझिय मो तात सकिल्लिय एक हिय ॥

(१) ए. कृ. को.-संजोगि।　　(२) मो.-परात्ति।

तब वाले वर तात सयवर मडइय।
कहि वर उतकठाइ माल उर छडइय ॥ छं० ॥ २२ ॥

चौपाई ॥ मिलि मडल राजान्न सु वरई। सो उच्छव वधे सकरई ॥
देषि वाम भोली तजि अग। ते ऊभे दरवारह पग ॥ छं० ॥ २३ ॥

## दूती की वार्त्ता पर कुपित हो कर संयोगिता का उत्तर देना।

कवित्त ॥ दै वर सेन सँजोग। सषि सहचरि सम वुल्लिय ॥
अवुझ घात वज्रपात। काम वेमो दुष भुल्लिय ॥
[1]परसमाद कै किति। ताहि गगा गुन गावै ॥
वझि पूत रस पढत। क्रन होनह समझावै ॥
सहचरिय वतनि सुन्निय सुवर। चित चल चित वत्त न वकिय ॥
वर भई समझि सजोगि पै। फिरि उत्तर तिन तव्व दिय ॥छं०॥२४॥

## पृथ्वीराज की प्रशसा और संयोगिता के विचार।

दूहा ॥ जे वधे पित सकरह। जे पट्ठे पित लोन ॥
ते वट्ठी जन वापुरे। वरै सँजोगी कोन ॥ छं० ॥ २५ ॥
रे सह सह सहचरिय गुन। का जानौ कुल वत्त ॥
जे मो पित वापह कहै। तेमो वधव मत्त ॥ छं० ॥ २६ ॥
तिहि पुची सुनि गुन दुती। तात वचन तजि काज ॥
कै वहि गगहि सचरौ। पानि ग्रहन प्रथिराज ॥ छं० ॥ २७ ॥
सुनत राज अचरज्जि किय। हिये मन्नि अनराव ॥
हौ वरि अवरहि देउ वर। दैवै अवर सुभाव ॥ छं० ॥ २८ ॥
तव पगुरि मन पगु करि। धाइ सवुज्झी वत्त ॥
तुम पुची गुन जानि हौ। कारहु दूरि हठ दुत्त ॥ छं० ॥ २९ ॥

## संयोगिता का वचन।

चद्रायना ॥ मो मन मझ गुरु जन गुझझ सु तुम कहौ।
जपत लाजो जीह सु उत्तर लहु लहो ॥

( १ ) मो मुझझे। ( २ ) ए कृ को परम। ( ३ ) मो काहु।

सत्त सेन सामंत सूर छह मंडलिय।
बरन इच्छ बर मोहिय हंति अषंडलिय॥ छं० ॥ ३० ॥

## धा का वचन।

दूहा॥ अन दिषि दृत कीजै नहीं। तात मात [1]बरजन्न॥
पच्छि मनोरथ पुज्जि है। मानि सीष धरि [2]मन्न॥ छं०॥ ३१॥
कवित्त॥ बचन समुह संजोगि। बाल उत्तर उच्चारिय॥
अजहूं कनक समूह। तुच्छ जानै नर नारिय॥
मलया [3]पामर पुलिंद। करै इंधन बर चंदन॥
अति परचौ जिहि जानि। काच कीजै अलि बंदन॥
सो सरै पंच पंचौ भयौ। परचै नहिं चहुआन किय॥
संयोगि क्रम्म बर पुब्ब गति। तैंत अली अलि व्रत्त लिय॥छं०॥३२॥

## सहचरी का वचन।

सहचरी वाक्य॥ गाथा॥ मुगधे मुगधा रसया। अवरं जे भिन्न रस एवि॥
लहुआ लुहान पुत्तं। तूं पुत्ती राज ग्रेहायं॥ छं०॥ ३३॥

## पृथ्वीराज के वीरत्व का संकीर्तन।

## संजोगिता का वाक्य।

कवित्त॥ जिहि लुहार सुनि दुत्ति। साहि शंकर गढ़ि बंध्यौ॥
जिहि लुहार गढ़ि षग्ग। पंग जग्गह घर रुंध्यौ॥
जिहि लुहार सांडसी। भीम चालुक अहि साहिय॥
जिहि लुहार आरन्न। बरै बर मानस गाहिय॥
पावक्क सबर बर नैरि सह। अरनि मंडि जिहिं बारयौ॥
भव भूत भविष्यत व्रत मनह। कुल चहुआनह तारयौ॥ छं०॥३४॥
दूहा॥ अथवा राजन राज ग्रह। अथवा माय लुहानि॥
विधि बंधिय पट्टल सिरह। इह मुष गंध्रव जानि॥ छं०॥ ३५॥

(१) ए. कृ. को.-गुरु जन्न। (२) ए. कृ. को -मन्न।
(३) ए. पर मर कृ. को -पमर।

साटक ॥ आरन्नी अजमेर धुम्मि धमनी, कर मडि मडोवर ॥
मोरीरा मर सुड दड दमनो, अग्नि उचिष्टा करी ॥
रनथभ थिर थभ सीस [1]अहिन, ज्वलदिष्ट कालजर ॥
क्रप्यान चहुआन जान रहिय, घडनोपि गोरी घडा ॥ छं० ॥ ३६ ॥

## सखी का वाक्य ।

सषी वाक्य ॥ तो पुनी मरहट्ट थट्ट सबले, नौमच वैरागरे ।
कर्नाटी कर चीर नीर गहनो, गोरी गिरा गुज्जरी ॥
निमोवे हथलेव मालव धरा, मेवार मडोधरा ।
जित्ता तातय सेव देव न्नपती, तत्वान्यनं कि वरे ॥ छं० ॥ ३७ ॥

स्लोक ॥ नमे राजन सवादे । नमे गुरु जन आग्रहे ॥
वरमेक स्वय देहे । नान्यथा प्रथिराजय ॥ छं० ॥ ३८ ॥

## संयोगिता की सकोच दशा का वर्णन ।

कवित्त ॥ श्रवननि सहचरि वचन । चित्त गुरुजन सभारिय ॥
रसन वचन चाहत । पन सु अप्पनौ विचारिय ॥
समभिलाप गध्रव्व । भयौ किल किचित नारिय ॥
नयन उमडि जल बिद । वदन अब्रू परि भारिय ॥
उपमान इहै कविचद कहि । वाल जदिन सुर सभयौ ॥
उपफेन अमी मभभद्द रह्यौ । ससि काल क उपफानि गयौ ॥छं०॥३६॥

द्रिग रत्त करि बाल । भौंह बकी करि पिक्खिय ॥
सो ओपम वरदाइ । चद राजस मन भज्जिय ॥
सैसव जुवन नरिंद । परसपर लरत विश्रान ॥
मनु सम रप्पत वाल । दुहुन सौ पीझत आन ॥
भौंहन्नि तीर जाने छुरी । दुहुन बीच अड्डी करी ॥
सो रूप देषि सजोगि कौ । उठि सहचरि मतह हरी ॥ छं० ॥ ४० ॥

दूहा ॥ जा जीवन वतह वयन । वयन गये मृत होइ ॥
जा थिर रहै सोई कहौ । हो पूछू तुम सोइ ॥ छं० ॥ ४१ ॥

(१) मो अहित ।

## सखी का बचन।

थिर बालै वल्लव मिलनु। जौ जुब्बनु दिन होइ॥
*गयौ जुवन कछु बनत नहिं। रति मंझै घट लोइ॥ छं०॥ ४२॥

## संजोगिता का बचन।

रति आग्रह तिन सों करहु। जो तुम सषी समान॥
ज्वाब ज्वाब लजा करौं। मौं तुम तात प्रमान॥ छं०॥ ४३॥

## सखी का बचन।

तोसौं मात न तात तन। गात सुरंगरि याह॥
यों जोवन अथ्थिर रहै। अंब कि अंजुरियाह॥ छं०॥ ४४॥

साटक॥ जाने मंदिर द्वार चार चिहुरा वाढ़ंत चित्तानलं॥
जाती फुल्लय [1]पंक जस्य कलया, कंदर्प दीपं प्रभा॥
झंकारे भ्रमरे उडंत बहुला, फुल्लानि फुल्लंतया॥
सोयं तोय संजोय भोग समया, प्राप्तेवसंते छबी॥ छं०॥ ४५॥

## संयोगिता वचन ( निज पण वर्णन )।

कुंडलिया॥ कहि सजोगि सुनि बत्त इह। मरन सरन मुहि एक॥
किम अनि रावह लब्भिहै। दुल्लह जनम विसेष॥
दुल्लह जनम बिसेप। लज्ज सिंगारम थक्की॥
बाहिथवत चहुआन। आस सासा जिय रुक्की॥
बर गुरुजन बिसाहनो। हिंदु हद्द बद्दह हियो॥
सुक जाई सवरीस। उभैं पच्छै श्रुति कहियौ॥ छं०॥ ४६॥

साटक॥ इंद्रो किं अलि अन्यईय अनयो, चक्की भुजंगा सुरं॥
चच्छी चारु विचार चारु भंवरे, चिंचीनि बंका करे॥
तस्थानं कर पाद पल्लव वसा, बल्ली वसंता हरे॥
चतुरे तव चतुराइ आनन रसा, सा जीव महना वरे॥ छं०॥ ४७॥

दूहा॥ ब्रम्ह आइ पहुपंग कै। बर चहुआन सु लेषि॥
सुद्धि नहीं किर बोलु तुहि। रन पत्तह करि देषि॥छं०॥४८॥

* यह दोहा मो.-प्रति में नहीं है। ( १ ) मो.-चम्पकस्य।

स्लोक ॥ सवादेव विनोदेव । देव देवान रच्छित ।
अनुप्राने प्रयाने वा । प्रानेस ढिल्लीश्वरं ॥ छं० ॥ ४९ ॥
दूहा ॥ देहि सही सजोगि दै । निकटति पग कुमारि ॥
जुग्गिनिवै जीवन मरन । लै अलि अप्प विचार ॥ छं० ॥ ५० ॥

## दूती का निराश होकर जैचन्द से सयोगिता का सब हाल कह सुनाना ।

सुनत सहचरी पुत्ति वच । विनसच पुत्ति उदास ॥
उत्तर दीन सु उत्तदिय । पग नरिंदह पास ॥ छं० ॥ ५१ ॥
दुत्तिन उत्तर उत्तरिय । वुद्धि वध परमान ॥
न्टप आगे वट्टिय न कछु । उत्तर दियौ न आनि ॥ छं० ॥ ५२ ॥

## सयोगिता के हठ पर चिढ कर जयचन्द का उसे गंगा किनारे निवास देना ।

सहचरि पग नरिंद सजि । कहिय आइ अलि जाइ ॥
वर सजोगि न मानई । चित्त कारहु समझाइ ॥ छं० ॥ ५३ ॥
तव झुकि पग नरिद ने । तट गंगा किय ग्रेह ॥
कै वुड्डवि जल मझि परै । कै नैन निरष्षे देह ॥ छं० ॥ ५४ ॥
षोडस दान समान करि । दीने दुजवर पग ॥
धन अनप चहुआन कै । रष्षि सुरी तट गग ॥ छं० ॥ ५५ ॥

## गगा किनारे निवास करती हुई सयोगिता को पाठिका का योग ज्ञान उपदेश ।

झुकि तकिए गंगा तटह । रचि पचि उंच अवास ॥
चहति गही चहुआन कौ । मिटै वाल उर आस ॥ छं० ॥ ५६ ॥
भुजंगी ॥ किए गग तट्ट अवास सजोगी । रही सातपन्ने रु छंडी समोगी ॥
वसतारिवास दई सत्त दासी । वीय बमनी मद्द नादीय पासी ॥
छं० ॥ ५७ ॥
तिय पान पानी सयं दुद्ध धारै । करै व्रत वाला रहीता अधारै ॥
करै जोग ध्यानं सलेप अलेप । सोइ सुप्पन चित्त चौहान देषं ॥
छं० ॥ ५८ ॥

फिरै पंषिनी जीव जा ज्यों प्रमानं। इकं धट्ट ध्यानं धरै चाहुआनं ॥
दलं पुब्ब सेतं अवं छन्न राजै। जदं ताव द्वार सिंधारिज साजै ॥
छं० ॥ ५९ ॥

दलं रत्त तायं गुनं होइ जब्बं। तवे नीद आलस्य आवै जु सब्बं ॥
दलं दष्षिनं रूप हुआ प्रमानं। तहां क्रोध उप्पन्न सो मूढ़ जानं ॥
छं० ॥ ६० ॥

दलं ता वनै रत्ति नीलं वरानं। तहां पत्त उग्गं मनं जंम रानं ॥
दलं पच्छिमं स्याम वर्णं विराजै। तहां हास उग्गै विनोदंत साजै ॥
छं० ॥ ६१ ॥

दलं बाय कोनं नभं रंग साजी। तहां चिंति चितं उचाटं विचारी ॥
दलं उत्तरं पीत छन्नक लज्जी। तहां भोग सिंगार कांचित्त भज्जी ॥
छं० ॥ ६२ ॥

दलं गौर छन्नं इसानं जु होई। तहां लज्ज संका सु संगी सजोई ॥
संधी संधि छन्नं मनं मद होई। तहां रोग चिंता त्रिदोषं सजोई ॥
छं० ॥ ६३ ॥

इसो अंबुजं सास मन्नं बनाई। तहां मर्द अंसी सुअं लोक पाई ॥
काहै बंभनी भोग संजोग सिष्षी। तहां गेन बंधं स्वयं जोति लष्षी ॥
छं० ॥ ६४ ॥

## संयोगिता का अपना हठ न छोड़ना।

चौपाई ॥ तव इक दिन इम बंभनि बोलिय। सुत्तिय मन चहुआन संजोलिय ॥
कै चहुआन ग्रहौं कर झल्लिय। ना तन्न छंत संजोग सु हल्लिय ॥
छं० ॥ ६५ ॥

सुनि फुनि राज वचन इम जंपै। थर हर धर दिल्लिय पुर कंपै ॥
ज्यों रवि तेज तुच्छ जल मीनह। पंग भयं दुज्जन भय छीनह ॥
छं० ॥ ६६ ॥

## इति श्री कविचंद विरचिते प्रथिराज रासके संजोगिता नेम आचरनों नाम पचासमो प्रस्ताव सम्पूर्णम् ॥ ५० ॥

# अथ हांसीपुरप्रथम जुद्ध नाम प्रस्ताव लिष्यते।

## ( इक्यावनवां समय। )

### दिल्ली राज्य की सरहद्द में कन्नौज की फौज का उपद्रव करना।

दूहा ॥ ढुढि फौज जैचद फिरि। वर लभ्यौ चहुआन ॥
चंपिन उप्पर जाहि वर। रहै ठठुक्कि समान ॥ छं० ॥ १ ॥

कवित्त ॥ मास एक पहुपग। फवज आहट्टि सु पुच्छी ॥
ढीली ते पच कोस। रक लुट्टी गहि लच्छी ॥
फिरि आए न्टप पास। देस दोऊ अरि वस्से ॥
राह रूप प्रथिराज। जग्गि पगह गहि गच्छे ॥
त्रिम्मान भान कूरंभ भुज। हासीपुर न्रप रष्पियै ॥
सामत सबै कैमास विन। दुज्जन मुष्प सु दिष्पियै ॥ छं० ॥ २ ॥

### पृथ्वीराज का हासी गढ की रक्षा के लिये सामतो को भेजना।

हांसीपुर सामत। कन्ह रष्यौ परिमानं ॥
रष्यौ भीम पुंडीर। सलप रष्यौ सुत भान ॥
रष्यौ जैत पवार। कनक रष्यौ रघुवसी ॥
रष्यौ देवह कन्न। रष्पि उद्दिग कन गसी ॥
वग्गरी राव रष्यौ न्रपति। रा चामड सु रष्पियैं ॥
सामत सूर तेरह चिगढ। गोरो मुष दह दिष्पियै ॥ छं० ॥ ३ ॥

### हासीपुर का मोरचा पक्का करके पृथ्वीराज का शिकार खेलने को जाना।

दूहा ॥ न्रप आपेटक मडि कै। ढिल्ली रषि कैमास ॥
पच पच सामत सह। जुग्गिनि पुरह अवास ॥ छं० ॥ ४ ॥
ढिल्ली वै आपेट वर। पहुपगनौ जु त्रास ॥
नैर सु रष्यौ सेन सह। न्रिप हासी पुर पास ॥ छं० ॥ ५ ॥

कवित्त ॥ चढ़ि चहुआन नरेस। भंजि मैवास सबै वर ॥
गुज्जर गोरी पंग। देस दच्छिन सु पत्ति धर ॥
विषम वाप ज्यों तूल। मूल सब अरिन उड़ाइय ॥
बीर भोग बसुमती। बीर रस बीर अघाइय ॥
चामंड राव गोरी दिसा। भोज कुँअर ढिल्ली करी ॥
सामंत सूर असिवर बलह। हांसीपुर अग्रह धरी ॥ छं० ॥ ६ ॥
चहुआन। समसूर। सबै सामँत धरिवारं ॥
सगपन सम जुत लाज। समै सामँत पुब धारं ॥
आदर वर चहुआन। हथ्थ अप्पे सुरतारं ॥
हंस किरनि सम राज। राज सोभै हज्जारं ॥
आसनी सीस हांसी पुरह। वर बरषै सुरतान दिसि ॥
सत पच सूर संग्राम रबि। सो नतु दै दैही प्रहसि ॥ छं० ॥ ७ ॥

## बलोच पहारी का शहाबुद्दीन के साथ हांसी गढ़ पर चढ़ाई करने का षड्यंत्र रचना।

हांसीपुर सामंत। सुनिय बालोच पहारी ॥
है मारू पतिसाह। तेन वेगम पय धारी ॥
अति बलवंत बलोच। भेद दीनौ पतिसाहं ॥
हांसीपुर हिंदवान। देस अरि मिष्ट सुगाहं ॥
तुम हुकम जुद्ध इन सों करों। अरु वेगम सथ्थे सुभर ॥
मिलि सबै मंत तंतह करै। तौ कढ्ढै हांसी जु धर छं० ॥ ८ ॥
दूहा ॥ हम सुमिया भुसवट करहिं। तुम सहाय हम भीर ॥
सब षंधार बलोच मिलि। षनि कढ्ढै ग्रह तीर ॥ छं० ॥ ९ ॥

## पृथ्वीराज का एक वर्ष अजमेर में रहना।

इक बरष प्रथिराज बर। रह्यौ ग्रेह तिप थान ॥
चावद्दिसि धर भुग्गवै। बर इच्छा धर मान ॥ छं० ॥ १० ॥
घर बीतिय सत्तिय छुरी। धर नागौर निधान ॥
जिन भुज्जन ढिल्ली धरा। ते रष्षे परिमान ॥ छं० ॥ ११ ॥

## बलोच पहार का पत्र पा कर शहाबुद्दीन का प्रसन्न होना ।

कवित्त ॥ यो चाहे न्रप सूर । चद चाहै चकोर मुष ॥
बूडत नाव सु कौर । हथ्थ बोहिथ्थ बीर रुष ॥
सूकात नाजह मेघ । प्रज्ज सारी अभिलाषै ॥
आरत तत्त अतरे । बाल सन्तत गुन चाषै ॥
देषियै दुनी चहुआन मुष । लज्ज पत्ति परवत सु गुर ॥
मका चलाइ बेगम न्रपति । तत्त कथा आरत्त सुर ॥ छं० ॥ १२ ॥

## शहाबुद्दीन का अपनी बेगमों को मक्के को भेजना ।

भुजगी ॥ सय सत्त बेगम दीनी नरिंद । तिन लज्ज पानी मुष मेछ इंद ॥
मह बढ्ढि डढ्ढी लज मुष्ष राची । दियौ धान निसुरत्ति जा मुत्ति जाची ॥
छं० ॥ १३ ॥
मिथानेति पत्नी किरं रान भट्टी । जुलाची चिकत्त विराजी सु घट्टी ॥
मह माहु मती सु सामत ध्रम्म । दियं साहि गोरी सक बीर ध्रम्म ॥
छं० ॥ १४ ॥
घने हेम हून विभूती निनारी । तिनं देषि ह्व्वै र ग्रब्ब प्रहारी ॥
मय मोह मका तिनी जात मन्नी । वियं ग्रेह ध्रम्म काम जात छिन्नी ॥
छं० ॥ १५ ॥

## हांसीपुर मे उपस्थित पृथ्वीराज के सामतों का वर्णन ।

मोतीदाम ॥ मय छत्त मध्य महा रस वान । ज्यौ जनु चद कलानि पिछान ॥
हस्यौ नर वाहन नाग नरिंद । सु मोतीयदाम पय पय छंद ॥
छं० ॥ १६ ॥
रहे वर सूर कलानिधि राज । मनों न्रप तेज उदै गिरि साज ॥
रहै अरि आसिय आसय सूर । मनो पवनसुत पव्वय मूर ॥
छं० ॥ १७ ॥
रह्यौ वर वीर सु चामँडराइ । मनों सत पुच तिन धूम चाय ॥
रह्यौ वर वीर चदेलति सूर । अरी घन वाहन ज्यो नद पूर ॥
छं० ॥ १८ ॥

रह्यौ रजि सारँग सारँग गौर। सु रष्पन कों छिति पञ्चन मौर॥
महं गुर जादव जाम प्रमान। रहे ग्रहि आसिय सूर सुजान॥
छं० ॥ १९ ॥

सु मोरिय सादल वीर विवाह। अरी दल चंपन कौ ससि राह॥
वरं वृत दाहिम देव प्रमान। ... ... .... पारथ के उनमान॥
छं० ॥ २० ॥

धनी धर धोर धराहर पान। सु विक्रम भोज तनें उनमान॥
षिचौ वट षीचिय राव प्रसंग। ([1]च) मरावली बंधन जोति अभंग॥
छं० ॥ २१ ॥

## वलोच पहार का संक्षिप्त वर्णन।

बली वृत वाह स जोवनराज। जिनं गर दिल्लिय की धर लाज॥
-नाहन साह सु मंचिय एक। मनों बल भीम अद्भुत टेक॥
छं० ॥ २२ ॥

सतं वर सामंत मध्य सु टारि। रहे वर आसिय साहन च्यार॥
तिनं मधि बंसिय सक्क सद्दूर। तिनं उठि भारथ कंदल भूर॥
छं० ॥ २३ ॥

उभै भुर मध्य सु राजन बीर। प्रषें सुन अस्थि न लिंग्रह चीर॥
तिनें नृप टारिय तेसम अष्षि। सु रष्षिय राजन आसिय पष्षि॥
छं० ॥ २४ ॥

साटक॥ राजं जा नृप रेज राजत समं, दिल्ली पुरं प्रासनं॥
दुर्जोधन सम मान भीषम जुधं, बुद्धंतयं जोवनं॥
निर्जयं च चिकाल वधनं वधं, गोरेनि भा [2]सेसयं॥
सोमिचं च सषा वचंन गुरयं, चेवा गुरं चे सषं॥ छं० ॥ २५ ॥

## वलोच पहार का आसीपुर में स्थानापन्न होना।

कवित्त॥ तिन तुरंग गज भंजि। जंग संभरि उद्धारं॥
तिन प्रथिराज नरिंद। वीर लभ्यो नह पारं॥
ते रष्षे आसी नरिंद। चिय हार सु चंगे॥

(१) (च) पाठ अधिक है। (२) कृ.-निभा संसय।

विधि विधिना परिमान । देव देवा दिसि सगे ॥
सुध मध्य विषम धियपत्ति न्रप । परषि रह्यौ ढिल्ली न्रपति ॥
अग्गर सु सकल सुरतान कौ । दिपति दीप दिव लोक पति ॥छं०॥२६॥

## बलोच पहार का शाही बगमो के लिये रस्ता देने को पज्जूनराय से कहना और रघुवंस राम का उससे नाही करना ।

मध्य पथ सभरिय । चलन बेगक अधिकारिय ॥
मिलि बलोच पाहार । राव चामड सु धारिय ॥
जु कछु भेद सग्रह्यौ । दियौ तिन भेद प्रमान ॥
बिन अग्गा सामंत । जग्गि लग्गिय आपान ॥
बरजए राम रघुवंस गुर । गामी बल लग्गा विहसि ॥
पज्जूनराव पावस पहर । अमर मोह भूले रहसि ॥ छं० ॥ २७ ॥

दूहा ॥ सो नागौर सु रष्षि न्रप । अप दिल्ली पुर पास ॥
न्रप अग्गा बिन सूर भर । करिग अट्टत्त सु वास ॥ छं० ॥ २८ ॥

## बड़े साज बाज के साथ बेगम का आना और चामडराय का उसे लूटने की तैयारी करना ।

कवित्त ॥ चढि मक्का बेगम । साहि जननी अधिकारिय ॥
अति सु अम्म माया न । क्रम विग्यान विचारिय ॥
अट्ठ लष्ष हाहून । पट्ट विय द्रव्य रजकिय ॥
सो हथ्थी बर बाज । जाइ पथह सा थक्किय ॥
सभरि सुकान चामंड न्रप । लच्छि लोभ पल मत्त सुनि ॥
बरजयौ बीर रघुवंस नर । तौ पनि चल्यौ अम्म गनि ॥ छं० ॥२९॥

## बेगम के पडाव का वर्णन ।

साटक ॥ पास साइर भार मध्य सघन, पानीय मिट्ठ गुन ॥
एक रूपय रेष साहस विधि, रम्य हरम्य तल ॥

जानिज्जै वन हंस अग्ग चकितौ, नोरा वराधिं गुनं ॥
साते तेज फिरस्ता अंग समयं, ऐयं सु वेगम सुभं ॥ छं० ॥ ३० ॥

## बलोच पहारी का सामंतों के पास जाकर शाह का वर्णन करना।

कवित्त ॥ पाहारी बल्लोच। पास सामंत सपन्नौ ॥
साथ अग्ग सुरतान। भेद करि भेद सु दिन्नौ ॥
है आमिष्ट सुवास। तमकि सब बीर सु हल्लिय ॥
भर गोरी सुरतान। संग षुरसान सु चल्लिय ॥
बर उमगि लच्छि गोरी ग्रहै। हों षंधार अगियान वर ॥
सोधीर कोन चहआन कौ। लोइ लंक लुट्टै सधर ॥ छं० ॥ ३१ ॥

## सामंतों का रात को धावा करके बेगम को लूटना।

तब सामंत सु तक्कि। चूक चिंतिय सब धाए ॥
अद्ध रयनि परि सोइ। जोर हिंदू भर आए ॥
ग्रहि वेगम सब सथ्थ। लुट्टि लिय षास षजीना ॥
भजि बलोच केइ रुझ्झि। सु बर रन्नौ वह दीना ॥
कुंवार सद्द दस दिसि भइय। अन चिंतत अनवत्त इय ॥
दैवत्त गत्त ऐसी हुइय। लहिय [1]घत्त रतवाह दिय ॥ छं० ॥ ३२ ॥

दूहा ॥ इह कहंत पुक्कार वर। पाहारिय सौं षेद ॥
वेगम लुट्टि नरिंद भर। लूटि लच्छि भर भेद ॥ छं० ॥ ३३ ॥

कवित्त ॥ पज्जूना कूरंभ। सबै सामंत हटक्किय ॥
सब अभंग सामंत। अग्गि वन जग्गि भटक्किय ॥
बारह षान बलोच। कंध संगह दिषि आइय ॥
बिन अग्या प्रथिराज। मुक्कि हांसीपुर धाइय ॥
उत्तर सुमग्ग वंधौ विषम। अद्ध सेन उप्पर परिग ॥
वेगंम सुट्टि वंधिप सयन। लच्छि अमग्गत सह भिरिगि ॥ छं० ॥ ३४ ॥

दूहा ॥ अचरज सव सामंत कौं। कहि अव गुज्जर राम ॥
जनति सुबर सुलतान कौ। अरु भर अवधह वाम ॥ छं० ॥ ३५ ॥

( १ ) ए.- पत्त।

बिन पुच्छे बड गुज्जरह। चूक कन्यौ सामत ॥
तिन सो ए वत्ती कही। गुन में दोस दियत ॥ छं० ॥ ३६ ॥

## बेगम के सब साथियों का भाग जाना और बेगम का सामतों से प्रार्थना करना।

कवित्त ॥ भग्गा वर सब सथ्थ। रही बेगम अधिकारिय ॥
मृतक अग सग्रह्यौ। सस्त्र किन ग्रहि न हकारिय ॥
वार बार दिपि समुप। चीर द्रपदि ज्यो पचत ॥
उहित सद्द गोव्यद। इहित षुदाय सु उचत ॥
असह रु राम इक्के निजरि। विपष वध वधे चलहि ॥
साष्टम पथ जू जू कियो। सुगति पथ एकें षुलहि ॥ छं० ॥ ३७ ॥
सुगति पथ नह भिन्न। एक पथ अधिकारिय ॥
एक नरक सग्रहै। एक मुत्तिय सु विचारिय ॥
अत हत्थ द्वै तिरै। क्राम्म भारो सो वुड्डै ॥
हक्क अस सग्रहै। अहक सा पुरिसह छुड्डै ॥
ससार सकल वुध्यौ फिरै। कहै वध बध्यो न किहि ॥
वुड्डे सु इक्क सारग सुक। सु वुधि बुद्ध तत्तह लहहि ॥ छं० ॥ ३८ ॥
चौपाई ॥ असु सारग पत्तियै बधि। उडै साष द्वै रापै सधि ॥
यो न विचारि सु चामड राइ। मेछ क्राम्म लग्गे गुन चाइ ॥
छं० ॥ ३९ ॥

## धन द्रव्य लूट कर चामंडराय का हासीपुर को लौटना और बेगमों का शहाबुद्दीन के यहा जा पुकारना।

कवित्त ॥ लूटि सवर चतुरग। लइय चामडराय सधि ॥
मुक्कै कै सग्रहै। के विषडे के विधि विधि ॥
के अहत किय लच्छि। केन लच्छीति समप्पिय ॥
फिरे सब्ब षुरसान। दिसा गज्जनी स रप्पिय ॥
माविस मत्त कीनो नही। हैगै विधि लग्गे विषम ॥
चामडराइ दाहरतनो। मत मची कीनों सुषम ॥ छं० ॥ ४० ॥

चौपाई ॥ तज्जि गाम लुट्टिग बर संगी। हथ मिष्टन सब सथ्य सुरंगी ॥
हांसियपुर फेरिय सुरथानं। पुक्कारी गोरी सुरतानं ॥ छं० ॥ ४१ ॥

दूहा ॥ हीन बदन पत्ती तहां। जहँ गज्जनी सहाव ॥
सुद्धि बुद्धि पुच्छिय सकल। विवरि देत सब ज्वाव ॥ छं० ॥ ४२ ॥

## बेगम का शाह के सुखजीवी सेवकों को धिक्कार देना।

साटक ॥ ए गोरी सुरतान साहिब बरं। साहाब साहाबनं ॥
जैनं जीवत तस्य सेवक हतं। मानस्य मर्द्दं जगं ॥
बीयं जाचत अर्थ बीय धनयो। धन पोपि जीवी धिगं ॥
धिगता तस्यय सेवकाय वरयं। ना दीन सामानयं ॥ छं० ॥ ४३ ॥

अरिल्ल ॥ राजा षंडन मान प्रमानं। अन्या भंगन तस्य निधानं ॥
सो न्रप भ्रत्यक भ्रत्य समानं। आन सुनत सेवक न मानं ॥ छं० ॥ ४४ ॥

दूहा ॥ विप्प सु षंडन वेद बर। नर षंडन निर ग्यान ॥
त्रिय षंडन इह में सुन्यौ। धिग जीवन सुरतान ॥ छं० ॥ ४५ ॥

## माता के विलाप वाक्य सुन कर शाह का संकुचित और क्रोधित होना।

दूहा ॥ पातिसाह श्रवनन सुनी। जंपी मात निधान ॥
में ग्रब्भह कुक्ख्यौ धर्यौ। सुंठिन षड्डी षान ॥ छं० ॥ ४६ ॥

कवित्त ॥ धरत ग्रब्भ दस मास। उदर भोगवै दुष्ष तन ॥
सीत जाल बर उष्ण। सवर वरिषा सुमत्त मन ॥
ता जननी दुष देइ। पुत्र ग्रब्भं अधिकारिय ॥
ताहि पुत्र कौं गति। न साहि निहचै विचारिय ॥
साभ्रत्य काल बंधेति न्रक। कहत नयन गद गद बयन ॥
कहतें सु वचन आवै नहीं। दिन विवाने देषे सुपन ॥ छं० ॥ ४७ ॥

दूहा ॥ जाचंग्या प्रति दीन सों। करत सु देखी मात ॥
सुनि गोरी सुरतान कौ। भय तामस तन रात ॥ छं० ॥ ४८ ॥

## शहाबुद्दीन का अपने दरबारियों से सब हाल कहना।

गाथा ॥ सुनि गोरी सुरतान। सुनि साहाब सूर सव्वान ॥
जा जीवत धरवानं। भुग्गे को तास अप्रमान ॥ छं० ॥ ४९ ॥

अति आतुर अप्पान। पानन पान पाइय पान ॥
हियै धकि धक्कि लग्गि कपानं। दीय पत्तरि सबै फुरमान ॥
छं० ॥ ५० ॥

पद्धरी ॥ सुनि श्रवन सूर साहब साहि। धकधकी लग्गि रस बीर छाहि ॥
प्रज्जरे रोस द्रिग रत्त कीन। सीची कि अग्गि घृत होम दीन ॥
छं० ॥ ५१ ॥

तमतमे तेज वर भर करूर। वद्दन फट्टि किरने कि सूर ॥
विफुरै हथ्थ रस बीर पग्ग। लधने सीह हथवार तग्ग ॥
छं० ॥ ५२ ॥

फुरमान फट्टि षुरसान पान। वज्जेव सोर सुरवर निसान ॥
रत्तरे रपत उट्ठे प्रमान। भद्दव कि मेघ धन रग आन ॥
छं० ॥ ५३ ॥

ततारषान सुविहान मीर। इहि रत्ति मड वैरम तीर ॥
मत्री जु मत्त जेमत रूप। बोलियै सही सुविहान भूप ॥
छं० ॥ ५४ ॥

दरवार मीर गजवाज लोइ। पावै न मग्ग भर सुभर कोइ ॥
पोलियहि पग्ग हयगय पलान। किरनानि किरन दुरि रह्यौ भान ॥
छं० ॥ ५५ ॥

वधों समेत सामत सूर। सुविहान साहि बोल्यौ करूर ॥
छं० ॥ ५६ ॥

## शहाबुद्दीन का 'माता' की मर्य्यादा कथन करके दिल्ली पर चढाई के लिये तैयारी का हुक्म देना।

कवित्त ॥ हिरनकुस पाताल। जाय पग जग मडाइय ॥
सोवनपुर सुर लूटि। पकरि चिय काया धाइय ॥

नारद आइ छंडाय। भयौ प्रहलाद पुत्र तस ॥
तिहि जननी संग्रहन। सुने उर मद्धि रष्षि गस ॥
मघवान सहित दिगपाल दस। मात वयर कज भंजि जिम ॥
सुरतान कहत चहुआन भर। हों पनि गंजहु अब्ब इम ॥ छं० ॥ ५७ ॥

थान थान फुरमान। फट्टि बंधन हिंदू दिय ॥
विधिना सो निम्मयौ। मेटि सक्कै न दियौ दिय ॥
इला नाम धरि हियै। मेछ षुरसानह जोरिय ॥
ज्यों बराम उच्चरै। सेन वोरन गढ़ तोरिय ॥
हक हलाल बोलै न मुष। काफर एघर बर भई ॥
दह बड़े सूर हम साहि कर। तो सलाम कर सुम्मई ॥ छं० ॥ ५८ ॥

## ततार खां का शाह की आज्ञा मान कर मदद के लिये फरमान भेजना।

दिष ततार दह करि। सलाम उच्चार वरज्जिय ॥
रहि न बोल ज्यों साहि। दिया उच्चार जु हक्किय ॥
षां ततार वरजे निसान। आसन उर पानं ॥
जु कछु मत्त मत्तियै। हुकम दीना सुरतानं ॥
मक्का मुकाम पीरान की। करिव आन बल बंधियै ॥
मादरं पिदर मानें न दर। निमक हलाल न संधियै ॥ छं० ॥ ५९ ॥

दूहा ॥ थान थान फुरमान फटि। बंधन हिंदु नरिंद ॥
दै दुबाह सों निम्मयौ। को कढ़ै कविचंद ॥ छं० ॥ ६० ॥
कोक कढ़ै विधिना लिषी। आज साह बल तेज ॥
मानों सात समुंद ने। तज्जि म्रजाद असेज ॥ छं० ॥ ६१ ॥
मरजादा सत्तों समुद। अमित उलंघी आज ॥
मानों घन के देव दुति। नाग विरोधन पाज ॥ छं० ॥ ६२ ॥

## शहाबुद्दीन की दृढ़ता का बखान।

कवित्त ॥ नाग भूमि सिर तजै। चंद छंडै सुचंद कल ॥
कालिन मान उग्गई। पथ्थ मुक्कै सु बान छल ॥

रघु सुग्यान छंडई । भीम छंडै बल बधै ॥
रूप छंडि मारद । कद छंडै हर संधै ॥
मुक्कै जु जोग जोगिंद ज । कर पिरस्त छंडै गुनह ॥
इत्तने धीर छंडै जदपि । साहि न कस मुक्कै मनह ॥ छं० ॥ ६३ ॥

दूहा ॥ मन मुक्कै सुक्कै सुइत । इत गोरी सुरतान ॥
सकल सेन सज्जे न्रपति । सुनहु तौ कहूं प्रमान ॥ छं० ॥ ६४ ॥

## शहाबुद्दीन का राजसी तेज वर्णन ।

सुनिय मीर मीरन चवै । देपि मप्पिरह मीर ॥
जितौ वास्स सुरतान कौ । तितौ न दिष्यौ तीर ॥ छं० ॥ ६५ ॥

पद्धरी ॥ देष्यौ न जाइ आलम अदब्ब । थरहरे मेच्छ षुरसान सब्ब ॥
कर जोरि जोरि सब रहे ठट्ट । उच्चरै सेन वोलत गट्ट ॥
छं० ॥ ६६ ॥

उभ्भै सुमीर ढिग ढिग विसाल । वोलै न मुष्प सनमुष्प काल ॥
सुरतान निजरि बर भई ताम । दह वेर हूर वर करि सलाम ॥
छं० ॥ ६७ ॥

अंगुरी टेकि इल पा ततार । दह करि सलाम वोलयति बार ॥
जिय हुकम जोइ सो मोहि देउ । उच्चरो मत सोजीव हेउ ॥
छं० ॥ ६८ ॥

## शहाबुद्दीन का अपने योद्धाओं की खातिर करना ।

दूहा ॥ चौसठि वेर सुइत्त वर । फेरि फिरि सुरतान ॥
सो पहराए मत्त गुर । दै किताव परिमान ॥ छं० ॥ ६९ ॥
दै किताव पहिराइ चर । नर नरपति मन साहि ॥
आसौ पुर जो भजई । इहै तरा गुन आहि ॥ छं० ॥ ७० ॥

## शहाबुद्दीन का अपने मंत्री से वीर चहुआन पर अवश्य विजय प्राप्त करने की तरकीब पूछना ।

सुन्यौ मन मत्री सुमत । कहत साच सुरतान ॥

जौ अंगन प्रति भंजियै। लियें ग्रेह परिमान ॥ छं० ॥ ७१ ॥

कवित्त ॥ पति प्रमान इक्करिय। करिय जंगम सु सत गुन ॥
अरि आवत संग्रहै। कारा चंपै सु काल मन ॥
अरि निद्दुर साहरी। सबल मंची इक्षप्पन ॥
इतें होइ जो हथ्थ। आन ग्रह संच सकै धन ॥
जम जोति दून दह मंत गुन। सत्ति मस्सूरति बोलि बर ॥
तत्तार षान षुरसान पति। करौं मंत जा लेय धर ॥ छं० ॥ ७२ ॥

## राज मंत्रियों का उपयुक्त उत्तर देना।

न्रपति न्रपति जो होय। सोइ नह राज राज बर ॥
न्रपति ग्यान जो होइ। बेद सग्यान तत्त नर ॥
बेरं कोबिद अछरि। काम अन्रपतिथ म सुंदरि ॥
इत्त न्रपति जो होइ। भए न्रप तौर समुंदरि ॥
तिहि कहे षान तत्तार बर। आसीपुर भंजन वलह ॥
ता पच्छ लगे ढिल्ली धरा। बैर वत्त बुझझै षलह ॥ छं० ॥ ७३ ॥

दूहा ॥ षां ततार जंपै सुबर। हम बंदे सु विहान ॥
जु कछु साह अग्या दियै। करें बनें हग्गान ॥ छं० ॥ ७४ ॥
सुने श्रवन तत्तार बच। हिंदवान लै जाइ ॥
मात रीस बेगम मिटै। सोइ सु लुट्टै जाइ ॥ छं० ॥ ७५ ॥

## शाह का ततार खां से प्रश्न करना।

षां ततार वर वेन सुनि। दै आसन अरु पान ॥
जु कुछु मंत तुम उच्चरौ। सोइ करौं सुविहान ॥ छं० ॥ ७६ ॥

## ततार खां का आसीपुर पर चढ़ाई करने को कहना।

कवित्त ॥ करि सलाम तत्तार। मतौ सैमुह उच्चारिय ॥
लच्छि सुभर प्रथिराज। सबै हंसीपुर धारिय ॥
हसम हयग्गय मीर। सज्जि चतुरंग सेन बर ॥
मीर बँदा षुरसान। मुक्कि रहै अप अर धर ॥
सामंत बंध सुनि साहि बर। तब नरिंद अप्पन चढ़ै ॥

सो मति मत बधै न्टपति । किति बोलि [1]भर तर पढै ॥ छं० ॥७७॥

## हांसीपुर पर चढाई होने का मसौदा पक्का होना ।

षा हसेन आदत्त मन । सुमति कियौ परिमान ॥
आसी पुर भजन भरै । इह करि मत निधान ॥ छं० ॥ ७८ ॥

## शहाबुद्दीन की आज्ञा ।

कवित्त ॥ रे अमत तत्तार । मतौ जानै न प्रमान ॥
ए हिंदू हम वधि । सीस लग्गै असमान ॥
हम दल भज्जत देषि । तुम्म गिनियै तिन मान ॥
अब हम बचि कुरान । फतेनामा धरि पान ॥
पापड सस्त्र अग्गें छिपै । मे भजो दुज्जन अरी ॥
चहुआन सेन हासीपुरह । लुट्टि गाम उभ्भा भरी ॥ छं० ॥ ७९ ॥

## तत्तार खां की प्रतिज्ञा ।

हासीपुर पुर विपुर । करो सु विहान तेज वर ॥
तो गज्जानिय सुद्ध । हासि मडौ जु अप्प धर ॥
अरि भजे तन भजि । मार मारह करि मोरों ॥
जौ बंधों सामत । साहि तसलीम सु जोरो ॥
ता दिवस षान तत्तार हों । धार धार चढि उत्तरो ॥
सुविहान आन चहुआन सों । जौन जुद्ध इत्तौ करो ॥ छं० ॥ ८० ॥

## शाही दरबार में बलोच पहारी का उपस्थित होना ।

दूहा ॥ पाहारी बल्लोच तहँ । करि सलाम सुरतान ॥
हम बदे हाजुर निजरि । दै हासीपुर थान ॥ छं० ॥ ८१ ॥

कवित्त ॥ सत्त बेर पाहरी । तेग बध्धी जु अप्प कर ॥
सब वड्डों सामत । बीटि षुरसान देउ धर ॥
षान साहि साहाब । बीय सन मज्जिय अप्पिय ॥
षा षुरसान ततार । षान विय सरद सु थप्पिय ॥

( १ ) ए को भरत ।

चतुरंग अनीं हिंदू दिसा। बर गोरी सज्जिय सुवर ॥
जुमा रत्ति ससि बंदि बर। चढ़े सेन सु विहान भर॥ छं० ॥ ८२ ॥

## गजनी के राजदूतों का सिंध पार होना।

दूहा ॥ सिंधु मुक्कि गए दूत बर। तजि गोरी सुरतान ॥
को विधि पवर्त चंपई। अवनी उनमी भान ॥ छं० ॥ ८३ ॥

## यवन सेना का हिंदुस्तान की हद्द में बढ़ना।

कवित्त ॥ कूच कूच उप्परे। षान षुरसान ततारी ॥
हसम हयग्गय क्रूर। दुसह दुज्जन मक्कारी ॥
दल बद्दल सु विहान। क्रूर पच्छिम दिसि उट्ठे ॥
खज संकार गल बंधि। सिंघ मद नद्द सु छुट्टे ॥
दिसि दुरग अभंग हांसीपुरह। सजिय सेन संमुह धवै ॥
धर दहन बीर चहुआन की। हठ ततार संमुष चवै॥ छं० ॥ ८४ ॥

## तत्तार खां और खुरसान खां की अनी सेनाओं का आतंक और शोभा वर्णन।

त्रोटक ॥ चढ़ि षान ततार सुरंग अनी। द्रिगपाल चमक्कि निसान धुनी ॥
पुर आसिय फेरि सुरंग ग्रसै। जनु भांवरि भान सुमेर लसै ॥
छं० ॥ ८५ ॥

दिसि रत्त रषत्त उठंत बरं। मनों बद्दर मद्दव के दुसरं ॥
गुर गोरिय साहि सु संधि ग्रसी। सुनि राज नरिंद नरिंद रसी ॥
छं० ॥ ८६ ॥

चमके चव रंगनि रंग दिसा। सु मनों जमकें जमजोति जिसा ॥
षल की षल संकर अंदनता। सुमनों सुर दादर के जमिता ॥
छं० ॥ ८७ ॥

रत रेत मयूष इला चमकै। मनु इंद्रवधू नभ तें दमकै ॥
चहुआन सुनी सुरतान दिसं। बढ़ि आज अवाज सुराज रसं ॥
छं० ॥ ८८ ॥

जिनके गुन वीर सुमत चवै । तिनकौ बल देवन तत्त ग्रमै ॥
जमसे दरसे जम ते गरुअ । सुरतान तिपास रहे धुरय ॥छं०॥८९॥
धुरमानय पानति अग्ग अनी । तिनके बर पासन राज यनी ॥
ढलकै ढल ढाल ढलक्कि लता । तिर साइर काइर त कलिता ॥
छं० ॥ ९० ॥

अन कै न्त्रप गोरिय साहि बर । सुमनो घन भूमि उतार उर ॥
चढ़ि चल्लिय उग्गि काला दुसरी । न्त्रिप राज नरिंद सु जुद्ध हरी ॥
छं० ॥ ९१ ॥

सब सेन गरिष्ट इती बलय । न्त्रप राजन राजन सो कलय ॥
रन सुच्छ उट्ठे वर काक लसी । दिमि बक विराजत पच्छ ससी॥
छं० ॥ ९२ ॥

इतने गुन चार चरत कर । उतरे अमरोज नरिंद घर ॥
अम रोज तजै ग्रह सिंह बर । चहुआन सुनी रन राज उर ॥
छं० ॥ ९३ ॥

## तत्तार खा का पडाव दस कोस आगे चलाना ।

कवित्त ॥ कूच कूच उप्परे । राज अग्या नन मानै ॥
सुवर जूह सुरतान । सैन चावद्दिसि वानै ॥
उगन हार ज्यों प्रात । लेन उग्यौ बर गोरी ॥
तिमरलिंग जुलिक्कन्न । राज रजक्कन्न सु जोरी ॥
धनि धनि धनि गोरी सु वर । बलभग्गा भग्गौ न बल ॥
आसीस भजि ढिल्ली पुरा । नब लग्गो मेवात पल ॥ छं० ॥ ९४ ॥

दूहा ॥ जानि सकल गोरी सुवर । गरुअ मत्ति तत्तार ॥
ते भारथ्थ सु दत्त पति । पत्ति ना लभ्यौ पार ॥ छं० ॥ ९५ ॥
पा तत्तार सुरतान वर । नर नाइक सुरतान ॥
दस कोसे आसो हुतें । आय सपत्त थान ॥ छं० ॥ ९६ ॥

## शाही सेना का आसीपुर के पास पडाव डालना ।

कवित्त ॥ आय सपत्ते थान । वीर आसी गिरद्द करि ॥
सरद काल ससि मित्त । परी पारस सुमत धर ॥

बहुरि चंद बरदाय। साह लग्गा कस धारिय ॥
चावद्दिसि रूंधये। मंत पावै न विचारिय॥
गढ़ रक्खि सज्यौ साहस बली। सेन सजत लग्गौ धरी।
चामंडराइ दाहरतनौ। अमर मोह भूलौ सुरी॥ छं० ॥ ९७॥

## शाही सेना का हांसीपुर को घेरना।

चढ्यौ षान तत्तार। सोर हल्लं द्रिगपालं॥
धुरि निसान धुनि पूर। नाद अंबर लगि तालं॥
पावस चंद सरद्द। घटा घुंमरि ज्यों घेरै॥
ज्यों अषाढ़ रति भान। घुम्म धुंधरि नन हेरै॥
गोरी सपन्न सज्जिय सुभर। ज्यों छयल्ल कुलटा सबसि॥
अवसान अचानक त्यों पुरह। हांसिय षान ततार ग्रसि॥छं०॥९८॥

## मुसलमानी जातियों का वर्णन।

षां षुरसान ततार। बीय तत्तार षंधारी॥
हबसी रोमी षिलचि। इलचि षूरेस बुषारी॥
सैद सैलानी सेष। बीर भट्टी मैदानी॥
चौगत्ता चि मनोर। पीरजादा लोहानी॥
अनेक जाल जानैति कुल। विरह नेज असि ग्रहि कारद॥
तुरकाम बीच बल्लोच वर। चिंत पूर हांसी मरद॥ छं० ॥ ९९॥

दूहा॥ सुनि अवाज निसुरत्ति षां। षां ततार षुरसान॥
वे रज गुर सम्हे सजिग। मचिग जुद्ध विहमान॥ छं० ॥ १००॥

## यवन सेना की व्यूहरचना वर्णन।

कवित्त॥ षां ततार हरावल। वाम दच्छिन षष पंषी॥
षां निसुरत्ति पहार। उभै सेना पग लष्षी॥
षान षान षुरसान। चंच चञ्चु रचि कसानी॥
कांगुरेस गष्षरह। जंघ मंडे दल मानी॥
षिलची षुरेस भट्टी विहर। पुंछ सु इन पच्छह सुबर॥
महनंग अंग मारूफ षां। छच सीस धारिय सुभर॥ छं० ॥ १०१॥

## युद्ध वर्णन ।

हनूफाल ॥ परिधाय स्तूर प्रकार । पावार वज्र सु भार ॥
　　कढ़ि पोलि षग्ग विहथ्थ । भारथ्थ ज्यों सुनि पथ्थ ॥ छं० ॥ १०२ ॥
　　षग षगन वाहै पत्ति । मनो वाज सेन कि पत्ति ॥
　　भारथ्थ काथ्थं जोति । असि अग विज्जि विभोति ॥ छं० ॥ १०३ ॥
　　वजि गुरज वीर प्रहार । सँग टेहि चौसठि तार ॥
　　दुहु पास अंत रुरत । गिध गिधी गिद्ध गहत ॥ छं० ॥ १०४ ॥
　　तर वेलि चढ़ि कनाल । मनु गहिय सस सिवाल ॥
　　तुटि मुंड तुंड सुभट्ट । मनु भग्गर रचि नट्ट ॥ छं० ॥ १०५ ॥
　　रुधि छच्छ धर वर रुंड । पावक्क झर उठि कुंड ॥
　　कहि लेहु लेहु सु स्तूर । भारथ्थ वित्त करूर ॥ छं० १०६ ॥
　　पग झूर उठ्ठिक वार । झर गिद्धि सौ पति पार ॥
　　परिरम रंभ स आइ । तन तनक तनक न पाइ ॥ छं० ॥ १०७ ॥
　　मुकि मुक्कि माननि जाइ । फिरि पिवन दष्पिन आइ ॥
　　मिस हारि रंभ स अग्गि । इन सब मनोरथ भग्गि ॥ छं० ॥१०८॥
　　कि अगनि दभ्भ्कै ताइ । तन धार धार सुलाइ ॥
　　वर वीर रोस सुगत्ति । तहां सोप इष्पि न मत्ति ॥ छं० ॥ १०९ ॥
　　दल सुभर अल्हन मज्झि । जुरिभोम कान्ह अलुझ्झि ॥
　　उच्छरि अरी अरि भीर । चानूर मुष्टक वीर ॥ छं० ॥ ११० ॥
　　घरि पच भिरि भारथ्थ । दिन अस्ति भूप न तथ्थि ॥ छं० ॥ १११ ॥

## शाही फौज का बल कर के किले का फाटक तोड़ देना ।

कवित्त ॥ सुवर स्तूर सामंत । वीर विरुझाइ सु धाए ॥
　　नपि कोट गढ ओट । कोट किप्पाट ढहाए ॥
　　सत छुथ्थौ सामंत । राम वुथ्थौ रघुवंसी ॥
　　रे अभंग सामंत । साहि वधो बल गंसी ॥
　　विना न्टपति जो वध । कित्ति चावद्दिसि चल्लैं ॥
　　सार धार तन पडि । वीर भारथ्थ न डुल्लैं ॥

[1]नन तजौ मंत बल सत्त गहि। गरुअ अश्व पंडोति षग ॥
उबरै लोइ इत्तौ करौ। करौ सूर की रत्ति नग ॥ छं० ॥ ११२ ॥

## चामुंडराय के उत्कर्ष वचन।

कवित्त ॥ विहसि राव चामंड। कहै रघुबंसराइ बर ॥
तुच्छ सेन सामंत। साहि गोरी अभंग भर ॥
दंति घात आघात। षग्ग मग्गह कट्टारिय ॥
गुरज बीर गोरीस। सेल भंभरि भर भारिय ॥
महनसी मेर माकू मरइ। सरद तेज ससि मुष फुल्यौ ॥
पाहार बीर तूंअर उतंग। सार धार नां घर डुल्यौ ॥ छं० ॥ ११३ ॥

## युद्ध होते होते शाम होजाना और युद्ध बंद होना ॥

भिरिग सूर सामंत। लुथ्थि आहुट्टि लुथ्थि पर ॥
सघन घाइ आवत्त। मेर तत्तार होइ बर ॥
चढ़ि हांसीपुर सूर। षेत हुल्यौ न दीन दुहु ॥
उतरि मेर असि वरन। गहन जंपै न सिद्ध कहु ॥
बहु षग्ग सूर सामंत रन। झोरी पान षुरेस परि ॥
मिलि मेछ मेछ एकोन किहि। रहे सेन ठट्ट विहर ॥ छं० ॥ ११४ ॥

समरि संग तत्तार। बज्जि नीसान षेत रहि ॥
हय गय रन [2]विच्छुरहि। रुद्र भूमिअ सु बीर बहि ॥
निसचर वीर [3]उभार। भूत प्रेतह उच्छव सुर ॥
बज्जि घाइ कहि उठत। नचै चौसट्ठि रंभ बर ॥
नारद्द नद्द नंदी सु बर। बीरभद्र सुर गान बर ॥
इन भंति निसा बर मुहरी। बर हर हर बज्जे ससुर ॥ छं० ॥ ११५ ॥

## प्रातःकाल होते ही पुनः युद्धारंभ होना।

चौपाई ॥ भयौ प्रात बंछित सामंतह। मुगध महिल ज्यौं बंछै प्रातह ॥
कन्ह नाह लोहान महा भर। रा बड़गुज्जर किल्हन सुभ्भर ॥ छं० ॥ ११६ ॥

( १ ) ए-मन। ( २ ) ए-विछुर नाहिं। ( ३ ) ए-उभारी।

## गढ मे उपस्थित सामतों के नाम ।

कवित्त ॥ वर पीची अचलेस । गरुअ गोयद महनसी ॥
उद्दिग बाह पगार । नरा नरेसिघ समरसी ॥
उभै बध मोरीय । राव रानिग गिरेस ॥
देव कन्न साषुलौ । जुद्ध पारथ्थ बिसेस ॥
सलषान भीम पुडीर भर । जैत पवार सु वग्गरी ॥
चामड राइ कनक सुभर । रघुवंसी सिर पध्धरी ॥छं०॥११७॥

## दोनो सेनाओ में युद्ध आरंभ होना ।

दूहा ॥ प्रात उदित घायन मिले । प्रात धाइ धरियार ॥
रोस लगे हिंदू तुरक । मनु बज्जत कठतार ॥ छं० ॥ ११८॥

## युद्ध का वर्णन और दस चोट में यवन सेना का परास्त होना ।

भुजगप्रयात ॥ असी असि सम्त वधी पान बल्ल ।
सु षग्ग पिती पान सो वीर चल्ल ॥
चवै चल्लि चार सबै रग बीर ।
तजी गाभ वार चढी धार धीर ॥ छं० ॥ ११९ ॥
अए अस्स अस्स उपमा प्रमान ॥
मनो षेत षड्डै किसान रिसान ॥
मिलें सूर धार दल मेल सान ॥
परी जानि बुद समुद्रेन पान ॥ छं० ॥ १२० ॥
तजे कोट पान सबै सूर घेरी ॥
मनो भाव रभान सुम्मेर फेरी ॥
परे षग्ग जद्दौं उजत्तोत सारी ॥
मनो देवल्ल बज्जि काल पार पारी ॥ छं० ॥ १२१ ॥
घय भेदि घाय अधायत रासी ॥
निकस्सी परै अद्ध सा सूर कासी ॥
कटे बध काबध सो बध पारी ॥

मनो बद्धि विम्भाय भग्गी सु कारी ॥ छं० ॥ १२२ ॥
पयं भग्गि सो डाक ही षग्ग धारी ॥
मनों वामना रूप भै भीम मारी ॥
रुधी घट्ट ज्यों फुट्टि सन्नाह सारी ॥
तिनंकी उपंमा कवीचंद धारी ॥ छं० ॥ १२३ ॥

मनो रंग रेजं ग्रहे रंग रारी ।
जलं जावकं सोभ पन्नार पारी ॥
हयं छिंछ उट्ठी रुधी छिंछ तारी ।
हथं वक्र अरद्ध दूअद्ध पारी ॥ छं० ॥ १२४ ॥

तिनंकी उपमा कवी तं कहाई ।
जलं जावकं पावकं को बुड़ाई ॥
ग्रही केस उड्डे उतमंग पथ्यी ।
तिनंकी उपमा कवीचंद अष्षी ॥ छं० ॥ १२५ ॥

मनों अप्प ग्रेहं अवानंति वारं ।
चली नभ्भ तें चंदनं सुक्कि धारं ॥
भगी धायन भूमि भा प्रान पारं ।
मनों सिद्धि संमद्धि लग्गी अगारं ॥ छं० ॥ १२६ ॥

बजी धाय अघघाइनं ग्रीव पानं ।
फिरें केत रक्की जलं मशिराफ मानं ॥
उड़ी छिंछ सब्बैं दलं रुद्धि जग्गी ।
मनो दीपती हिंदुनं हद्द कग्गी ॥ छं० ॥ १२७ ॥

षटं सत्त उभ्भै सुरं लोक बग्गी ।
फिरी फौज तत्तार की धाइ गग्गी ॥ छं० ॥ १२८ ॥

## इस युद्ध में खेत रहे जीवों की संख्या ।

कवित्त ॥ अद्ध सेन अध परिग । परिग दंती सत एकं ॥
अयुत अयुत अस परिग । पयह को गनै असेकं ॥
दसत दून बानैत । घाय झोरी करि लिन्ने ॥
पंच पेंड़ पंचास । सेन भग्गा तिन दिन्ने ॥

पछ पुछ पान अलील तब। अति आतुर असिवर धरिय ॥
भग्गौ न मीर मो मीर सुनि। अब मजो हिंदू ररिय ॥छं०॥१२९॥

## अलील खा का प्रतिज्ञा करके धावा करना।

सुनि सामत निसान। पान अलील उभ भरि ॥
मनहु अग्गि घन हत्त। आय डडूर समर्धरि ॥
हुगोरी धर कोट। राज [1]अड्डो चहआनी ॥
मो उभ्भै कुन सूर। भोमि विलसै सुरतानी ॥
दूह वाहिन सेन अग्गें धरिय। जाय सूर मुष पग्गयौ ॥
तिन सार मार सामत दल। पच डोरि पच्छौ गल्यौ ॥ छं० ॥ १३० ॥

## दोनो ओर से वडे जोर से लडाई होना।

दूहा ॥ तमकि सूर सामत तब। झुकि लग्गे फिरि पग्ग ॥
लपट झपट ऐसी वहै। ज्यो [2]जज्जर बन अग्गि ॥ छं० ॥ १३१ ॥

## लडाई का वाकचित्र वर्णन।

विराज ॥ छुटे अग्गिवाज, मनों नभ्भ गाज। चढ़े सूर सूर, नभे रक नूर ॥
छं० ॥ १३२ ॥

वहै वान भारी, मनों टिड्ड चारी। दुती सोभ आन, कवीका वषान ॥
छं० ॥ १३३ ॥

दिसाय न्टमल्ल, मनो नाग हल्ल। परै वप्प धाय, मनो वज्र लाय ॥
छं० ॥ १३४ ॥

करै कूह कैक, हुअ एकमेक। वहै पग्ग धारी, अभूत सरारी ॥
छं० ॥ १३५ ॥

होवै षड षड, धर रुड मुड। वकै मार मार, मनों प्रेत चार ॥
छं० ॥ १३६ ॥

जुटै सूर हथ्थ, मनो मल्ल वथ्थ। परै भूमि सार, मनों मत्तवार ॥
छं० ॥ १३७ ॥

(१) को-कृ अड्डो। (२) ए वज्जर।

अए काए षेतं, बधे बंध नेतं। छुटी अंषि पट्टी, मनों अग्गी छुट्टी॥
छं० ॥ १३८ ॥

षगे मग्ग बाहं, अरी वन्न दाहं। परे नाग ठानं, कलं कूट जानं॥
छं० ॥ १३९ ॥

रनं नेज ढल्लं, मनों केलि पल्लं। सोहानों अजानं, तुट्टे पान टानं॥
छं० ॥ १४० ॥

वहै संग भारी, निकास्सो करारी। तिनं घाव सद्दं, करै कुंभ नद्दं॥
छं० ॥ १४१ ॥

जुरै चंद सेनं, कियं षंड जेनं। उठे छिंछ अंगं, मनों अग्गि दंगं॥
छं० ॥ १४२ ॥

दुती ओप जानं, प्रवारी प्रमानं। पऱ्यौ षान अल्ली, धरारं विहल्ली॥
छं० ॥ १४३ ॥

भगे साहि ठट्टं, गए दस्स वट्टं। भद्री षित्ति ताजं, दियं जित्ति बाजं॥
छं० ॥ १४४ ॥

## सामंतों की जीत होना और यवन सेना का परास्त होकर भागना।

कवित्त ॥ भइय जित्ति सामंत। सेन भग्गा सुरतानं॥
अप्प सूर सब कुसल। षित्ति रष्षी चहुआनं॥
उभै सहस परि मीर। सहस इक बाज प्रमानं॥
परिय दंति सतएक। करिय अच्छरि वर गानं॥
जै जया सद्द आयास हुअ। धाव सूर गोरी धरिय॥
वित्तयौ कलह भारथ्थ जिम। कही चंद छंदह करिय॥ छं० ॥ १४५ ॥

इति श्री कविचंद विरचिते प्रथिराज रासके हांसी प्रथम जुद्ध वर्णननं नाम इक्यावनवों प्रस्ताव संपूर्णम् ॥ ५१ ॥

# अथ द्वितीय हांसी युद्ध वर्णन ।

## ( बावनवां समय । )

### तत्तार खा का पराजित होना सुन कर शहाबुद्दीन का क्रोध करके भाति भाति की यवन सेना एकत्रित करना ।

कवित्त ॥ हसम हयग्गय लुट्टि । लुट्टि पष्षर रषतान ॥
तत्तारी षुरसान । हाम भग्गौ सुरतान ॥
सुनि भग्गा सब सेन । हाय करि पट्टि सु हथ्थ ॥
पुच्छि षवरि बर दूत । कहिय भारथ बत कथ्थ ॥
रगतैत नेन साहाब सजि । पैगबर महम्मद भंजि ॥
फिरि सज्यो सेन भसुचित्त करि । हांसीपुर जीतन सु कजि ॥
छं० ॥ १ ॥

विअष्षरी ॥ सज्जिय सत मत सुरतान । दस दिसि धर दिन्ने फुरमान ॥
हब्स हरेव परेव परारिय । मर भमर भष्षर भर भारिय ॥ छं० ॥ २ ॥
समरकन्द कसकन्द समान । बल्लक बलोच तकी मकरान ॥
कदल्ल वास अधम्म इलास । रोही सोह उजब्बक रास ॥ छं० ॥ ३ ॥
पूनकार ऐराक पधार । साहबदीन मिले दल सार ॥
धुम्मर वृन्न सिरै तुछ रोम । जाति अनत गिनै बुन भोम ॥छं०॥४॥
घोरमुहा केइ सुष्पर क्रंन । चष्य कारूर मुषं रत ब्रंन ॥
इन सर काध विवाह अजोन । दुअ दुअ दुम्मि भषै दिनमान ॥
छं० ॥ ५ ॥
जानै धार अनी बथ मस्स । जानि गिरब्बर सिष्षर चस्स ॥
तानै सिनि गिनि जोर विभार । गोन चढ़ै जिन टक अधारं ॥
छं० ॥ ६ ॥

बंधे दो दो तीन जुआनं। तिन साइक सत सत्त प्रमानं॥
साबद् बेधिय लाघव सारं। पंप हनै पह दिष्ट प्रहारं॥ छं०॥ ७॥
टारैं अनी अनी साइक्कं। मुंठि अभूल रसै चित किक्कं॥
मंद अहार सबै फल आसं। पारसि मभ्भ फ़ विवानि प्रहासं॥छं०॥८॥
करै रगब्ब सरब्बर वानं। जानि कि व्रच्छ विहंग बुलानं॥
बंधिय जूसन सारपि गातं। जानि जुरी नव नोथ जमातं॥
छं०॥ ९॥

सजि पष्षर लष्षर है साजं। पंपपरी वर उड्डन काजं॥
गज घुंमर धज नेजर वानं। जानि कि भद्दव मेघ समानं॥छं०॥१०॥
करिय टमंक चढ्यौ हय नादं। फट्टिय जानि समंद अजादं॥
तर झंगर गिरि पद्धर धारं। उड्डिय रेन डिगे द्रिग सारं॥छं०॥११॥
धर धुंमर लगि अंमर थानं। सुनियै सद्द न दीसै भानं॥
है गै रथ दल अंत न जानं। आसिय दिसि हल्लिय सुविहानं॥
छं०॥ १२॥

## वरन वरन की व्यूहवद्ध यवन सेना का हांसीपुर को घेरना।

कवित्त॥ साहब सुनि सुरतान। समुद व्यूहं रचि धाइय॥
अष्ट सेन रचि अष्ट। ईष्ट करि सेन बनाइय॥
एक लष्ष सारद्द। सुभर असवारति साजं॥
दंती पंति विसाल। अग्ग सज्जे अगिवाजं॥
पावस्स थान मानों प्रगट। दिस दिसान नीसान दिय॥
आसीअ चिंत इक दौर करि। आनि सुभर घन घेरि किय॥
छं०॥ १३॥

## शहाबुद्दीन का सामंतो को किला छोड़ देने का संदेसा भेजना।

दूहा॥ घेरि सुभर साहाबदी। कहिय बत्त चर चार॥
कै झुभ्भहु बुभ्भहु सपरि। कै निकरौ अग्ग दुआर॥ छं०॥ १४॥

## शहाबुद्दीन का संदेसा पाकर सामंतो का परस्पर सलाह और वादविवाद करना।

कवित्त ॥ सुवर सूर सामंत। बीर विरुझाइ सु धाए ॥
बडगुज्जर रा राम। राइ रावत्त सहाए ॥
सम दुरग सो सीस। बीर लोकिग असमान ॥
कित्ति सुकति भर सुभर। बीर बीर विरुझान ॥
कूरंभ राव पज्जून दे। गयौ हरप सामंत बर ॥
तम पषै मरन दीजै नहीं। मरहु तुम्ह जिन पर सु धर ॥छं०॥१५॥
सुनिय मंत कूरंभ। मतौ जानहि सु मरन वर ॥
जीवन मंत जानंत। साम्भ्रमजाइ भ्रम्म नर ॥
हम बीरा रस भज्ज। जोग जीतन सिर बधी ॥
हम अभज अरि भज्ज। मंत जानै जस संधी ॥
रुक्कयौ हंस पंजर सु पंच। सो पंजर भजहिति भिर ॥
जानियै जगत तनु तिनुक वर। अरि बधन बधेति फिरि ॥छं०॥१६॥
सुवर बीर सामंत। मन्न लग्गे विरुझान ॥
रा चामंड जैतसी। राम बडगुज्जर दान ॥
उद्दिगबाह पग्गार। कनक कूरंभ पजून ॥
षीची रा परसंग। चंद पुंडीर स वन्न ॥
महनंग मेर मोरी मनहु। दोऊ बीर बग्गरि सलष ॥
देवक्कन कुंअर अल्हन सुवर। लषिय सोभ भुज बर विलष ॥
छं० ॥ १७॥

## सामंतो का भगवती का ध्यान करना।

दूहा ॥ निसि चिंता सामंत सह। उद्दिग बाह पग्गार ॥
मात बीर अस्तुति करै। सत्त सु मगन हार ॥ छं० ॥ १८ ॥
फुट्टि सरोवर नीर गय। अब कि बधै पालि ॥
तेमन सत पयान किय। इह भावी इह काल ॥ छं० ॥ १९ ॥

## हासी के किले मे स्थित सामंतो के नाम और उनका वर्णन।

कवित्त ॥ निड्डुर बर हरसिंघ। बीर भोंहा भर रूपं ॥
बरसिंहरु हरसिंघ। गरुत्र गोयंद अनूपं ॥
राज गुरू रा राम। बली बंभन रस बीरं ॥
दाहिम्मौ नरसिंघ। गौर सग्गर रनधीरं ॥
चालुक्क बीर सारंगदे। दई देव दुज्जन दहन ॥
सुलतान सेन संमुह मिले। गात जु हांसीपुर गहन ॥ छं० ॥ २० ॥

चोपाई ॥ पुर हांसी दिसि दष्षिन कीनी। बीय सूर सम्है अपु लीनी ॥
चक्की चवसठि जोगिनिकारी। दिसि दच्छिन उर सम्हो भारी ॥
छं० ॥ २१ ॥

## कुछ सामंतों का किला छोड़ देने का प्रस्ताव करना परन्तु देवराव बग्गरी का उसे न मानना।

कवित्त ॥ उदिग गयौ निक्करै। सुतौ मरनह तें डरयौ ॥
समर सूर निक्करै। सु फुनि अलगें उत्तरयौ ॥
चावंड रा निक्करै। सुहड सांवला सहित्तौ ॥
गोयँद रा गहिलौत। सु फुनि निक्करै बिगुत्तौ ॥
साषुलौ सूर भोंहा सुतन। कस कथ्था भारथ करै ॥
इत्तने राव गए निक्करे। देवराव क्यों निक्करै ॥ छं० ॥ २२ ॥
ए सामंत अभंग। मेर धुअ मंडल जामं ॥
सेस सीस रवि चंद। सु भुअ मंडल अभिरामं ॥
एउ टरें कोउ बेर। जोग जुग अंतर आयौ ॥
अटल एक सामंत। जुद्ध जोगा रस पायौ ॥
दैवान देव गति अलघ है। नन गुमान कोइ कर सकै ॥
एकैक मत्त चूकै सबै। जित्ति कोइ जाइ न सकै ॥ छं० ॥ २३ ॥

## कवि का कहना कि समयानुसार सामंत लोग चूक गए तो क्या।

राम चुक म्रग हत्यौ। सीय लिय रावन चुक्यौ ॥
हनुअ वत्त नारद्द। भरथ चुक्कवि सर मुक्यौ ॥

विक्रम जीव जतन्न । काग आमिष मुष मंडिय ॥
इन्द्र अहल्ल्या काज । सहस भग काया मंडिय ॥
नल राय दमती कारनें । और नाम जानौ न उन ॥
सामंत दोष लग्यौ इतौ । मतौ एक चुक्क्यौ न कुन ॥ छं० ॥ २४ ॥

## देवराय वग्गरी का वचन ।

साहि मलिक साहाव । दीन जिहि द्वारै वद्दिय ॥
जेन द्वार निक्करौ । जेन निक्करै न कढ्ढिय ॥
सिर तुरक्क भार पडिह । सहित धर जाह सरीरह ॥
हु सभोह पहुचेन । तनो निकलंक सरीरह ॥
साषुलौ सूर सामित्त छल । देवराव कटि वटि मरै ॥
ता नथ्थि पुत्त बापह तनौ । अम्म द्वार होइ निकरै ॥ छं० ॥ २५ ॥

## कल्हन और कमधुज्ज का वग्गरीराव के वचनो का अनुमोदन करना ।

सत छुट्टत गोयद । सत्त सामतन छुथ्यौ ॥
वर पीची अचलेस । धार धारह तन तुथ्यौ ॥
सत छुथ्यौ उदिग्ग । मरन डर ड-यौ अवाहिय ॥
सत छुट्टत नरसिंध । लग उत्तरि पति नाहिय ॥
मुक्यो न सत्त कामधज्ज ने । नाम वीर काल्हन न्टपति ॥
वरि कानकराव परसंग भर । दीपतन रवि तन दिपति ॥ छं० ॥ २६ ॥

## सातों भाई तत्तार खां का तलवारे बांधना और हांसी गढ पर आक्रमण करना ।

मुक्त सत तत्तार । तेग वधी सत वध्यौ ॥
मिलि आए सुरतान । सेन गोरी ग्रह सध्यौ ॥
आनि साहि साहाव । नैर हासीपुर चल्यौ ॥
सुन्या सूर सामंत । कौन निक्करि सत डुल्यौ ॥
लच्छी सुमति आमत्त वर । वार बार वर वधियै ॥
असि पच्छ कढ्ढि वधौ सुबर । पढि कुरान क्रत सधियै ॥छं०॥२७॥

*चन्द्रायन ॥ भषे पङ्गुली मंस सरूव बल मुक्कई। काजी कत्ता कुरान अग्गा नन चुक्कई॥
तजि हांसीपुर जीव लभ्भ बंधी सही। हिंदवान गढ़ मुक्कि गहा अप्पा रही॥
छं० ॥ २८ ॥

कवित्त ॥ सजे सीस गयनंग। रह्यौ रुप्पे रन मांही ॥
सबल सेन सुरतान। परिय पारस परछांही ॥
हक्क धक्क किलकार। करै आसुर असमानं ॥
गोर नार जंबूर। बान रुक्के रह भानं ॥
पावें न मझ्झ पंषी पसर। विसर नह बज्जे सबल ॥
सांषुलौ सुभर जुथ्थौ समर। उदधि मझझ लग्गौ अनल ॥
छं० ॥ २९ ॥

दूहा ॥ भयौ प्रात फट्टं तिमिर। मिलिय संग तत्तार ॥
करत कूंच तुट्टे सुभर। गढ़ लग्गे चिहुं वार ॥ छं० ॥ ३० ॥

## अन्यान्य सामंतों की अकर्मण्यता और देवराय की प्रशंसा वर्णन ।

कवित्त ॥ षां ततार गढ़ घेरि। ढोल बज्जे बज्जानं ॥
दो दस दिन सामंत। जुझ्झ बज्जे परमानं ॥
पन्न पान सोवन्न। दीह तिन सूरन पाइय ॥
गयौ बीर पाहार। नाम किन सूरन साइय ॥
पारथ्थ जीत भारथ्थ सह। गोपिन रषि अपुबल तिया ॥
हथ धनुष आइ बंनर बली। सीय कज्ज अपुसह किया ॥छं०॥३१॥

असपूर तत्तार। झंझ बज्जी मग सुद्धी ॥
ईकल्लो देव कांन। बान अर्जुन मग बुद्धी ॥
और सबै सामंत। माहि बिग्राह आलुद्धी ॥
मरन ग्भार उद्दिग। बिहार बीरा रस बंधी ॥
सांषलौ सूर सारंगदे। तिन बंधी लज्जी जगत ॥
उबरै सूर सामंत सौ। जेन भिरत पच्छइ मरत ॥ छं० ॥ ३२ ॥

* मूल प्रतियों में इस छन्द को चौपाई करके लिखा है ।

## देवराव बग्गरी की वीरता।

अनल मझि देवराज। परे पारस दधि गोरी॥
लहरि सेन बाजत। धार झार। झकझोरी॥
वज्जि धार विभ्भार। मार मारह मुष जपहि॥
सूर मत्त रन रत्त। कलह कायर उर कंपहि॥
लगि सार धार रुधि छछ छुटि। सहस सूर उठ्ठहि लरन॥
आवद्दि सेन अद्धो सु अध। अद्ध अद्ध लग्गौ भिरन॥ छं०॥ ३३॥

## युद्धारंभ और युद्धस्थल का चित्र वर्णन।

भुजंगी॥ परे अद्ध अद्ध सु अद्ध अधान। भिरै अद्ध अद्ध रहै साह थान॥
अगे दंत पती चले साह सूर। प्रलै काल मानो हलै दक्षि पूर॥
छं०॥ ३४॥

उतै पारसी मीर बोलै करार। इतै सीस हक्कै धर मार मार॥
बहै सूर सूर लगै धार धार। मनो झल्लरी वज्जि देव सुधार॥
छं०॥ ३५॥

गहैं दंत दंती उपारंत सूर। मनों भील कड्ढै गिर कंद मूर॥
परै पीलवान निसान सु पील। हन्यौ वज्जि सैल सवप्प कपील॥
छं०॥ ३६॥

वहै षग्ग धार धरगे निनार। मनों चक्क पिंड कुलाल उतार॥
उठे श्रोन बिंद रत धार लग्गी मनो लग्गि तिंदू प्रलै काल अग्गी।
छं०॥ ३७॥

बहै रत्त धार अपार सु दीस। मनो भद्द मभ्भै वहै नद्दि ईस॥
बिहू बाह बाहै लगे सूर सूर। मनों प्रीति हेत मिले आय दूर॥
छं०॥ ३८॥

बहै जम्मदढ्ढ बहै पारवार। मनों मोष मग्ग किवार उघार॥
परै लुथ्थि पथ्थ उलथ्थति पान। मनो मीन कुहै जल तुच्छ मान॥
छं०॥ ३९॥

रजै ईस सीस करै रुंडमाल। रमै भूत प्रेत किलक्कत नार॥

ग्रहै अंत गिद्धी चढ़ै गेन मग्गं। मनों डोरि तुट्टी रमै वाय चंगं ॥
छं० ॥ ४० ॥

तिनं नद्द सद्दं विहंगं सुनानं। रजै ईस मानं सुरं सत्त पानं ॥
भरै षेचरी पत्र चौसट्ठि चारी। श्रवै भोमि श्रोनं पलं पल्लहारी ॥
छं० ॥ ४१ ॥

भिरें जाम एकं अनेकं प्रकारं। परे सूर सेनं कहै कोन पारं ॥
छं० ॥ ४२ ॥

## देवकर्ण बग्गरी का वीरता के साथ मारा जाना।

दूहा ॥ देवक्रन्न सुरलोक बसि। हयं नरं घर गज भानि ॥
नाग असुर सुर नर सुरभ। बढ़ि मारथ्थ बषान ॥ छं० ॥ ४३ ॥

## वीर बग्गरी का मोक्ष पाना।

कबित्त ॥ जीति समर देवक्रन। धार पति चढ्ढिय धारं ॥
निगम अग्ग अजमेघ। द्रभ्भ थल दुग्ग अचारं ॥
रथ रंभन भर थक्कि। रब्बि थक्यौ रथ लोचन ॥
बंध इंद्र सर बंध। मंदु बारा रहि सोचत ॥
शिव बंध सथ्थ रथ जार चढ़ि। भूनिग तन गौ ब्रह्मपुर ॥
इह करिन कोइ करिहै नहीं। करो सु को रजपूत धर ॥छं०॥४४॥

देव क्रन्न वर बीर। धीर मर भीर अहीरं ॥
चौच्यालीस प्रमाण। तुट्टि तन धार सु धीरं ॥
थुति सदेव उच्चार। करै अस्तुति दै तारी ॥
सिर तुट्टै धर उट्ठि। भिरन कढ्ढी कट्टारी ॥
अरि मुष्ष गयौ चढ़ि चिंत अरि। तनु धारा हर बिंटयौ ॥
कायरन जेम तज्यौ न रन। करि कुट्टा जिम कुट्टयौ ॥ छं० ॥ ४५ ॥

## इस युद्ध में मृत वीर सैनिकों की नामावली।

भुजंगी ॥ पन्यौ देव क्रन्नं सु भूनिंग जायं। जिने वास लोकं सयं बंभ पायं ॥
पन्यौ बीर मारू नवं कोट रायं। जिनें जूह लग्गे भुजं काम पायं ॥
छं० ॥ ४६ ॥

प-यौ रानि गिरि राव वीर पताई। जिने पान जद्दो ढहायौ पताई ॥
प-यौ वीर मोरी उभै वध सथ्थ । भजे जूह सप धली हथ्थ वथ्थ ॥
छं० ॥ ४७ ॥

प-यौ पंच भाई सपच अभग। ढहे जूह वैरी लगै जूह अग ॥
प-यौ सापुला सूर नारेन इद। जिन जाम पेद्यौ करी दूरि दद ॥
छं० ॥ ४८ ॥

परे राव कूरंभ पज्जून जाय। जिने लोक मे लोक सलोक पाय ॥
प-यौ पच पचायन पुज राज। जिने चपि वैरी कुलिगति वाज ॥
छं० ॥ ४९ ॥

प-यौ वग्गरी रूप नर रूप नाह। भगी जानि मोरी तुटी जू सनाह॥
प-यौ वैर वाराह वैरी पचार। जिने सार झार दुझार हकारं ॥
छं० ॥ ५० ॥

प-यौ गुज्जरीराव रघुवसराय। हय अस्ति सस्त्र किन कान पाय॥
प-यौ पग्ग पिनी सु मची नरिद। मरत सजी पौमर वित्ति कद ॥
छं० ॥ ५१ ॥

परे इत्तने सूर भारथ्थ वित्ते। डरे सूर ते वार रिन मुक्ति पत्ते ॥
छं० ॥ ५२ ॥

## एक सहस सिपाहियो के मारे जाने पर भी सामतो का किला न छोडना।

दूहा ॥ रा देवग रहत रन। सहस एक बर वीर ॥
तामे एक कमध पिलि। तिन संघारिग मीर ॥ छं० ॥ ५३ ॥
वाने विरद वको वहै। वकौ धान अलील ॥
दस सहस सम मीर बर। तिन लीनो गढ कोल ॥ छं० ॥ ५४ ॥
कोट मझि रजपूत सौ। तिन सझी दरवार ॥
गिरद बाज चिहुकोद फिरि। मीर पीर सिरदार ॥ छं० ॥ ५५ ॥

## पृथ्वीराज को स्वप्न मे हासीपुर का दर्शन देना।

हासीपुर प्रथिराज पै। चद सुपन वरदाइ ॥
धवल वस्त्र उज्जल सु तन। पुकारिवे न्रप राइ ॥ छं० ॥ ५६ ॥

## पृथ्वीराज प्रति हांसीपुर का वचन ।

हांसीपुर उच्चार वर । कोट सेन सुथितान ॥
अजहूं हूं भग्गी नहीं । करि उप्पर चहुआन ॥ छं० ॥ ५७ ॥

कवित्त ॥ उभै दीह गढ़ ओट । सकल बज्जै सु बान अग ॥
अग्गबान कम्मान । सार सिंधुर अभंग जग ॥
ता पच्छै सामंत । मंत कीनौ परमानं ॥
नंषि कोट गढ़ ओट । मस्त लग्गे असमानं ॥
न्रिप राज अन्यौ आसी सुन्यौ । सुपनंतर आसी कहिय ॥
ढिल्ली न्रपत्ति ढीली धरा । ढीली ह्वै अग्गें रहिय ॥ छं० ॥ ५८ ॥
हांसी पुच्छै पहुमि । राय तुं काइन भग्गिय ॥
मो बभीष पम्मारि । तेन भू दंड विलग्गिय ॥
तिन ए रस उच्चरै । चिया छल अब्ब गमिज्जै ॥
जै सिर पड़ै तो जाहु । कज्ज सहँ छल किज्जै ॥
सहसा परि रुकुम्मै मांघुली । एह अचिज्ज पिष्पन रहिय ॥
देवराव सूर षंडे परिग । ताम तुरक्क संग्रहिय ॥ छं० ॥ ५९ ॥

## हांसीपुर की यह गति जान कर पृथ्वीराज का घबड़ा कर कैमास से सलाह पूछना ।

दूहा ॥ सुनिय बचन प्रथिराज ने । हांसी भारथ वित्त ॥
अम दुवारि निक्करि सुमर । देवराव परि पित्त ॥ छं० ॥ ६० ॥
इह भविष्य चिंतै न्रपति । भयो करुना रस चित्त ॥
रुद्र बीर अरु हास रस । ए अपुब्ब कथ वित्त ॥ छं० ॥ ६१ ॥

कवित्त ॥ सुनत राज प्रथिराज । बोलि कैमास महाभार ॥
तम मंची मंचंग । मंच रष्षन सामँत वर ॥
हयति नट्ठ गज नट्ठ । नट्ठि रधि वासह नट्ठी ॥
सोच सु नट्ठि सनेह । नट्ठ गुन विद्य अनुट्ठी ॥
त्यों सेन नट्ठ हांसीपुरह । मंत उप्पजै सो करौ ॥
कैमास मंत मंती सुमत । मति उच्चारन विच्चरौ ॥ छं० ॥ ६२ ॥

दूहा ॥ मंत्रि मंत कैमास कहि। राजन चित्त विचार ॥
ए सामंत अमंत मत। कोइ देवान प्रकार ॥ छं० ॥ ६३ ॥

## कैमास का रावल समरसी जी को बुलाने के लिये कहना।

कवित्त ॥ कहै मंत्रि कैमास। पास रावल जन मुक्कौ ॥
वह आहुट्ठ नरेस। वाहि बिन मंत सु चुक्कौ ॥
तुम आतुर अति तेज। और मिलिहै चित्र गौ ॥
जनु प्रजलती अग्गि। मद्धि घ्रत सचि तरंगी ॥
इम मंत्रि मंत्र गिर राज दिसि। दिय पत्री समर बिगति ॥
दिन दिवस अवधि पंचमि कहिय। दिसि हांसी आवन सुगति॥छं०॥६४॥

## रावल समरसी जी का हांसीपुर की तरफ चलना।

दूहा ॥ सुनि रावर आतुर पर्यौ। पवन पवंग प्रमान ॥
इक सगपन साहाइ पन। लषि घर बिरद वहान ॥ छं० ॥ ६५ ॥

## हांसीपुर को छोड़ कर आए हुए सामंतों का पृथ्वीराज से मिलना।

कवित्त ॥ मुक्कि राज दुज दोइ। बेगि सामंत बुलाए ॥
कछुक लज्ज कछु सहमि। मिलत सिर नीच नवाए ॥
चामंड रा जैतसी। राव बडगुज्जर कन्ह ॥
षीची राव प्रसंग। चंद पुंडीर महन्न ॥
पज्जून कनवां उद्दग पंगर। दोऊ वीर बग्गर सलष ॥
दोउ कन्न कुअर अल्हन सुवर। मिले आय राजान भर ॥छं०॥६६॥
मिलिग आय गोयंद। नरे नरसिंघ महाभर ॥
रेनराइ उद्दिग्ग। बिरदपागार बाह बर ॥
सूर सूर संग्राम। समर सामंत अधिकारिय ॥
मिलत राज प्रथिराज। दिये आदर बर भारिय ॥
हम कज्ज लज्ज तुम सीस पर। एह वत्ति मन मत धरहु ॥
देवान गत्ति न्त्रिम्मान मति। भइय वत्त चित्त न धरहु ॥छं०॥६७॥

दूहा। ॥ कहिय सूर राजन सुनहु । तिहि जीवन अप्रमान ॥
पति धर अरियन संग्रहै । तौइ न छंडै प्रान ॥ छं० ॥ ६८ ॥

## पृथ्वीराज का सब सामंतों को सम्हाा बुझा कर सांत्वना देना।

कवित्त ॥ इक्क वार सुग्रीव । त्रिया तारा नन रष्षिय ॥
इक्क वार पारथ्थ । चीर पंचत चष दिष्षिय ॥
इक्क वार श्रियपत्ति । जमन अग्गौं धर छंडिय ॥
इक्क वार सुत पंड । भोमि छंडिय वन हिंडिय ॥
तुम सूर नूर सामंत बल । कलह कथ्थ भारथ करन ॥
सुरतान षान मोषन ग्रहन । महनरंभ बंछहु मरन ॥छं०॥६९॥
बोलि राज सामंत । कहिय तुम जुद्धनि अज्जार ॥
चंद्रसेन पुंडीर । राइ रामह बड़गुज्जर ॥
बोलि कन्ह नर नाह । बोलि चहुआन अताइय ॥
अचल अटल हरसिंघ । बोलि वरनं वर भाइय ॥
पज्जूनराव बलिभद्र सम । लोहानौ आजांन वर ॥
सजि सेन ताम चल्लहि न्नपति । उदधि जानि हल्लिय गहिर ॥
छं० ॥ ७० ॥

## पृथ्वीराज का सामंतों के सहित हांसीपुर पर चढ़ाई करना।

कोलाहल कलकलिय । रत्त द्रिग वयन रत्त किय ॥
कहिय सूर सामंत । मंत नीसान सद्द दिय ॥
राजन सो कुल जुद्ध । राव न सुनै अप कन्नह ॥
देस भंग कुलअंत । होइ नहिं देषत धन्नह ॥
प्रथिराज राज तामंक तपि । करि प्रयान हांसी दिसह ॥
नग नाग देव द्रिगपाल हलि । मनु भारथ पारथ रिसह ॥
छं० ॥ ७१ ॥

## पृथ्वीराज के हांसीपुर पर चढ़ाई की तिथि।

दूहा ॥ तिथि पंचमि चहुआन चढि । अति आतुर बर वीर ॥
बर प्रधान पावास बर । इह सह परिगह तीर ॥ छं० ॥ ७२ ॥

## सुसज्जित सेना सहित पृथ्वीराज की चढाई का आतंक वर्णन ।

पद्धरी ॥ सजि चल्यौ सेन प्रथिराज राज । मानहुँ कि राम कपि सीय काज ॥
सामंत नाथ कटि तोन धारि । मानो कि पथ्थ गौ ग्रहन बार ॥
छं० ॥ ७३ ॥

रगतैत नैन भ्रकुटी कराल । मानो कि ईस त्रयनेत्र झाल ॥
बंकुरिय मुछ लगि भौह आनि । मानो कि चंद बिय किरन बानि ॥
छं० ॥ ७४ ॥

चिहुफेर सूर विच चाहुआन । मानो निषत्र परि परस मान ॥
सजि सिलह सूर अँग अंग थान । मानो कि मुकुर प्रतिव्यंब जानि ॥
छं० ॥ ७५ ॥

करि करी अग्ग रज रजत दंत । मानो कि जलद पँग बग्ग पंति ॥
उभ्भारि सुंड गज लैहि वीर । मानो कि व्यब अहि मरुत मीर ॥
छं० ॥ ७६ ॥

मद झरहि पाट बरषत दान । मानो कि धराहर धार जानि ॥
तिन मचत कीच हय कलत लार । मानो कि भद्र कद्रव मझार ॥
छं० ॥ ७७ ॥

धर स्याम सेत रत पीतवंत । मानो कि अभ्भ पल्लव सुभंत ॥
चमकंति अनिय दामिनि समान । बाजंत बज्ज घनघोर बान ॥
छं० ॥ ७८ ॥

उच्चरहि हद कवि मोर सोर । पप्पीह चीह सहनाय रोर ॥
ठनकंत घंट सादुरनि नद्द । मानो कि भद्र दादुर सबद्द ॥
छं० ॥ ७९ ॥

दिसि विदिसि धुध मुदियग भानि । तिम्र मइंद्र विय इंद्र जानि ॥
बरषत धार चढि व्योम मंत । तिन उडिग रेन विच कीच मंत ॥
छं० ॥ ८० ॥

तिन कालहि पंषि पावै न ठौर। उपमा कौन जंपौस और॥
कालमलिय नाग परि कमठ भार। हलहलिग दंति द्रिग मंत सार॥
छं०॥ ८१॥
रथ षरहि स्वर अप अप्प मान। मानो छयल्ल कुलटा मिलान॥
सिर लग्गि व्योम हय षरहि राज। मानो कि कपिय गिरि द्रोन काज॥
छं०॥ ८२॥
पत्तौ सु राज हांसीति थान। सजि सूर सेन दीने निसान॥
छं०॥ ८३॥

## रावल का चहुआन के पहिलेही हांसीपुर पहुंच जाना।

दूहा॥ चढ्यौ राज प्रथिराज बर। सुनि चिचंगी भीर॥
बर हांसी सामंत सह। बीटि षान बर बीर॥ छं०॥ ८४॥
कवित्त॥ इन अग्गै बर बीर। समर हांसीपुर पत्तौ॥
रन रत्तौ रन सु। अम्म आअग्ग विरत्तौ॥
चतुरंगनि बर सज्जि। बीर चतुरंग सपत्तौ॥
कूंच कूंच उप्पार। दीह चौ पंच सु जत्तौ॥
सु बर राव रावल समर। अमर बंध जत अमर जत॥
आवाज बढ़ी तब मीर बर। सेन संभ हांसी बिरत॥छं०॥८५॥

## समरसी जी के पहुंचते ही यवन सेना का उनसे भिड़ पड़ना।

दिसि पति पति पत्तीय। मेर लजपत्ति सु धारी॥
सबर सत्त जंपन सु। बीर किति सम बर चारी॥
ब्रह्म रूप जीति न सु। ब्रह्म आहुट्ठ सपन्नौ॥
लष्यौ रूप तत्तार। रंक लभ्भै वित मन्नौ॥
लगि जका सूकरस पियन बर। छुधा क्रोध लगि बीर रस॥
बर मिरन षान षुरसान दल। बल प्रमान षोलीति अस॥
छं०॥ ८६॥
डिट्ठ ढाल ढलकंत। समर चतुरंग रंग रन॥
बंधि फावज्ज सुबीर। बीर उचरंत मंत मन॥
हरवल षान ततार। करै करवलति षुरेसी॥

तुड समर लगि नहौ। आनि वधी बल गसौ ॥
मुष रुक्क मेलि मार महन। नाहर राव नरिंद तन ॥
सावग समर दिसि दिसि षिनह। सुभर जुद्ध मच्यौ गहन ॥
छं० ॥ ८७ ॥

## समर सिंह जी की सिपाहगीरी और फुरतीलोपन का वर्णन।

महन रंभ आरंभ। समर बधीत समर वर ॥
अमर नाम वर अमर। मुक्कि सामंत लल भर
पुर हासी बर पत्त। पूर दच्छिन दच्छिन वर ॥
मिले सूर कर वर कारूर। वधीति सिरी सर ॥
वधि सनाह विलगे समर। करि भर धाइ अपुब्ब भर ॥
हक्कारि सूर पच्छिम परिय। वज्र मेर वज्जे सुभर ॥ छं० ॥ ८८ ॥
तमकि वीर चित्रंग। बाज उप्पर वर नषिय ॥
मनहु कंस सिर वज्र। चिल्ह उप्पर धर पषिय ॥
सथ्थ सूर सामंत। हथ्थ किरवान उभारिय ॥
मनहुँ चंद विय व्योम। परिग रारिय चनरारिय ॥
धरि च्यार धार धारह हरिय। भरिय नरेनर चित्तरिय ॥
औसरिय सेन अध कोस भ्रम। कलह केलि ऐसी करिय ॥
छं० ॥ ८९ ॥

## यवन और रावल सेना का युद्ध वर्णन।

रसावला ॥ दोज [1]रूर वद्द, उड्डीरेन जद्द। निसी जानि भद्द, वहै वान सद्द ॥
छं० ॥ ९० ॥
सुकै गज्ज मद्द, वहै षग्ग अद्द। सुभै रथ्थ हद्द, नचै वीर वद्द ॥
छं० ॥ ९१ ॥
वजै षग्ग सद्द, घटा वज्जि भद्द। षमजाल षद्द, प्रलै अग्गि नद्द ॥
छं० ॥ ९२ ॥

(१) को सूर।

त्रिसूली अनद्दं, बजै घाय रुद्दं। जनौं षट्ट बद्दं, कहं जोग सद्दं॥
छं० ॥ ९३ ॥

मगी मुत्ति हद्दं, षगं सोर षद्दं। उअं ताप उद्दं, कवीचंद चंदं॥
छं० ॥ ९४ ॥

सुभै रथ्थ हथ्थं, .... .... ... । रसं रोस मानी, अमं सेन दानी॥
छं० ॥ ९५ ॥

जकी जोग माया, चितं जोग पाया। .... ...., .... .... ॥ छं० ॥ ९६ ॥

## रामरायी जी की वीरता का बखान।

कवित्त॥ ॥ कै छुट्टा मदमोष। सिंध छुट्टा पल काजै॥
कै तुट्टा बयवाज। बीच कोलिंग विराजै॥
कै रस संका छुट्टि। वृषभ दोइ छुट्टि विलुद्धा॥
लज्जा रतन विषंत। उभै रंकहु आलुद्धा॥
वर सेन उररि निसुरत्ति षां। दइ दुवाह उप्पर परी॥
चित्रंगराव रावर समर। सुबर जुद्ध एतौ करी॥ छं० ॥ ९७॥

## रामरायी जी के भाई अमरसिंह का मरण।

मिलिग धाइ अधधाइ। समर धायौ जु समर बँध॥
धार धार तन उधरि। गयौ सुर लोक रंभ कँध॥
षठ सु पंच अरि ढाहि। पंच मिलि पंच प्रपत्ते॥
दइ दुवाह रन अमर। अमर भौ बोलन जत्ते॥
हर हार कंठ आनंद मध। सुनि संग्राम दुमार बन॥
दुअ हथ्थ दरिद्री द्रव्य ज्यों। रह्यौ पिष्षि तं त्रिय नयन॥
छं० ॥ ९८ ॥

## युद्ध स्थल का चित्र वर्णन।

*मोतीदाम॥ जु रुप्यौ रन रावल मंझ अनी। सु मनौं ससि मंडल भू अधनी॥

* छन्द मोतीदाम चार जगण का होता है। रासो में भी तथा और जगह चारही जगण का मोतीदाम माना गया है। परन्तु यह छन्द चार सगण का है। भाषा के प्रचलित दो एक पिंगल ग्रन्थों में इस प्रस्तार का छन्द ही नहीं मिला अतएव इसका नाम वैसाही रहने दिया है।

बजि षग्ग उनगत षग बजै। घरियारन के सुर मझ्झ लजै ॥
छं० ॥ ९९ ॥

गज षग्ग उडंतह मुत्ति झरैं। तिनकी उपमा कविचंद करैं ॥
मनि मैं ग्रह रत्ति प्रनार चली। जल जावक नागिनि पौरि छली ॥
छं० ॥ १०० ॥

कढि हथ्थर हथ्थ सु हथ्थ परी। तिनकी उपमा कविचंद धरी ॥
मुष से सहते जल धार धसी। निकसी जुइ एक प्रवाह गसी ॥
छं० ॥ १०१ ॥

छित रावर भारथ राज धनी। कहि भग्गिय षान ततार अनी ॥
छं० ॥ १०२ ॥

अरिल* ॥ षा ततार सुनि बेन नेन सोध। लले कारी बर भग्गा जे भान ॥
ओट जिन कोटह सुद्दर। लै दत्तिक कर चुमि तुंड डड्डी बड्डी कर ॥
षा पुरसान ततार। भजि भजे सुर सुम्भर ॥ छं० ॥ १०३ ॥

## यवन सेना की ओर से तत्तार खां का धावा करना।

कवित्त ॥ बाज नषि ततार। बाजि षुरतार बज्जि षग ॥
पंच अग्ग सौ मीर। संग धाए पयान मग ॥
जुद्ध कथ्थ कर हिंदु। तूल जिम बाय उडाइय ॥
मेर लाज पज्जून। सत्त साइर वर छाइय ॥
घरि एक झिझ्झ बज्जी सकल। बर उप्पर पावार करि ॥
निठ्ठ करि षान तत्तार कढि। हिंदुमेछ सहिये अपरि ॥छं०॥१०४॥

## घोर युद्ध वर्णन।

पद्धरी ॥ वर लुथ्थ लुथ्थि आलुथि पलथ्थ। नचि प्रेत नाद वीर ततथ्थि ॥
नारद नद निस सुनि सभीर। सारद सिद्ध तिन तत्त बीर ॥
छं० ॥ १०५ ॥

चौसठ्ठि धाइ सह सूर सचि। पंच पचीस कावंध नचि ॥

* यह छन्द वास्तव में कोई छन्द नहीं है। इस की प्रथम पंक्ति साटक छन्द की तृत्ति के समान है। दूसरी गाथा की, तीसरी उल्लाला की और चौथी रोला की है। इस से मालूम होता है कि यहां के कई एक छन्द नष्ट हो गए हैं, उनका कुछ शेषांश मात्र रह गया है।

बजि घाइ सद्द सद्दीन हद्द। सुनि ईस सद्द नंदी अनद्द॥
छं० ॥ १०६ ॥

सत पंच मुक्कि तरवार बूव। तत्तार गात असवार हूव॥
बँधि चाल चाल उचाल पाव। षगवाह विहथ्थन सूर लाव॥
छं० ॥ १०७ ॥

तन बंधि संग सो लोह कढ्ढि। मानो कि समुद्द जल मीन चढ्ढि॥
उठि छिंछ रकत तीरत्त भाइ। मानो पलास बन फुल्लि नाइ॥
छं० ॥ १०८ ॥

बर बुभिझ साहि कर बज्र वाय। रुधि पियत [1]भीम सम्मिन्न काय॥
उतमंग हक्क धर नच्चि धाव। झम बट्टै षग्ग की विज्जा लाव॥
छं० ॥ १०९ ॥

दूहा॥ अनुध जुद्ध हिंदू तुरक। भय अनादि जमनूत॥
इन ततार संमुष अनी। उतै समर अवधूत॥ छं० ॥ ११० ॥

रसावला॥ धार धारं चढ़ी, बोलि बीरं बढ़ी। षग्ग [2]झालं जढ़ी, लोह दूनो कढ़ी॥
छं० ॥ १११ ॥

दून बानं गढ़ी, बीर जै जै पढ़ी। लथ्थि लुथ्थं बढी, हथ्थ दो दो चढ़ी॥
छं० ॥ ११२ ॥

जोग माया रढ़ी, जुद्ध देषै ठढ़ी। देवि रथ्थं चढ़ी, पुप्फ नंषै गढ़ी॥
छं० ॥ ११३ ॥

उत्तमंगं बढ़ी, अंत तुट्टी कढ़ी। ईस देषै ननं, [3]पुत्तनं रंजनं॥
छं० ॥ ११४ ॥

सूर कढ्ढै इसं, बान कढ्ढी जिसं। ... .... .... छं० ॥ ११५ ॥

## इसी युद्ध के समय पृथ्वीराज का आ पहुंचना।

दूहा॥ षोड़स इक पंचह सुभर। समर परिग संग्राम॥
नव घट्टी अंतर परिग। सुत सोमेस सु ताम॥ छं० ॥ ११६ ॥

कवित्त॥ मद्धि पहर विप्पहर। समर सामंत जुद्ध मिलि॥

(१) ए.-भूमि। (२) ए.-जाल।
(३) को. कृ.-पुत्ततं।

नवनि नीच करि नीच । जुद्ध सग्राम सार झिलि ॥
विमुष न भौ परि बध । जुद्ध सामंत सूर मिलि ॥
अनी एक करि मेर । धाइ अरि जुट्टि षग्ग षुलि ॥
षुरसान षान दल ठेलि वर । चद्दर सौ चौरंग वजि ॥
थिर भए सूर रथ दिषत पर । कायर चलि जंगम प्रहजि ॥
छं० ॥ ११७ ॥

भुजंगी ॥ काढे लोह सूर करूरति ताय । चले सस्त्र हथ्थ न चालत पाय ॥
मिलै हस हस चलै अश्व कैसें । जनो नौधनी नारि पिय अग्ग जैसें ॥
छं० ॥ ११८ ॥

नन डोलि चित्त मरनंति सूर । चिया कुंभ चित चलै हथ्थ जूर ॥
प्रतथ्या प्रमानं समानं न सूर । बुझै पच पंच नन दीप दूर ॥
छं० ॥ ११९ ॥

तुट्टै सिप्पर टूक सा टूक सथ्थ । कला चद्र राहे उभै भूप तथ्थं ॥
कलै निक्कस्यौ बार सन्नाह फुट्टै । तिनकी उपम्मा कवीचद जुट्टै ॥
छं० ॥ १२० ॥

मनो केतकी पल्लव व्रत्त जुट्टी । रवी राह भेद दुहु 'अग फुट्टी ॥
लगे धार धार दुधार प्रहार । वर काइर भास चित्त विचार ॥
छं० ॥ १२१ ॥

कर मोडि दूनौं सिर धुन्नि जत्ती । मनों मष्षिका जाति पच्छै सुरत्ती ॥
सुमित्र कपी जानि लवालिजाय । उपमा इन की नन भूलि पाय ॥
छं० ॥ १२२ ॥

वजी झंझ लग्गे असम्मान सीस । उठे पच दह दून धावत दीस ॥
नही मानवे दानवे नाग लोय । कह्यौ बाहु भारथ्थ जिम पथ्थ जोय ॥
छं० ॥ १२३ ॥

परे समर सूर षट्ट ति पंच । लगे धार धार भए रंच रंच ॥
सबै धाव सामंत सूर प्रकार । पर्यौ बग्गरी रा चल्यौ धार धार ॥
छं० ॥ १२४ ॥

( १ ) ए.-अग ।

भरं राज प्रथिराज पंचास पंचं। गयौ राव चावंड रंछोरि अंचं॥
॥ छं० १२५॥

## अमर की वीर मृत्यु और उसको मोक्ष प्राप्त होना।

कवित्त॥ पर्यौ अमर षावास। ग्रिद्ध संमुह उड्डावै॥
बल घट्टै तन घट्टि। किर्त्ति धट्टी नर जावै॥
स्वामि विमुष नह भयौ। स्वामि कारज तन भग्गी॥
साम दान अरु भेद। दंड तीने पथ लग्गी॥
ब्रह्मपुर स्वामि सेवक सु भ्रम। गयौ मोह माया सु पथ॥
जग हथ्थ राइ सुर लोक वसि। सली जुग्ग भारथ्थ कथ॥
छं०॥ १२६॥

अमर गयौ पुर अमर। देवि घर घरह उछवि करि॥
रचिय भोग आरंभ। देव भूषन सुरंग बर॥
बर बरु करि शृंगारी। सौ कि रानी पुकारी॥
धूप दीप साषा सु। पुहप दृष्टह उच्छारी॥
तन पवित्र भ्रम भ्रन धन्न तन। गौ सुरलोक अचिज्ज नह॥
अघ रोकि न्रपति जोवन्न वर। षग्ग मग्ग षुरसान लह॥
छं०॥ १२७॥

## पृथ्वीराज के पहुंचते ही शाही सेना का बल ह्रास होना।

कुंडलिया॥ जै कित्ती रत्ती उमा। भुगत सुरत्ती पान॥
चाहुआन बल बढ़त बर। बल घट्यौ सुरतान॥
बल घट्यौ सुरतान। साहि भौ पूरन चंदं॥
राज न्रपति बियचंद। बीर बीरं रस मंदं॥
विधि विधान निरमान। षान दिष्षिय तिहि बतहय॥
इन पंचौ संग्रहै। राज पट्टियत जैतिजय॥ छं०॥ १२८॥

## पृथ्वीराज का यवन सेना को दबाना।

दूहा॥ जै बट्ठी जै जै सकल। पीलॅ तन धरि ढाल॥
बल गोरी बल संग्रहै। ज्यौं चंपै बर काल॥ छं०॥ १२९॥

ज्यों चपै बर काल गुन । हर चपै विष कंद ॥
रबि चपै किरनावली । ज्यों चपैत नरिंद ॥ छं० ॥ १३० ॥

## रावल और चहुआन की सम्मिलित शोभा वर्णन ।

अरिल्ल ॥ बर संभरि चहुआन निवास । उत चित्रंग नरिंदह सास ॥
फिरि गोरी पारस अधिकारी । मनो चंद बद्दर बिच सारी ॥
छं० ॥ १३१ ॥

दूहा ॥ राजत वीर शरीर गति । छिति मिच्छिति वर राज ॥
मनहु भूप भूआल कौ । वर बसंत रितराज ॥ छं० ॥ १३२ ॥

## रणस्थल की वसंत ऋतु से उपमा वर्णन ।

कवित्त ॥ वर वसंत बर साज । सूर लग्गा चावद्दिसि ॥
रत्त रुधिर समरंग । छित्त राजै अट्टत्त वसि ॥
फेरि ग्रह्यौ सुरतान । चंद बध्यौ उडगन वर ॥
निस नछित्र ज्यो प्रात । सेन दिष्यौ जुमंच वर ॥
नर गिरहि भिरहि उठ्ठहि लरत । घट घट्टति न सुभट घट ॥
पाहुनौ सुभट गोरी कियौ । दाहिम्मै चावंड थट ॥ छं० ॥ १३३ ॥

दूहा ॥ सु चिय हार सम परि सुथिर । यो सुबरे समेत ॥
सार धार बर देषियै । सार प्रहारन प्रेत ॥ छं० ॥ १३४ ॥

## मुख्य मुख्य वीरों के मारे जाने से शाह का हतोत्साह होना ।

कवित्त ॥ गुरज उभ्भ तिय तेग । तोन त्रिय सत्त सुरंग ॥
छह कमान सर सहस । लोह सौ वीर अभंग ॥
ए तुट्टै बर अंग । तोन थक्का सुर थान ॥
अंग अंग निरमलौ । कित्ति सारथी सु आन ॥
तिहि परत गयौ गोरी न्रिपति । परत षान चौसठ्ठि धर ॥
तिन जपि चंद बरदाइ बर । नाम जु जू ए सब विवरि ॥छं०॥१३५॥

## यवन सेना के मृत योद्धाओं के नाम ।

त्रिभंगी ॥ वर षान ततार, झोरिय डार नेह उधार, परिषान ॥
॥

हबसी षट बंधं, जम गुन संधं, रति रन रंधं, आरुद्धं ॥
असि बर बर झारी, षान प्रहारी, कुंत कटारी, बर बंधं ॥
छं ॥ १३६ ॥

गोरी धर काले, शस्त्र न झाले, अंग विहाले, परि छीनं ॥
सर बीरति भारे, परि रस सारे, बजि धर धारे, धर ईनं ॥
महनंसिय मेरं, परि धर घेरं, जुग परिसेरं, षुरसानं ॥
षुरसानत षानं. चौसठि थानं, रेन पति पानं. चहुआनं ॥छं०॥१३७॥

उन रंग अट्टत्तं, गुन गुर तत्तं, साइय मंतं, पढ़ि देनं।
.. .. . .... .... ॥
उड़ि साइक सूरं, नभ तक रूरं, धरि परि जूरं, धर पूरं ॥
... . .... .... .... ॥ छं० ॥ १३८ ॥

झल्लारे गग्गं, ओड़न तग्गं, मन मत पग्गं, पै नग्गं।
जानिय किन कालं, बजि रन तालं, मीर सु हालं, अति अंगं ॥
प्रारब्ध सुगत्ती जस रथ जुत्ती, जल कंद षुत्ती, रेन षुत्ती ॥
अभिमान डकारं, बजि रन सारं, जगत उभारं, जम कंत्ती ॥
छं० ॥ १३९ ॥

झोरी परि लीनं, छित रस भीनं. रन दुहु दैनं, करि हैनं ॥
... ... .... . ... ... ॥
दैवत्त सु रत्तं, मन करि गत्तं, कर हित सतं, रेन गत्तं ॥
... .. .. .. ... ... छं० ॥ १४० ॥

धर धर धर तुट्टै, असि रन जुट्टै, तन आहुट्टै, मति षुट्टै ॥
नव जोग समानं, दोवर षानं, पति सन मानं, बर फुट्टै ॥
इन सूर समानं, देवन जानं, रन अभिमानं, भड़ भग्गा ॥
मोहनी भग्गा, तन षग लग्गा, जुगति सु जग्गा, प्रति लग्गा ॥
छं० ॥ १४१ ॥

## यवन वीरों की प्रशंसा।

कवित्त ॥ षूब षान आकूब। षूब मारू षिति मारू ॥
षूब बेर तत्तार। षूब मंडी षिति तारू ॥

खूब षान षुरसान। खूब जा भारय षंडै॥
खूबर गोरिय सेन। जेन मग्गापग मंडै॥
अद्दिहार साह गोरी सुवर। सुदिन राज प्रथिराज वर॥
तित्तने परे झोरी धरे। सुवर वीर वीरं सु रर॥ छं०॥ १४२॥

## हिन्दू पक्ष की प्रशंसा।

वलि भट्टी महनंग। गरूअ गब्बह गज्जिय धर॥
इन लरंत सामंत। साहि चब्यौ दिल्लिय पर॥
जोगिन पुर जोगिंद। आदि चच्चर चौरंगी॥
इंद्र जोग जुध इंद्र। इंद्र काल इंद्र अभंगी॥
नग नग नरिंद नग वर सजहि। रजहि सेन सामंत सह॥
नपयौ कोट आसी पुरह। सुवर वीर लग्गे मगह॥ छं०॥ १४३॥

## सामंतों का वीरतामय युद्ध करना।

लगे मग्ग सामंत। अंग नचे चच्चरं रन॥
इक्क मंत आमंत। इक्क देषै धावंत घन॥
महन मंत आरंभ। रंभ लग्गा चावद्दिसि॥
एक सस्त्र वरषंत। एक वरषंत वीर असि॥
जोगिंदराइ जग हथ्थ तुअ। सुवर वीर उप्पर कारन॥
कालंकराव कप्पन विरद। महन रंभ मच्चौ सुरन॥ छं०॥ १४४॥

## युद्धस्थल का वाक् चित्र दर्शन।

भुजंगी॥ मह रंभ आरंभ सारं प्रकारं। नचै रंग भैरूं ततथ्थे करारं॥
तहां पत्तयौ तत्त चिंतंग राजं। मनो गज्जिये देव देवाधि साजं॥
छं०॥ १४५॥

महा मंत मंत सु तंतं हकारे। मनो वीर भद्द सु भद्रं डकारे॥
झनक्कंत षग्गं उपम्मा निनारी। मनो वीज कोटी कलासी पसारी॥
छं०॥ १४६॥

दुहुं वाह वीरं सहस्सं भुजानं। कहै कौन कब्बी बलं जा प्रमानं॥

रसं तार तारं जिते तार वग्गे। मनो मानछो देव मा देव भग्गे॥
छं० ॥ १४७ ॥

बहै बोह वाहं कारारेति तथ्थं। परे रंग चंगं अरथ्थी सरथ्थं॥
नचै बीर पायं झनक्कंत षग्गं। मनो तार बज्जे सु देवाल अग्गं॥
छं० ॥ १४८ ॥

करैं कंस कंसी बजे जानि नैनं। इसे सार सों मार वज्जैस धैनं॥
उनंके उनाही गुमानं न भग्गें। करी षान षुरसान षुरसान मग्गें॥
छं० ॥ १४९ ॥

बहै बान कम्मान आवत्त तेजं। लगे अंग अंगं रहै नाहि सेजं॥
सुरं धीर धीरं धरे पाइ अग्गं। मनो चच्चरी जानि आवत्त नग्गं॥
छं० ॥ १५० ॥

ढिलै अंग अंगं परै बथ्थ ढारे। मनों लग्गियं च्यार ज्यों मत्तवारे॥
उभैं बीर बाहै सु बोलै प्रचारै। सहै अंग अंगं दुधारे दुधारै॥
छं० ॥ १५१ ॥

इते च्यार चारं सु देषे प्रकारै। चढ्यौ सूर सूर मध्यान मझारे॥
छं० ॥ १५२ ॥

## घोर युद्ध उपस्थित होना।

गाथा॥ मध्यानं वर भानं भानं। तेजाय सूरयो [1]भुष्षं॥
चच्चर सी चवरंगं। उच्चारं मत्तयो बेनं॥ छं० ॥ १५३ ॥

भुजंगी॥ चरं चारि मतं सजे सूर सूरं। नमो डंबर्‌यौ भान उग्यौ करूरं॥
दुअं बीर धाए सु चौहान मोरी। मनों षेत षद्धे किसानंत गोरी॥
छं० ॥ १५४ ॥

कहैं हक्क बाजी बिराजंत लक्से। सुभें दंग लग्गें जु पावक्क प्रस्से॥
दुअं सेन हक्कें बिहक्कंत न्यारैं। बकै जानि हंदं सु बंदी पुकारैं॥
छं० ॥ १५५ ॥

(१) ए.-सुष्षं।

रन रग रत्त विराजै सु भूमी। मनो मगल पुत्त की आनि ऊमी॥
उडै हस हस द्रुम डाल ढाल। मनो नाग मध्य बरें अग्गि चाल॥
छं० ॥ १५६ ॥

रती रत्त अग्गे सुगत्ती ज रत्ते। मनों मान ईसे नम देवदत्ते॥
भए नेन ऐसे द्रिग देव जैसे। ॥ छं० ॥ १५७ ॥

परे गज्ज बाजी परे रथ्थ छीन। मद्दा मत मत्ती लगे लोह पीन॥
छं० ॥ १५८ ॥

## पृथ्वीराज के वीर वेष और वीरता की प्रशंसा।

कवित्त ॥ प्रथीराज गज सहित। तेग वक्की सिर धारिय॥
घनह कोर बिय चद। वीर उज्जली सुधारिय॥
सेन चमर सम भिजि। रही लट एक समिज्जिय॥
स्याम सेत अरु पीत। अग अगन छत दग्गिय॥
कज्जलन कूट ते उत्तरहि। चिथ नदी सग्राम तिय॥
चिचग राव रावर चवै। सुबर बीर भारथ्थ किय॥ छं० ॥ १५९ ॥

भारथ्थह चहुआन। समर रावर सम गोरिय॥
विध विधान निरमान। उभै भारथ्थ स जोरिय॥
भारथ्था पारथ्थ। समर रावर प्रथिराज॥
मेर मद्धि सायर समद्धि। बड्ढ गिरि राज॥
जित्ति कित्ति पन साइ सो। भिरन कोन बीरत्त गुर॥
चामडराइ दाहर तनौ। भारथ्था लीनी सुधर॥ छं० ॥ १६० ॥

## पृथ्वीराज के युद्ध करने का वर्णन।

भुजगी ॥ धरा भ्रम्म भागी सु लीनी नरिद। मनो मेनिका देव जुद्द सुकद॥
कमद्द हँकारे हके हाक वज्जी। कहै सीर भारी उदै मीर रज्जी॥
छं० ॥ १६१ ॥

सनकंत बान भनकंत पग्ग। मनो बीज के बास अभ्यास जग्ग॥
दुहू दीन दीन चहुव्वान गोरी। हहूदूत षेलत बालक जोरी॥
छं० ॥ १६२ ॥

निर्थं अग। देहं इकं अंग जान्यौ। जिनें मुत्ति को रूप अंगं पिछान्यौ॥
गजं दंत काढ़े करै सस्त्र भारी। तिनै पच्छ तारी दियै हथ्थ तारी॥
छं० ॥ १६३ ॥

उदै इंद काढ़ै रबी कोर मानं। इसे षग्ग तेगं झमक्कै प्रमानं॥
पटे हथ्थ झारे उतारे निनारे। मनो सारसी हथ्थ कीने चिकारे॥
छं० ॥ १६४ ॥

उड़ै सद्द बानं विवानंत रुक्कै। तिनं मारुतं सद्दगं मद्द सुक्कै॥
छबी छच्छि रत्तं उड़ै छिंछ भारी। मनो मत्त मेघं वरष्षै करारी॥
छं० ॥ १६५ ॥

परं नाग भागं हलै नाग जानं। तहां संगमं मान आवै न पानं॥
छं० ॥ १६६ ॥

## युद्ध को आतंक वर्णन।

कवित्त ॥ सगन संग आवइ न। नाग भिंजै नागिन रुधि॥
परे नाग हलहलिय। नाग भागै कमठ्ठ सुधि॥
मननि सीस मुक्कयौ। इहै दंपति विचारै॥
तिहिन संग आवै न। संग नागन हक्कारै॥
धरि एक भयौ विभ्रमत मन। बहु रिस हार सिंगार किय॥
नव रस विलास नव रस सुकथ। राज उट्ठि संग्राम लिय॥छं०॥१६७॥

## कवि कृत वीर-मत-मुक्ति वर्णन।

सोइ संग्राम सोइ साम। सोई विश्राम मुगत्ती॥
सोइ सदेव समदेव। ताह अच्छरि रस मत्ती॥
जु कुछ मुकति तिन ग्रसिय। सार बज्जे नह अंगं।
ग्रसिय जनं किय अग्गि। जोग जुट्टे धन जंगं॥
विन जोग विरह भारथ्थ विन। सूर भेद भेदै न कोइ॥
पारथ्थ पंच पंचौ सुबर। गयौ सूर भेदेव सोइ॥ छं० ॥ १६८ ॥

## वीररस प्रभात वर्णन।

भुजंगी ॥ चढ़े ज्वान अष्षं नषं काम रंगं। परे पल्लभा राइ मध्झे सुरंगं॥

चढे कोतर कोक कोक पुरान। रवी तेज भग्गी सची चार पान॥ १६६॥ छं०॥

मुरे सूर सस्सि सरोज पुहप्प। गय मुद्दित पच्च आरद्द अप्प॥
कामोदत मोद घर वै प्रमान। तहा काइर सो सद्दिप्प तथान॥ छं०॥ १७०॥

प्रफुल्लत वीर चका चक्क थान। इक मुत्ति वछै इक सामि पान॥
त्रिया कंत वछै वियोगी संजोग। रन सूर वछै अछी अच्छ भोग॥ छं०॥ १७१॥

भई सिष्षरेनी वर दीह ऐसें। मनो सधि बाल विराजत जैसें॥
दुहु सेन वज्जे निसान दुरत्ते। तहां पष पषी रहे थान जत्ते॥ छं०॥ १७२॥

दुव सेन वेन निवती प्रकार। दोऊ वीर छेडे तजे बाज सार॥
विना नीद पानी विना अन्न धार। रहे एक हिंदू सहिंद्दान सार॥ छं०॥ १७३॥

भये मेच्छ वाजी रन जे करारे। तके वीर कज्जी विनो अग्गि सारे॥
भये मस चोर धिग जा प्रकार। इसी रैंन वित्ती दुहु दीन मार॥ छं०॥ १७४॥

उरव्वीति मीरत वारति पान। हसे रग रग रस वीर पान॥
इसी रेन दोऊ गई नट्ठि नट्ठी। गई कायर कट्टु सूरत मिट्ठी॥ छं०॥ १७५॥

कवित्त॥ रही रत्ति आरत्ति। तत्त लग्गी परिमान॥
जुद्ध जूह सुरतान। मच कीने परिमान॥
मान पयानन होइ। लोह जित्ते पायान॥
सार धार निरधार। सार उद्धार समान॥
षुरसान षान तत्तार रन। दिसि रत्ती रत्तीत अप॥
भारथ्थ कथ्थ भावै भवन। सुबर वीर वीरत जप॥ छं०॥ १७६॥

## प्रात काल होते ही दोनों सेनाओं का सन्नद्ध होना।

दूहा॥ बर भग्गी जग्गीति निसि। दोऊ दीन परमान॥
वचि सिपारे तीसचव। करि निवाज सुरतान॥ छं०॥ १७७॥

## प्रभात वर्णन।

कवित्त ॥ क्रम उघरीय किपाट। चौर भग्गंत रोर तनु ॥
चक चक्की जंमिलहिं। उधरि सत पच मत्त जनु ॥
भ्रंग भृंगि सम भ्रमहि। बज्जि मारुत सौरभ चलि ॥
गय उडुगन ससि घटिय। बढ़िय आकास किरनि कर ॥
सेंविधि सुरंग व्यापार घन। रवि रत्तौ मुष दिष्ष्यौ ॥
भासकर सहसकर कांमकर। नवकर कमुद विसष्ष्यौ ॥
छं० ॥ १७८ ॥

कंठभूषन ॥ कंठय भूषन छंद प्रकाराय। बारह अच्छरि पिंगल भासय ॥
अट्ठय संजुत मत्त प्रमानय। कंठयभूषन छंद वषानय ॥छं०॥ १७९ ॥
उग्गि रतं रत अंमर भासय। भानु सुदेव दिवालय थानय ॥
पाप हरै तन क्रम्म प्रगासय। कौ जम तात जमुन्नय भासय ॥
छं० ॥ १८० ॥

तात करन्नय पूरन पूरय। बंध कमोदनि को मत ह्ररय ॥
वंध जवासुर औषम थानय। अर्क पलासन काम विरामय ॥
छं० ॥ १८१ ॥

कौ सुनि तात सनी सर ह्ररय। भास करं करुना मति पूरय ॥
है कर सस्वति भाष प्रकारय। तारय नाथ दिनं मति तारय ॥
छं० ॥ १८२ ॥

हैवर ओष करं गिर पारय। मानहु देव दिवालय साजय ॥
भंजन कुंज अस्त्रत षंडय। सो धरि ध्यान धरंत विचंरय ॥
छं० ॥ १८३ ॥

एक घरी धरि ध्यान स दिष्षिय। मुत्ति स लच्छिय संपन अष्षिय ॥
छं० ॥ १८४ ॥

## सूर्य्य की स्तुति।

कवित्त ॥ सरद इंद प्रतिब्यंब। तिमर तारन गयंद घर ॥
ब्रह्म विष्णु अंजुल। उदंत आनंद नंद हर ॥
इक चक्र चिहुं दिसै। चलत दिगपाल तुंग तन ॥

कमल पानि सारी अरुन। ससार जियन जन ॥
उड्डग वीर छच्छव पवन। निरारम्भ सपाह सुमुप ॥
कविचद छद इम उच्चरै। हरो मित्त दोइ दीन दुप ॥ छं० ॥१८५॥

## सूरवीर लोगों का युद्ध उत्साह वर्णन।

दूहा ॥ सो जगत मगी सु कर। काढे लोह करि छोह ॥
दै दिवान देवत्त गति। हाइ हाइ रति रोह ॥ छं० ॥ १८६ ॥

कवित्त ॥ हाइ हाइ　　।　　अरिष्ट गरिष्ट ॥
चाहुआन सुरतान। वीर मारथ्थ वरिष्ट ॥
दै दुवाह अति धाह। पग्ग पोलै छिति तोलै ॥
सस्त्र वीर वाजत। देव देवासुर डोलै ॥
डक्कनि डहकि जोगनि लसय। लसै लोह देवर धसै ॥
चामडराय दाहरतनौ। राज ध्रम्म चित्त वसै ॥ छं० ॥१८७॥

## सामंतो की रणोद्यत श्रेणी का क्रम वर्णन।

उद्दू दिसा सामत। अड्ड उब्भै दुहु पास ॥
रा चामड जैतसी। सलप सूरिवा सुवास ॥
लोहानौ आजान। वलिय पावार सभारिय ॥
दै दिवान दैवत्त। वर्ज लैहै अधिकारिय ॥
महनसी मेर पच्छै नृपति। मुगति हथ्थ कट्ठी निजरि ॥
दैवत्त वाह दैवत्त गति। सुवर वीर ठट्टे उसरि ॥ छं० ॥१८८॥

## यवन सैनिको का उत्साह।

* सौ मीरन सगमति। वज्जि नीसान पेत रहि ॥

* मालूम होता है कि या तो यहा क कुछ छन्द नष्ट हो गए हैं या क्रम में कुछ गडबड पड गया है। छद १६८ से छन्द १८९ तक जो क्रम वर्णन है, उसके आगे युद्ध सम्बन्धी वीररस के छन्द होने चाहिए। तिस के बाद मृतकों का महत्व या युद्ध की प्रशसा इत्यादि होनी चाहिए। परन्तु छन्दों के खडित होन के सिवाय हमारे विचार से छदों का लौट फेर भी हुआ है। छन्द १४३ से लेकर छन्द १५८ तक का पाठक्रम उपर बेसिलसिले पडता है। इसलिय सभव है जब कि प्राचीन समय मे खुल पत्र पर पुस्तकें लिखी जाती थी लेखक की असावधानी स गडबड हो गया हो। परन्तु पाठ क्रम में तीनो प्रतिया समान होने के कारण हमने कुछ लौट फेर करना उचित न समझ कर केवल यह टिप्पणी मात्र दे दी है। पाठक स्वय विचार कर देखें।

हय गय नर विच्छुरै। रुद्र भौ बीर बीर नह ॥
निस वर वर उम्भरहिं। भूत प्रेतन उच्छव सिर ॥
बज्जि धाव हक्के। त्रिधाव चौसट्ठि रंभ वर ॥
नारद्द नद्द सद्दह सुभर। बीरभद्र आनंद भर ॥
इहि भंति निसा सुर सुंदरी। भर हर हर वज्यौ सुभर ॥छं०॥१८६॥

## युद्ध का अक्षम आनन्द कथन।

भय विभात लगि गात। रत्त रत्तं रन मत्यौं ॥
हिंदवान तुरकान। जुद्ध अंबर अंगत्यौं ॥
अगति मग्ग पाइन। सुगत्ति मारग बहु चल्ल्यौ ॥
अश्वमेद बहु दान सत्व। सम एक न पुल्ल्यौ ॥
स्वामित्त धरम कीनौ जु इम। मन उछाह अच्छे रहसि ॥
ना करी कोइ करिहै न को। करौ सु कौ रवि चक्क गसि ॥छं०॥१९०॥

दूहा ॥ चक्र चरित सोमंत असि। निज निवर्त नग नाम ॥
चाहुआन सुरतान सौं। वजि ऐसी असि ठाम ॥ छं० ॥ १९१ ॥

## युद्ध में मारे गए वीरों के नाम।

कवित्त ॥ गयौ षान तत्तार। पच्यौ षुरे सानति षानं ॥
पच्यौ हिंदु बर रूप। भीम परि परि रन भानं ॥
पच्यौ भट्टि बलिभद्र। मान परिमान न मुक्यौ ॥
पच्यौ जंगलीराव। बीर दहिमा दल रुक्यौ ॥
अजमेर जोध जोधा परिग। पर किल्हन बन बीर बँध ॥
उप्पारि षान हुस्सेन लिय। चढ़ि अच्छरि मोरै सु कँध ॥
छं० ॥ १९२ ॥

## तत्तार खां का मनहार होकर भागना।

दूहा ॥ इन परंत तत्तार गौ। ग्रब्ब सु नंच्यौ साहि ॥
लज्जा ग्रब्ब भै मै दुच्यौ। जस सु जोति बल नांहि ॥छं०॥१९३॥

## खेतझारना होना और लाशों का उठवाया जाना।

कवित्त ॥ गौ ततार तजि रन । पहार दुब्बौति समर बर ॥
बजि निसान आइत्त । जीति षुरसान सूर भर ॥
उप्पारिग सामत । बीस तिय डोल प्रमान ॥
डोला तेरह तीस । समर उप्पारि समान ॥
दल जल जिहाज रावर समर । धजा किति उड्डी फहरि ॥
हय गय सु लुट्टि षुरसान दल । छोड़ फकीर छुट्टंति फिरि ॥
छं० ॥ १८४ ॥

## युद्ध मे मृत वीरों के नाम ।

परिग षान षावास । गौर हासीपुर धारी ॥
परि प्रताप सागर । नरिंद रन सूर बिभारी ॥
पऱ्यौ कहै चंदेल । पऱ्यौ राजा नव भान ॥
परि मोरी महनंग । जग जीते जुग जान ॥
पँावार परिग पूरन पह । पहर एक भारथ्थ करि ॥
केसर नरिंद केसर वलह । तेग चित्ति कीरति लहरि ॥
छं० ॥ १८५ ॥

दूहा ॥ जीति समर भारथ्थ बर । न्त्रिप सम करि जुध ताम ॥
ढुढि षेत भारथ्थ परि । कहि कविंद्र तिन नाम ॥छं०॥१८६॥

कवित्त ॥ जगलवै बर भग्गि । भग्गि ततार सपन्नौ ॥
परिग सुभर प्रथिराज । जैत बधव सलपन्नौ ॥
परिय पुत्त महनंग । सिंघ नाहर नाहर हर ॥
कान्ह पुत्त दुति कान्ह । चंद रघुवंस चंद बर ॥
नरसिंघ पुत्त हरसिंघदे । परिग सु किल्हन राम तन ॥
वीरम्म वीर माल्हन परिग । मल्हन वास विरास मन ॥
छं० ॥ १८७ ॥

## हासी युद्ध सम्बन्धी तिथि वारों का वर्णन ।

हासीपुर दिन सत्त । तीय बासर अग्या बर ॥
धाव बाधि भर सुभर । ठेलि दुज्जन प्रवाह धर ॥
वार सोम सत्तमी । राज प्रथिराज सँपत्तौ ॥

भर रष्षवि अरि भंजि। मिलिय रावल रन रत्तौ॥
सामंत रष्षि भारथ्थ जिति। गवन रष्षि नन राज अंग॥
बर मिलि समंद सलिता सुबर। जलन देषि एकह सुमग॥
छं० ॥ १९८॥

## रावल और पृथ्वीराज का दिल्ली को जाना।

जीति षान तत्तार। पारि हांसीपुर नीरं॥
जीति समर भिरि समर। रुधिर रत लत्त सरीरं॥
प्रथु सामत प्रथिराज। सुने सामंत सु कथ्थं॥
जथ्थ कथ्थ अरि करिय। डोलि नन सूर सु रथ्थं॥
छलि कै अमंत सुक्कै न वल। तजि हांसी सम्हो भिरिय॥
रुंधयौ चक्क जुग्गिनि सु वर। वीर वीय संमुह फिरिय॥
छं० ॥ १९९॥

दूहा। ॥ ढिल्ली सह सामंत सथ। अमर सुक्रत ढिग थान॥
समरसिंघ रावर सुभर। ग्रह लै गौ चहुआन॥ छं० ॥ २००॥

## रावल का दिल्ली में बीस दिन रहना।

भावभगति बहु विद्धि करि। हम लज्जा तुम भीर॥
इक्क अरी कामधज्ज गिनि। इक सहाबदी मीर॥ छं० ॥ २०१॥

बालुक्का सद्धौ समर। और विध्वंस्यौ जग्ग॥
उभै बत्त पुब्बै बहुत। फेरि उन्हाई अग्गि॥ छं० ॥ २०२॥

दिवस पंच मनुहारि करि। पहुंचायो चित्रंग॥
बीस अश्व गज पंच सजि। दै पहुंचाए रंग॥ छं० ॥ २०३॥

इति श्री कविचंद विरचिते प्रथिराज रासके द्वितीय हांसीपुर जुद्ध नाम बावनमों प्रस्ताव सम्पूर्णम्॥ ५२॥



# अथ पज्जून महुवा नाम प्रस्ताव लिष्यते।

## ( तिरपनवां समय । )

### कविचन्द की स्त्री का पूछना कि महुवा युद्ध क्यों हुआ।

दूहा ॥ सुक सुकी सुक समरिय । वालुक कुरम जुद्ध ॥
कोट महुव्वा साह दल । कहौ आनि किम रुद्ध ॥ छं० ॥ १ ॥

### कविचन्द का उत्तर देना।

कवित्त ॥ गयौ साह गज्जनैं । हारि कूरंभ पग छट्टिय ॥
सब लुट्टे गजवाजि । हेम मानिक नग वट्टिय ॥
अति उर लग्गिय दाह । हारि कूरंभ सम लद्धिय ॥
सह वालूक कामध । उभय पज्जून सकिद्धिय ॥
अष्यैव नाम तत्तार वर । कारी कूच उत्त गहर ॥
महुवा दिसान चपै धरा । वीर पजून सु बधि बर ॥ छं० ॥ २ ॥

### खुरसान खां का महुवा पर आक्रमण करना।

दूहा ॥ पठयौ षान ततार बर । कोट महुवा थान ॥
षा निसुरति रुमी नदी । वर कीनो अगिवान ॥ छं० ॥ ३ ॥

कियो कूच गोरी गहर । लहर महुव्वा थान ॥
षा षुरसान षुरेस षा । पाइल लष्य प्रमान ॥ ॥छं० ॥ ४

### शाही सेना का वर्णन।

कवित्त ॥ चढ्यौ साह सुरतान । षान षोयौ फिर हूढन
सम कूरंभ चहुआन । धरा मोह अब मडि रन
लष्य एक असवार । सहै वानह सम वारन ॥
पाइक अयुत त्रिपच । सग ततार सु धारन ॥



बलिराइ जेम दानव बलिय। तेम प्रकारन मद्धि मढ़॥
उड़गन कि चंद तत्तार दल। इम घेऱ्यौ मोहब्ब गढ़॥ छं०॥ ५॥

## निढ्ढुर का पृथ्वीराज के पास दूत भेजना।

दूहा॥ रष्षन गढ़ थानौ न्रपति। बहु दिन बीर पजून॥
पठये दूत सु राज पै। निढ्ढुर मन साजून॥ छं०॥ ६॥
दूत कहिय दारुन षबर। फौज साह सुरतान॥
पारस राका दल प्रबल। कोट महूवा षान॥ छं०॥ ७॥

## राजा का दरबार में कहना कि महूवा की रक्षा के लिये किसे भेजा जावे।

सित्त सु मत्तह सूर बर। सकल लरन सुरतान॥
को अगिवान सु किजियै। जुद्ध महूवा थान॥ छं०॥ ८॥
फौज दिष्षि चहुआन की। सबै सूर रनधीर॥
मद्धि राज प्रथिराज पति। हाहुलिराव हमीर॥ छं०॥ ९॥

## सब लोगों का पज्जून राय के लिये राय देना।

नेज बाज नीसान सजि। चढ़े सकल सामंत॥
कूरँभ बिन को अंग में। अनी लष्ष हैमंत॥ छं०॥ १०॥
कवित्त॥ पुच्छि राज प्रथिराज। समर रावर अधिकारिय॥
को ढुंढारह राइ। षग्ग मग्गह संभारिय॥
मोसें बोलि नरिंद। [1]सैन दै नैन मिलाइय॥
ए कूरंभ नरिंद। साह सम राह सु आहिय॥
बोलयो जाम जद्दों सुबर। चित्तंगी रावर सुभर॥
इन सम न कोइ कूरंभ बर। बीर न को रविचक्क तर॥छं०॥११॥

## पज्जून राय की प्रशंसा।

इन जित्तौ जंगलू। षेदि कढ्यौ तत्तारिय॥
बह्म पुत्त कै वार। जुद्ध अरियन सिर झारिय॥

(१) कृ. को.-'सेन दे नेनानि लाहय'।

इन मेहरा पै जाय। पेदि काढ्यौ चालुक्की ॥
इन गिरिनार पजाइ। लियौ छोगा चालुक्की ॥
इन नंपि पोदि आबू सिपर। अजै वीर अजपाल हित ॥
केवरा वीर केवर हतिग। करै वीर आनद पिति ॥ छं० ॥ १२ ॥
इन पगानो वीर। वाद पोपद पहारिय ॥
इन देवगिरि जुरिग। बंधि मोहिल जुध धारिय ॥
इन जालौरय जाय। दई भाटी महनसिय ॥
बंधि जोध अजमेर। बैर भज्यौ मलअसिय ॥
प्रथिराज राज सनमान दिय। ढिल्लिय घर अविचल धरा ॥
सग्राम सूर कूरम ढिग। नको वीर वीरमरा ॥ छं० ॥ १३ ॥

## पृथ्वीराज का पज्जून राय को जागीर और सिरोपाव देकर आज्ञा देना।

दूहा ॥ मानि राज प्रथिराज बर। समर मिलिग पज्जून ॥
बर हासी हिसार दिय। गढ दीने दह दून ॥ छं० ॥ १४ ॥
कवित्त ॥ दीने छत्र सुजीक। सत्त नीसान चोर बर ॥
रतन हेम हय गय। समूह आदर अनत भर ॥
सुधर वीर अति धीर। कन्ह कल्हन बुल्लायौ ॥
अप्पि महूवा लाज। बाजि बर वीर चढायौ ॥
सुरतान साह गोरी चढिग। षा ततार अगिवान करि ॥
उतर्यौ सिंधु अरु विहथ बिच। मीर सुसान गुमान धरि ॥
छं० ॥ १५ ॥
दूहा ॥ सगुन सरम्भर सुभ असुभ। जिह्वा जहर मुनिंद ॥
चले साह कारन करन। नह पुच्छयौ नरिंद ॥ छं० ॥ १६ ॥

## पज्जून की प्रतिज्ञा।

कवित्त ॥ सुनि ततार बर वीर। तोन बध्यौ गोरीय झुकि ॥
दैवकाल उपज्यौ। छित्ति छचीन रहै लुकि ॥
अति आतुर पतिसाह। हम स हिंदु सामता ॥
ज्यौं रोजा सों झुक्कि। वट्थ छंडै जुधवंता ॥

कूरंभ सकल बरबंधि कैं। हौं बंधन गोरी करौं ॥
महुवा सु दिसा चंपी धरा। सुबर बीर किती धरौं ॥ छं० ॥ १७ ॥

## पज्जूनराय और शहाबुद्दीन का मुकाबिला होना।

दूहा ॥ षरिग सहाब महुव्व धर। दिल्ली दछिन छंडि ॥
पहुंच्यौ तहां पजून पै। आनि सु भारथ मंडि ॥ छं० ॥ १८ ॥

## युद्ध वर्णन।

विराज ॥ सुरत्तान गोरी, कढ़ी तेग जोरी। पजूनं सपुत्तं, मलैसिंह जुत्तं ॥
छं० ॥ १९ ॥

भिरै बीर वीरं, बजे सद्द तीरं। भजे कोटि धारी, बयन्नं करारी ॥
छं० ॥ २० ॥

कारं कुंत हस्सैं, महावीर बुल्लै। मलैसिंह हथ्थं, दिषै कोटि सथ्थं ॥
छं० ॥ २१ ॥

रुधिं धार धारं, बहैं ज्यों प्रनारं। रवयं बीर बीरं, महामत्त तीरं ॥
छं० ॥ २२ ॥

जिनै सुष्ष पानी, स्फुलै षग्ग बानी। उठे उट्ठि धावै, मनं मत्त मावै ॥
छं० ॥ २३ ॥

छुटै बीर वीरं, रुलंते सरीरं। कहै चंद बानी, उमाते प्रमानी ॥
छं० ॥ २४ ॥

## पज्जून राय की वीरता।

दूहा ॥ मीर सु भंजत बीर बर। चढ्यौ भान मध्यान ॥
जे कूरंभ करै सु भर। देव मनुष्य प्रमान ॥ छं० ॥ २५ ॥
धंनि सुक्रत पज्जून कौ। मलयसिंह बलिभद्र ॥
स्वामि सह बंधन हसहि। कढ्ढन मीर नरिंद ॥ छं० ॥ २६ ॥

त्रिभंगी ॥ कूरंभा बाले, सिंधुर टाले, असिमर झाले, स्रुभझाले ॥
षानं मुलतानं, से षुरसानं, तन तुरकानं, भय भानं ॥
गजदंत सु कट्टैं दै पग चट्टैं, कंद उकट्टैं, भिस्सानं ॥

*नरजे बल कारी, सुर बर सारी, उत्तम चारी, बल धारी ॥
छं० ॥ २७ ॥

## यवन सेना का भाग उठना ।

कवित्त ॥ भग्गौ दल षुरसान । षान पीरोज उपारे ॥
पूब षान आकूब । पूब सिर तेग प्रहारे ॥
मारूराव नरिंद । पारि पष्पर परिहारी ॥
दुबै अग बलिभद्र । धाव दुअ अग विचारी ॥
पद वार चढायौ चित्त मे । जै वज्जा घन वज्जया ॥
प्रथिराज भाग ज ज जियै । कूरमराव सु रज्जया ॥ छं० ॥ २८ ॥

## पज्जून राय की प्रशसा ।

प्रथीराज साहन समूह । दल मिलिग मुहल्लै ॥
तिनह दलह रावत्त । डरै डगमगै न डुल्लै ॥
सभरि राव नरेस । फिरे पिछवाह न दिष्यौ ॥
नलह वस नल वर । नरेस दस दिसि दल रष्यौ ॥
गहि सेल सकुजर सिर हयौ । भर भजन जग डग्ग सुअ ॥
पज्जून महुव्वै जीति रन । जैत पत्र कूरम तुअ ॥ छं० ॥ २९ ॥

## पज्जून राय का दिल्ली आना और शाह का गजनी को जाना ।

दूहा ॥ जीति महुव्वा लीय बर । ढिल्ली आनि सु पथ्थ ॥
ज ज कित्ति कला वढी । मलैसिह जस कथ्थ ॥ छं० ॥ ३० ॥
गयौ साह फिरि गज्जने । वहु दल रिन में कढ्ढि ॥
उभै हारि असि पति लही । उर अति रोस अचढ्ढि ॥
छं० ॥ ३१ ॥

## इति श्री कविचंद विरचिते प्रथिराज रासके पजून महुवा जुद्ध नाम त्रेपनों प्रस्ताव. सपूर्णम् ॥ ५३ ॥

* इस छन्द का बहुत कुछ अश लोप हो गया मालूम देता है पाठ में भी बहुत भेद पडता है ।

# अथ पजून पातसाह जुद्ध प्रस्ताव लिष्यते।

## ( चौवनवां समय । )

### और सामतों को महुवा मे छोड कर पज्जून का नागौर जाना।

कवित्त ॥ रष्षे कान्ह नरिंद । सलष रष्षे बड गुज्जर ॥
उदिग बाह पग्गार । ताह साईं भुज पजर ॥
रष्ष निड्डुर वीर । बीर रष्षे सु पवार ॥
किल्हन दे तूअर । उतग किस्सन सिर सार ॥
पज्जून महौवे जीति वर । पुत्र रष्षि वलिभद्र वर ॥
तिय बध मलैसी पल्हसी । सुवर चित्त चिता सुभर ॥ छ० ॥ १ ॥

दूहा ॥ ए सब रष्षि पजून सग । दै साईं सिर भार ॥
वर नागौर सु रष्षिया । स्मिस्सन मार प्रहार ॥ छ० ॥ २ ॥

### मनहीन शाह का गजनी को जाना और पजून राय को परास्त करने की चिंता करना ।

कवित्त ॥ गयौ साह गज्जनै । तज्जि मौहव महत्त सम ॥
उभै हारि सिर धार । छडि हय गय प्राक्रम भ्रम ॥
वढिय दुष घटि सुष्ष । सभ्भ छायारु प्रात फुनि ॥
गयौ साह पन एम । पाग बधो कूरभ हनि ॥
पठ्ठये दूत नागौर दिसि । संभरि आषेटक स मुह ॥
श्रीफल सु आनि आसेर गढ । दिसि जुग्गिनिपुर गम तह ॥
छ० ॥ ३ ॥

### धम्मायन का गजनी को समाचार देना ।

दूहा ॥ चल्यौ राज दिल्ली दिसा । सुर धर सुभर सु रष्षि ॥
अम्माइन काइथ कुटिल । कग्गद गोरी लिष्षि ॥ छ० ॥ ४ ॥

गोरी पै गय दूत बर। षान 'साहि सुरतान ॥
बर कूरंभ चरित्त दिषि। धर नागौर प्रमान ॥ छं० ॥ ५ ॥

## शहाबुद्दीन का मंत्री से पज्जून राय के पास दूत भेजने की आज्ञा देना। इधर सेना तय्यार करना।

कवित्त ॥ कहै साहि साहाब। अहो तत्तारषान सुनि ॥
धर नागौर प्रमान। थान पज्जून रष्षि फुनि ॥
संभरिवै जहौं दिसान। आसेर सु हिंडिय ॥
व्याह विनोद सुरंग। नृपति देवास समंडिय ॥
फुरमान लिषौ कूरंभ तन। गहिय मान फिरि कढ्ढिहौं ॥
कै पाइ आइ पतिसाह गहि। कै बंधिरु बधु षंडिहौं ॥ छं० ॥ ६ ॥

कै पाइ आइ पतिसाह गहि। कै बंधिरु बधु षंडिहौं ॥ छं० ॥ ६ ॥
पद्धरी ॥ लष तीन मीर अवसान सद्धि। चढ़आन धरा कामना किद्धि ॥
दस सहस करी मत्त प्रमान। आषाढ़ सु गज्यौ मेघ जानि ॥
छं० ॥ ७ ॥

पाइक्क सहस चौसट्ठ चिअच्छ। दहं धाव इक्क टारंत स्वच्छ ॥
सावद्ध वेध साइक्क मग्ग। दिष्षेव साइ बंधंत षग्ग ॥ छं० ॥ ८ ॥
साइक्क साइ बर हने तीर। असि वरहु पंच कटि बाज बीर ॥
सिंगिनिय उभै बर धार दीस। गुन चढ़त तेन बर टंक बीस ॥
छं० ॥ ९ ॥

कूरंभ दीस। फुरमान लष्षि। सिर ताव भाव बहु बैन अष्षि ॥
फुरमान लिष्षि सुरतान बीर। मुक्कले दूत नागौर तीर ॥ छं० ॥ १० ॥
पज्जून तेगबर छंडि हथ्थ। कै मंडि जुद्ध सुरतान सथ्थ ॥
छं० ॥ ११ ॥

## यवनदूत का नागौर पहुंचना।

दूहा ॥ गयौ दूत नागौर धर। जहं कूरंभ बर बीर ॥
सम सहाव संभर कारन। आयो जोजन तीर ॥ छं० ॥ १२ ॥

## पज्जूनराय का हँसकर निधड़क उत्तर देना।

( १ ) ए.-सहित।

कवित्त ॥ हसि पज्जून नरिंद । कहै सुरतान सार्ध वर ॥
जीव डरै लज्जवै । सो न कूरभ होहि नर ॥
सो न होहि रघुवंस । तेग छंडै मरन डर ॥
हम छंडै जब तेग । सूर उग्गै न दीह पर ॥
चल्लै न पवन गंगा थकै । गवरि तजै वर ईस वर ॥
पज्जून नाम कूरंभ मो । साहि जान चिंता न कर ॥ छं० ॥ १३ ॥
कहै राज पज्जून । वीर कूरम्भ चेत वर ॥
हम सलाह सुरतान । हम सुरष्षै ढिल्लिय धर ॥
हम रवि मंडल भेदि । जाम लगि सत्त न छंडै ॥
पंड पंड धर ढारि । सीस हर हार सु मंडै ॥
सुरतान सुनिव चिंता न करि । मंडि जौति नागौर दिसि ॥
कूरंभ अचल लज्जा सुभर । मेर जेम करतार कसि ॥ छं० ॥ १४ ॥

## दूत का गजनी जाकर शाह से पज्जून राय का संदेसा कहना।

दूहा ॥ गयौ दूत गज्जन पुरह । दिय दुवाह सुरतान ॥
भग्गि अवर चक्कित सुभर । कूरंभ तजै न मान ॥ १५ ॥

## शहाबुद्दीन का कुपित होना।

कवित्त ॥ तमकि साहि सुरतान । षान तत्तार बुलायौ ॥
हम सुषान जंगलौ । जुद्ध चहुआन चलायौ ॥
घोघदा वर वाद । मारि गम्भार सु जित्तौ ॥
डूंगोरी साहाबदीन । लोकह परि लित्तौ ॥
पज्जून सुनवि सामंत सम । आय पाय सुरतोन परि ॥
कै अप्पि कोट नागौर तजि । कै सु साहि सनमुष्ष लरि ॥
छं० ॥ १६ ॥

## इधर नागौर में किलेबन्दी होना।

दूहा ॥ पुच्छि कन्ह बलिभद्र वर । मलैसिंह दुअ बंध ॥
चलहि साह समुह लरन । लज्जह काँवरि कंध ॥ छं० ॥ १७ ॥
वर पज्जून वरज्जिया । न्टपतिन ढिल्ली ढाइ ॥

को रष्षै ढुंढा रहा। उभै पूत सँग सोइ ॥ छं० ॥ १८ ॥
तात सु अग्या मानि बर। साजि कोट नागौर ॥
सकल सूर सामंत मनि। मरन सरन किय और ॥ छं० ॥ १९ ॥

## पज्जून राय की बीर व्याख्या।

कवित्त ॥ सकल सूर सों कही। बीर कूरंभ उचारिय ॥
न रहै तन धन तरुनि। किरनि बेताइन चारिय ॥
वापी कूप द्रषग्ग। सरित सर वर गिरि जैहैं ॥
मठ मंडप वर कोट। कोटि पाषंड सचै हैं ॥
अप कित्ति कित्ति जैहै न जग। रहै मग्ग षिची सुबर ॥
पज्जून द्रढ्ढ नागौर गहि। साधन सोर समग्ग कर ॥ छं० ॥ २० ॥

## यवन सेना का नागौर गढ़ घेर कर तोप चलाना।

पद्धरी ॥ सुरतान घेरि नागौर गड्ढ। मानो कि मद्धि प्रक्कार मड्ढ ॥
मर बाज करिय पावस पमान। मानो नषित्र मधि एम जान॥
छं० ॥ २१ ॥
सावाति भांति चिहुं दिसा लग्गि। अंजनी सुतन दै लंक अग्गि ॥
गोला अवाज दस दिसा घोरि। बंधनह पाज कपि करिय सोर ॥
छं० ॥ २२ ॥
दस दिसा षान गढ़ बंटि दीन। अप अप्प ठौर चौकीस कीन ॥
चय लष्ष मीर नाषित प्रमान। घेन्यौ सु मद्धि पज्जून मान ॥
छं० ॥ २३ ॥

## राजपूत सेना का घबड़ाना और पज्जूनराय का उसे धैर्य्य देना।

कवित्त ॥ घेरि साह नागौर। पंति मंडी सु पंति पर ॥
दैव काल सामंत। सत्त छूटंत बीर बर ॥
पथ गोपी लुट्टई। बहित बारह सत छुब्यौ ॥
दुर्जोधन बल बंधि। सिंधु बंधी जल लुब्यौ ॥

आनयौ सत्त सुरतान बर। सकल सूर सामंत डर॥
अपे सु चद कूरभ जस। प्रथीराज जित्तौ सु भर॥ छं०॥ २४॥

पज्जून रु बलिभद्र। बोलि कूरभ कारारो॥
सत छुथौ नहि साह। सत्त मो सत्तह सारो॥
उदिग बांह पग्गार। सुनह सामंत सवाहौ॥
सक फौज गोरी। नरिंद पती गज गाहौ॥
पचीसे पंच नह अग्गरौ। फेरि काल फुनि फुनि परौ॥
ज करो सब्ब सामत मिलि। बोल रहै जुग उव्वरौ॥ छं०॥ २५॥

## पज्जून राय का यवन सेना पर रात को धावा मारना।

तेग तमकि पकरिग। सकल सामत सूर वर॥
पच बध कूरभ। कोटि रच्चे पहार भर॥
उध्धारिय गढ्ढ पौरि। अद्ध निसि बीर सु तत्ते॥
रत्तिवाह करि चाह। कूर करि सूर सपत्त॥
राजाधिराज सामंत सर। तमकि तमकि तेग कसी॥
ससिपाल जोति ज्यों लज्ज फिरि। कूरभ आनन में बसी॥
छं०॥ २६॥

## मुसल्मान सेना के पहरुओ का शोर मचाना और सेना का सचेत होना।

विराज॥ बसी मुष्प लज्जी, सिला धूर रज्जी। दिसा उत्तराय, सु बीर पठाय॥
छं०॥ २७॥

किय कूच मच, हलाल अनत। लगे लोइ चौकी, मनो नारि सौकी॥
छं०॥ २८॥

दुअ इक थीय, भजे पुठि दीयं। चढे पान पान, समभी गुरान॥
छं०॥ २९॥

सबै सेन धायौ, धप जैति नायौ। मजूर्न सपृत, मिलै सिह जूत॥
छं०॥ ३०॥

नषे कोट पारं, हुऔ जोट थारं। कटे कोट हेरा, कियं साह घेरा।
छं० ॥ ३१ ॥
मसंदं हजारं, ग्रहे तेग सारं। सुरत्तान पायौ, मनंमुष्य धायौ ॥
छं० ॥ ३२ ॥
सबै सूर सज्जी, मंडे जानि पज्जी। षुले पग्ग राजी, वलीभद्र साजी ॥
छं० ॥ ३३ ॥
भुजं ओट कोटं, पहारंति जोटं। मुषं सुष्य आई, सहस्सा दिषाई ॥
छं० ॥ ३४ ॥
जकी जोग माया, हरी रूप पाया। तुटै अंग अंगं, विभंगं त्रिभंगं ॥
छं० ॥ ३५ ॥
छनंकेति तीरं, परं वज्र श्रीरं। पयं पल्ह धायौ, सुरत्तान आयौ ॥
छं० ॥ ३६ ॥
मिलै सिंह साहं, विवंधो विवाहं। उड़ै चाल टोपं ति कूरंभ कोपं॥
छं० ॥ ३७ ॥

दूहा ॥ इक्क ओर बीरम्म बर। कियौ गहग्गह सूर ॥
परि सुरतानह उप्परै। अति आतुर गति क्रूर ॥ छं० ॥ ३८ ॥

## हिन्दू और मुसलमान दोनों सेनाओं का युद्ध।

षा षुरमान ततार तब। सुनिय कूह दल सथ्थ ॥
सहस बीस गष्षर लियें। आयो बीर समथ्थ ॥ छं० ॥ ३९ ॥
नंषि पाट पज्जून रिन। परत्त गष्षर कोट ॥
सहस बीस गष्षर मसंद। लग्गि करी जम जोट ॥ छं० ॥ ४० ॥

## दोनों में तलवार का युद्ध होना।

कवित्त ॥ सहस वीस गष्षर गुराय। ततार षान रहि ॥
नव दूलं कटि बाज। बीर बलिभद्र हथ्थ बहि ॥
मुररि मुररि मारुफ। बान कम्मानति [1]नग्गी ॥
मुक्कि बान कम्मान। तेग कढ्ढी सालग्गी ॥

(१) क. को.-सग्गी।

बजि घोइ निघाइ अघाथ घट। वर वसत जिम दिष्षि भर॥
फुल्लै सु जानि केस्र सुरग। यौ दीसै वर वीर नर॥ छं० ॥ ४१॥

दूहा॥ लरत पिष्षि बलिभद्र कौ। हरषि पजून सुचित्त॥
को रष्षै कविचद इह। हम समान तुम मित्त॥ छं० ॥ ४२॥
परे दौरि हिंदू सुभर। उसर साह साहाब॥
औसरि लगि आसुर सयन। मचति वेर किताब॥ छं० ॥ ४३॥

## पज्जून राय के पुत्रों का पराक्रम।

भुजंगी॥ पऱ्यो षान जल्लाल सें तीन जाम। भई बारहू फौज सौ एक ठाम॥
लरतं सु वीरं प्रमानं प्रमानं। बजे बस नस कारष्षे कमान॥
छं० ॥ ४४॥
मिलै सिंह धायौ लपें वीर धीरं। गही वग्ग बलिभद्र आनुज्ज वीरं॥
दुअ वीर तेग हुडा होड बाहै। मनों चचरी चक्र डकेस गाहैं॥
छं० ॥ ४५॥
निय ध्रम्म रष्षे सदा व्रत्त ग्रेह। हड्डूह षेलत बालक्क जेह॥
छुरी धार धारं छुरै हथ्थ नाही। गहीदंत बग्गा कटारी समाही॥
छं० ॥ ४६॥
झरे पग्ग पग्गं चिनगीत उड्डै। मनों झिंगन भद्दव रैनि चड्डै॥
इलाह इलाह कहैं षान जादे। इसे वीर वीरं महो माह वादे॥
छं० ॥ ४७॥
करै मुष्प पूत पजून दुहाई। प्रलै काल मानो उभै सेस छाई॥
दुअ वाह वीरं बहै वीर भग्गे। इसे सूर क्रूरंभ के हथ्थ लग्गे॥
छं० ॥ ४८॥
कहै मेछ रुष्षं सरुष्षं प्रमानं। किधौं मानव लोह लै देव जान॥
द्रुम ढाल ढालं दुव सकारक्के। लग्यौ अस बस सु बस परक्के॥
छं० ॥ ४९॥
बहै बान कम्मान दीसै न भानं। भ्रमै तथ्थ गिद्ध सु पावै न जान॥
मलै सिंह हथ्थं पऱ्यौ बथ्थ गोरी। मनों फूल माला लई हथ्थ जोरी॥
छं० ॥ ५०॥

लगे लोह अंगं परे जंग षानं। पऱ्यौ षान षुरसान तह षेत पानं॥
॥ छं० ॥ ५१ ॥

दूहा ॥ बाज राज नंष्यौ सु भर। मलै सिंह कूरंभ॥
दस हथ्थी बढ़ि षग्ग सों। तन तरंग सूरंभ॥ छं० ॥ ५२ ॥
इनि जित्तें भग्गौ सु अरि। बर बंध्यौ सुरतान॥
दुअ सु लष्ष को अंग मै। धनि कूरंभ प्रमान॥ छं० ॥ ५३ ॥

## पज्जून राय का शहाबुद्दीन को पकड़ लेना और किले में चला जाना।

कवित्त ॥ षूब षान मारुफ। षूब दल मलिय मलैसी॥
बंध्यो गोरी साहि। भांति करिकें जु प्रलै सी॥
सब लज्जै सामंत। सीस संमुह न उठावैं॥
सुबर भाग प्रथिराज। बीर कूरम्भ सु गावैं॥
लै गयो साह चहुआन पैं। जस बज्जाग्रह बज्जया॥
कूरंभ बस सुत मलैसी। बंधे साह सुरज्जिया॥ छं० ॥ ५४ ॥

## यवन सेना का भागना।

सुन्यौ षान तत्तार। साहि गहि कोट पयट्ठौ॥
सुरतानह सब सेन। संकि आतुर बर नट्ठौ॥
छंडि करी सें सत्त। बुगर आतुर अध हैं बर॥
हसम हेम डेरा। जरीन बरभर दर कज्जर॥
हुअ प्रात आइ पज्जून भर। करि हसम हैवर गिरद॥
कविचंद कित्ति उज्जल उदित। राका निसि चंदह सरद॥
छं० ॥ ५५ ॥

## पृथ्वीराज का दंड लेकर शहाबुद्दीन को पुनः छोड़ देना।

छंडि राज सुरतान। सुजस सिर कूरँभ धारिय॥
सहस बाज दस पंच। डंड गैवर सुकारिय॥
कहै राज सुनि साह। तुम सु नरनाह कहावहु॥

[1]वार वार प्रौढा प्रमानं। दंड करि घर जावहु॥
कोरान करीम करम्म तजि। हम सु पैज पौरान किय॥
कूरम समह सुर षेत षसि। पोय लज्ज पुरसान किय॥छं०॥५६॥

दूहा॥ दंड मंडि सुरतान सिर। छंडि दयौ चहुआन॥
औ सु भ्रम हिंदवान कुल। कहिग चंद बष्पान॥ छं०॥ ५७॥

## इति श्री कविचंद विरचिते प्रथिराज रासके पज्जून कछावाहा पातिसाह ग्रहन नाम चौअनौ प्रस्ताव संपूर्णम्॥ ५४॥



(१) इस पंक्ति में एक मात्रा अधिक होती है और "दंड" शब्द का प्रयोग खटकता है, परंतु अर्थयुक्त है और किसी भी प्रति में पाठभेद नहीं है।

THAN UNIVER...